"यहाँ रहते हुए मेरा पति अन्य रमणियों को देखकर आकर्षित हो जायगा" इस बात का अवकाश तो कर्पूरदेवी ने किसी मृगाक्षी को राजा के हृदय में करने के लिए नहीं दिया ॥७३ ॥

पति के साथ पृथ्वी पर विषय विलास का आनन्द लेती हुई कर्पूरदेवी ने जैसे पूर्व दिशा चन्द्रमा के बिम्ब को उत्पन्न करती है, वैसे ही अमित तेजस्वी पुत्र को प्रसव किया ॥७४ ॥

सोमेश्वर नृपति ने प्रचुर वात्सल्य भाव दर्शाते हुए पुत्र जन्मोत्सव को महत्परिमाण में मनाते हुए जगत् को आनन्द देने वाले पुत्र का नाम "पृथ्वीराज" रखा ॥७५ ॥

स्व-शरीर की कान्ति से अन्धकार का नाश करते हुए प्रतिदिन बढ़ता हुआ वह बालक सूर्य की भांति प्रजा के नेत्र रूपी कमलों के लिए कल्याणकारी होता गया ॥७६ ॥

इसके अनन्तर शस्त्रों और शास्त्रों में पारंगत कुमार को देखकर उसे साम्राज्य का भार देकर राजा ने अपने नश्वर शरीर को योग के द्वारा त्याग दिया ॥७७ ॥

पिता द्वारा दिये हुए राज्य को समय पर पाकर वह राजा वैसे ही शोभित हुआ जैसे कि प्रातःकाल अंधकार के नष्ट होने पर शुभ्रकान्ति वाला उदयाचल सूर्य के द्वारा शोभा पाता है ॥७८ ॥

धनुष की प्रत्यञ्चा पर ही (गुण) वह राजा आघात करता था किन्तु गुणों का अपमान कभी नहीं करता था। वैसे ही शत्रुओं के लिए वह विघ्नकारी था किन्तु पापाचार द्वारा अपने परलोक की रोक उसने कभी नहीं लगाई ॥७९ ॥

तलवार के द्वारा अर्जित वृत्ति का सेवन करने वाले इस राजा ने कभी पापमय वृत्ति को धारण नहीं किया। ऐसे ही शत्रु-पीड़ा को करने वाले इसने कभी भी अपने परलोक का हनन नहीं किया ॥८० ॥

युद्ध भूमि में इस राजा का खड्ग खिले हुए पुष्प समूह बिखेरता हुआ शोभा देता था क्योंकि दुश्मनों के हाथियों के कुम्भस्थल विदीर्ण करने पर उसमें से निकले मोती खड्ग में लगकर छिटकते रहते थे ॥८१ ॥

इस राजा की कीर्त्ति पतिव्रता होते हुए भी ऐसा विश्वास नहीं देती थी जो कि अपना

प्रभाव दूसरों के मन पर भी कल्पान्त तक डालती थी। दूसरों की तो तीव्रता वाली कीर्त्ति वेश्या की भांति उन्हें छोड़ देती थी ॥८२ ॥

शत्रुओं के कुयश ने तो इसकी वाणी को केशो में, चन्द्रमा को पेट में, शंकर को गले में, नन्दी को नासाग्र में, बलराम को नीले वस्त्र में और ऐरावत को अपने गण्डस्थलों में ही धारण किया अर्थात् यश को भ्रान्ति से अनुचित माना क्योंकि वैर, सन्तान के द्वारा अनवरत पाला जाता है ॥८३ ॥

लक्ष्मी इस राजा के कर कमल में, स्वयं विष्णु इसके खड्ग में अनुराग के बहाने निवास करते थे। यदि ऐसा नहीं होता तो बली शत्रुओं के ध्वंस करने में इस राजा की शक्ति कैसे संभव होती ॥८४ ॥

मैं (कवि) शंका करता हूँ कि सूर्य की सी कान्ति वाले नृप शिरोमणि इस पृथ्वीराज के सामने लज्जा की कील से कीले हुए दिग्गज, कूर्म एवं शेष नाग काँपते हुए पृथ्वी को छोड़ सकते हैं। इसके गुणों के भार के कारण कांपते हुए भी पृथ्वी को धारण करते ही थे ॥८५ ॥

उन्नति के कारण एवं कीर्त्तिभार के कारण इस राजा ने हिमालय को भी पराजित कर दिया था और इस मूढ़ पर्वतराज ने व्यर्थ ही पार्वती को शंकर भगवान् से ब्याह कर उनकी आराधना की। इस राजा ने तो अकेले यश मात्र से ही पर्वतराज जैसे उच्चता प्राप्त कर ली थी ॥८६ ॥

स्वर्ग की देवियाँ भी इस राजा के दान की महिमा अपने कर कमलों में वीणाएँ लेकर के, मन्दाकिनी के तट पर कामधेनुओं को चराती हुई तथा चिन्तामणि से जड़े हुए, कल्पवृक्ष की छाया से आवृत चबूतरे पर बैठकर गाती रहती थीं ॥८७ ॥

इस राजा ने महामारी स्वरूप अतिवृष्टि को समुद्र पार जाने का आदेश दे दिया था क्योंकि छः महानारियों से अपना राज्य मुक्त कर दिया था। किन्तु शत्रुस्त्रियों ने उस वृष्टि को अपने नेत्रों में धारण कर लिया था। इस प्रकार शत्रुता शत्रु के साथ निबाही गई ॥८८ ॥

यह नृपति अपने खड्ग से कटे शत्रु शीशों से निकले रक्त की धाराओं के समुद्र से सारी पृथ्वी को लाल कर डालता, यदि शुभ्र अमृत कर (चन्द्रमा) की किरण समान

क्षीराब्धि के तुल्य बिखरती हुई इस राजा की कीर्त्ति संसार को श्वेत नहीं कर देती ॥८९ ॥

रण भूमि में बाणवर्षा करने वाले तथा महोत्सवों में याचकों को दान देने वाले इस राजा की दानशीलता कभी नष्ट नहीं हुई और न वीरता ही कभी क्षीण हुई ॥९० ॥



# तृतीय सर्ग

इसके अनन्तर अपने प्रसिद्ध वेग से समस्त पृथ्वी को अपने अधिकार में करने वाले "सहाबदीन" शक राजा के द्वारा उत्पीड़ित पश्चिम देशों के राजा इस पृथ्वीराज के प्रासाद के द्वार पर पहुँच गये। इन्होंने गोपांचल निवासी एवं अपने नाम के अनुरूप पृथ्वी को आनन्दित करने वाले श्री चन्द्रराज को अपना अगुआ बना रखा था और अपनी ओर से उपहार हेतु लाये हुए मत्त गजों के मद से प्रासाद के द्वार भाग को आर्द्र कर दिया था ॥१-३ ॥

इसके बाद स्वामी की आज्ञा से द्वारपाल के द्वारा इन राजाओं का प्रवेश दरबार में कराया गया और ये सब राजा के चरण कमलों में प्रणाम करके उचित स्थानों पर बैठ गये ॥४ ॥

तब उदास मुख इन्हें देखकर पृथ्वीराज ने पास में स्थित राजाओं से कहा कि ये राजा लोग गर्मी की ऋतु में जैसे तालाब सूखकर श्रीहीन हो जाते हैं वैसे ही क्यों उदास हो रहे हैं? ॥५ ॥

तब "चन्द्रराज" ने चन्द्रमा की शोभा को परास्त करने वाली दन्त पंक्ति की दीप्ति से मानों समुद्र की लहरों का विस्तार करते हुए कहा— ॥६ ॥

"तप के प्रभाव से (साम्राज्य विस्तार के प्रयास से) शक भूमि निवासी तुर्कराज—शहाबुद्दीन ने बहुत शक्ति प्राप्त कर ली है और वह क्षत्रिय वर्गों के लिए पृथ्वी पर मानो धूमकेतु के समान उपद्रव कर रहा है ॥७ ॥

समस्त देश भागों को उसने अधिकार में कर लिया है, नगर निवासियों की रमणियों का हरण कर लिया है और मन्दिरों को जला दिया है। उसने क्षत्रियों के मण्डलों को युद्ध करके विपत्ति में डाल दिया है ॥८ ॥

हे समस्त राजाओं के तिलकभूत राजन्! पृथ्वी पर ऐसे राजा कोई नहीं हैं जिनकी पर्वत कन्दराएँ भयभीत क्षत्रियों से उसने अपनी शक्ति से नहीं भरी हों ॥९॥

"उसने युद्ध में क्षण भर में समस्त क्षत्रिय समूह को यम सदन में भेज दिया है। वीर क्षत्रिय सोचते हैं कि कहीं यह परशुराम तो पुनः अवतीर्ण नहीं हो गये हैं ॥१०॥

"अरे, यह आ गया, यह आ गया" ऐसा सोचकर दशों दिशाएं आँखें फाड़ फाड़कर मानों देखती हुई डर के मारे त्रस्त हो उठी हैं ॥११॥

शंकर भगवान् की तरह मानो त्रिपुर का नाश करके इसने राजाओं के धान्य क्षेत्रों को उजाड़ दिया है और मूल स्थान (मुल्तान) को अपनी राजधानी बना लिया है ॥१२॥

"बिना कारण ही शत्रुता करने वाले उसके द्वारा परेशान किये गये ये राजा लोग तुम जैसे शरणागत वत्सल राजा की शरण में आये हैं। अब आप ही इसके प्रमाण हैं ॥१३॥

इस प्रकार की मुनियों को भी क्रोधित कर देने वाली इस "चन्द्रराज" की वाणी सुनकर राजा पृथ्वीराज ने कर कमल से तलवार की मूठ को छूकर और अपनी दाढ़ी पर हाथ फेरकर यह प्रतिज्ञा की कि यदि मोर की तरह बांधकर इस शहाबुद्दीन को तुम्हारे चरणों में मैंने नहीं डाल दिया तो मैं "चाहमान" (चौहान) वंश में पैदा नहीं हुआ ॥१४-१५॥

तब विस्तीर्ण शोभा वाला, व्याकुल मन वाला यह राजा शुभ ग्रहों एवं विजय के योग होने पर भयंकर शत्रु के मंथन करने की इच्छा से सेना सजाकर चल दिया ॥१६॥

पुरस्त्रियों ने उस प्रयाण करते हुए राजा पर जो कटाक्ष फेकें (सुन्दर नेत्रों से देखा) वे ही मानो दूब अक्षत की शोभा वाली मङ्गलकारी वस्तुएं हो गईं ॥१७॥

उस राजा के वीर शिरोमणि योद्धाओं के समूह भी चले जो विशुद्ध बुद्धि वाले थे तथा जिनके हाथों में चंचल तलवारें एवं छुरे चमक रहे थे ॥१८॥

पृथ्वी और आकाश में व्याप्त हो जाने वाले प्रचंड हाथियों के गर्जनों ने दोनों ही राजाओं के प्रजाजनों को एवं पर्वतों के प्राणियों को धैर्यविहीन कर दिया ॥१९॥

इस राजा के प्रताप सूर्य के उदय होने पर इसकी सेना के द्वारा उड़ाई हुई धूल ने मानों सूर्य को आच्छादित कर दिया था ॥२० ॥

घोड़ों के खुरों से उड़ाई हुई धूल के समूहों से घुटनों तक की गहराई तक पहुँची हुई सेना के मस्त हाथियों के मद की नदियाँ दो बांस के प्रमाण की हो गई ॥२१ ॥

इस प्रकार से शत्रुओं के प्राण हरण करने वाले इस राजा के सैन्य प्रमाण से प्रचुर दूरी पार करके (पृथ्वीराज) इसने तच्छकराज के राज्य पर आक्रमण कर दिया ॥२२ । ।

अपने चरों के द्वारा अपने राज्य के पास आई हुई पृथ्वीराज की सेना की बात सुनकर शकरा (शहाबुद्दीन) भी सेना सजाकर शत्रु सैन्य कंपाता हुआ चल पड़ा ॥२३ ॥

उसके यवन वीर (मुसलमान योद्धा) भी बाहर निकल पड़े जो कि चमकदार धनुष धारण किये हुए थे और जिनकी कमर पर विशाल तरकश बंधे हुए थे और जो शत्रुओं पर निशाना लगाने में बड़े कुशल थे ॥२४ ॥

तब दोनों सेनाओं की तीन वस्तुएं एक साथ मिल गई पहली तो धूल के समूह, दूसरी हथिनियों कपाल पर झरते मद पर मँडराते भौरों का गुञ्जन और तीसरी योद्धाओं के भयंकर सिंहनाद ॥२५ ॥

तब योद्धागण युद्ध करने लग गये जिनके कि अंग परस्पर अवलोकन मात्र से ही शत्रुभाव से भर जाते थे और जो चमकते हुए अनेक प्रकार के अस्त्रों को धारण किये हुए थे ॥२६ ॥

वीर योद्धाओं के कर कमलों से छूटे हुए बाणों से उत्पन्न हवा ने वृक्षों के पुष्पों की तरह पलायन करने वाले योद्धाओं के यश को सम्प्राप्त करते हुए चलना शुरू कर दिया ॥२७ ॥

मुद्गल देश के योद्धा तथा हाथियों के समूह दोनों ही समान आँखे होने के कारण क्रोध करते हुए मालूम होते थे और हठपूर्वक युद्ध कर रहे थे ॥२८ ॥

तभी किसी हाथ के ऊपर आघात करने में निपुण योद्धा ने छुरी से तीव्र आघात करके हाथी का पेट चीर डाला और उसे पृथ्वी पर लेटा दिया ॥२९ ॥

और किसी ने हाथ में खड्ग लेकर पृथ्वी से जल्दी से उछल कर उन्नत हाथी के कपाल पर आरोहण कर लिया और जैसे हाथी पर सिंह उछल कर बैठ जाता है वैसी शोभा प्राप्त की ॥३० ॥

उसी प्रकार किसी हाथी ने एक रथ को कौए की भाँति मुख से पकड़ कर घुमा कर उसे संग्राम भूमि में डाल कर तोड़ दिया ॥३१ ॥

इसके पश्चात् दूसरा हाथी भी तीव्र वेग से तोड़े हुए रथ को सूंड में उठाकर मानो स्वयं बर्छी हाथ में उठाये पदाति योद्धाओं से युद्ध कर रहा था ॥३२ ॥

हाथियों के चीत्कार को सुनकर डरे हुए घोड़े के कानों को अपने साफे से बाँधकर कोई अन्य योद्धा हाथियों से युद्ध कर रहा था ॥३३ ॥

भयंकर दांतों से क्रोध से मारने को आते हुए हाथी को एक अन्य हस्तद्वय-विहीन योद्धा दांतों से ही काटकर युद्ध कर रहा था ॥३४ ॥

युद्ध में सुभटों को शत्रुओं के अंग भेदन में कोई कौतुक नहीं था, उन्होंने तो परमाणु स्वरूप मन तक को अपनी युद्ध कुशलता से बेध दिया था ॥३५ ॥

तब पिताओं ने अपने पुत्रों की मरण स्थिति में भी महान् हर्ष प्राप्त किया। निःसन्तान पिता तो जन्म समय में उसका शतांश भी प्राप्त नहीं कर पाये ॥३६ ॥

इसके पश्चात् कौओं के समूहों की भाँति पृथ्वीराज के योद्धाओं की तलवारों से आघात पाये हुए तुर्क लोक वहाँ से लुप्त हो गये ॥३७ ॥

चक्की में चनों की पिसते समय जैसी अवस्था होती है "चाहमान" राजा से युद्ध करने वाले यवन राजाओं की की वैसी ही हालत हो गई ॥३८ ॥

तब 'शकराज' शहाबुद्दीन अपने उजड़े हुए शिविर को देखकर हाथ में तलवार लिये हुए प्रचण्ड क्रोध से भरकर उधर दौड़ा ॥३९ ॥

उसे आते देखकर चौहान राजा भी अन्तर में चमकती क्रोधाग्नि के कारण लाल-लाल आँखों वाला तीव्र वेग से उसकी ओर दौड़ गया ॥४० ॥

वीरों के समूह सोच रहे थे मानों कि दो जंगली हाथी भारी तलवारों के रूप में उछलती

सूंडों से आपस में लड़ने के लिए आ गये हों ॥४१ ॥

अपने अस्त्रों के शब्दों से पृथ्वी को गुंजायमान करते हुए आपस में प्रहार तथा वाक्प्रहार में कुशल दोनों राजाओं ने बहुत देर तक युद्ध किया ॥४२ ॥

इस प्रकार पृथ्वीराज ने युद्ध करते हुए युद्ध कौशल से शकराज शहाबुद्दीन को बाँधकर विधिवत् अपनी प्रतिज्ञा पूरी कर ली ॥४३ ॥

तब उन शरणागत राजाओं को नीतिपूर्वक अपने-अपने राज्यों पर आरूढ करके वह शत्रुओं को अपमानित करने वाला पृथ्वीराज अपनी राजधानी लौट आया ॥४४ ॥

देवताओं को भी आकर्षित करने वाले सुन्दर वस्त्र शकराज को देकर पृथ्वीराज ने यह सोचकर कि इसके मरने पर कौन मुझसे ऐसा संग्राम दुबारा करेगा उसे छोड़ दिया ॥४५ ॥

इस तरह पृथ्वी के इन्द्र इस पृथ्वीराज ने सात बार संग्राम में विभिन्न प्रकार से इस शकराज को हराया किन्तु फिर भी यह यवनाधीश न तो म्लान हुआ और न ही हीन ॥४६ ॥

अब बल व छल से जीतने में असमर्थ होकर शकराज जैसे चन्द्रमा सूर्य की ओर चलता है उसी प्रकार खर्पर देश के स्वामी की ओर चला ॥४७ ॥ (सहायतार्थ)

तब मुद्गल देश के अधिपति ने इसे अपना वृत्तान्त सुनाने पर वीरों से परिपूर्ण अपनी सेना दे दी जिसमें काम्बोज, लङ्गहथ-भीम-भिल्ल बंग देश के सैनिक थे तथा आठ लक्ष पुष्ट एवं सुन्दर घोड़े थे एवं जो शत्रु की चतुरंगिणी सेना आकुल करने वाली थी ॥४८-४९ ॥

तब तुरन्त ही शहाबुद्दीन ने मुद्गलाधिपति की कृपा से सेना प्राप्त करके अचानक ही दिल्ली को स्वाधिकार में ले लिया ॥५० ॥

तब डर के मारे पलायन करने वाले युद्ध के कारण "मार डाले मार डाले" ऐसे चिल्लाते हुए उदास मुख आदमियों से शत्रु की ऐसी करतूत सुनकर मेरे द्वारा यह (सहाबदीन) सौ बार पराजित होने पर भी बालक की भांति चपलता कर रहा है ऐसा सोचकर अन्य परिवार वाला यह पृथ्वीराज अहंकार के साथ चल पड़ा ॥५१-५२ ॥

पूर्व में किये गये युद्ध के कारण भयभीत "शकराज" ने पृथ्वीराज को देखकर यह सोचा कि जैसे मृगों के द्वारा सिंह नहीं जीता जा सकता वैसे ही यह भी हमारे लिए अजेय है ॥५३ ॥

तब शकराज ने मध्यरात्रि में अपने विश्वस्त व्यक्तियों को भेजकर प्रचुर मात्रा में सुवर्ण मुद्रा देकर पृथ्वीराज के अश्वशाला के प्रधान को एवं तूर्य वाहकों को फोड़ लिया ॥५४ ॥

"हमारे कहने पर हमारे व्यक्ति अपने-अपने घर चले जायेंगे" "हम मार डालेंगे, अपने राज्य को मजबूत करेंगे" ऐसे गद्दारों एवं शत्रुओं के वचन सुनाई पड़े। रात्रि के अन्तिम प्रहर में चन्द्रमा के अल्प शेष रहने पर एवं सूर्य के प्रातः काल के कम प्रकाश में ही शक लोगों ने (साहबदीनं के सैनिक) सोते हुए पृथ्वीराज के सैनिकों पर आक्रमण कर दिया ॥५५-५६ ॥

"अस्त्र ले लो" "शीघ्र रोको" तुम्हारे आगे शकराज (सहाबदीन) आ गया है "इन्हें मार डालेंगे" अरे मार डाला।" आदि विभिन्न वाक्यों से भरे संग्राम के शुरू हो जाने पर अश्वपालक ने "पृथ्वीराज" को "नाटारम्भ" नामक विशिष्ट घोड़ा आरोहणार्थ दिया ॥५७-५८ ॥

उस राजा को अश्वारूढ़ देखकर तूर्यवादकों ने वीरों के उत्साहवर्द्धक, भेरी परह आदि वाद्य बनाने शुरू कर दिये ॥५९ ॥

मस्तक पर छाये हुए बादल के समान तूर्य की आवाज को सुनकर पृथ्वीराज का घोड़ा मोर की भाँति नाचने लगा। इससे राजा हतोत्साह हुआ ॥६० ॥

"ठहर जा" "डर मत" ऐसे कहते हुए यवन तेजी से वैसी अव्यवस्थित हालत में पृथ्वीराज के चारों और छा गये जैसे चिड़ियाँ साँप को चारों ओर से घेर लेती है ॥६१ ॥

तब दाहिने पैर, घुटने पर, तथा अंगूठे की सहायता से पृथ्वी पर उतर कर, बांये पैर को संकुचित कर घोड़े से उछलकर, तलवार हाथ में लिये राजा नीचे आ गया ॥६२ ॥

किन्हीं को भ्रूभंग से, किन्हीं को भयंकर खड्ग फिराने से तथा किन्हीं को सिंहनाद से भयभीत करते हुए पृथ्वीराज ने बहुत देर तक भयंकर युद्ध किया ॥६३ ॥

तभ किसी शक योद्धा ने धनुष को डोरी को उसके गले में डालकर आक्रमण कर दिया तथा सब योद्धाओं ने मिलकर राजा को बाँध लिया ॥६४॥

अब उस सद्गुणी, दुष्ट विनाशक, तेज आभायुक्त, किन्तु विधि वशाद् "साहबदीन" शकपति द्वारा कैद किये हुए राजा ने भोजन में भी तथा स्व-जीवन में भी दोनों में ही रुचि त्याग दी ॥६५॥

स्वामी पृथ्वीराज के द्वारा शकराज के देश में भेजे हुए उदयराज को देखकर भी "सहाबदीन" भयमुक्त मन से दिल्ली में प्रविष्ट हुआ ॥६६॥

उदय राज ने भी स्वामी क़ी दशा को सुनकर सिर पीट लिया। और पुनः पुनः अपने ह्रदय का शूल निकालने के लिये "मैंने भी स्वामी की तरह कष्ट क्यों नहीं पाया, तथा कष्ट में पड़े स्वामी को छोड़कर मैं यदि युद्ध से पलायन कर जाऊं तो मेरे गौड़ कुल में लज्जा का कलंक लग जाएगा" यह सोचकर दिल्ली को घेर कर नित्य महीनें भर तक खूब युद्ध करता रहा ॥६७-६८॥

किसी ने म्लेच्छाधिपति से दुःखी मन से कहा भी कि "तुम्हें इस पृथ्वीराज ने कई बार युद्ध में हरा कर छोड़ दिया था। हाय ! तुम इसे एक बार भी नहीं छोड़ते हो।" ॥६९॥

धर्म युक्त उस वाणी को सुनकर अत्यधिक क्रुद्ध निर्दय "सहाबदीन ने कहा—"ये हिन्दू लोग इसी कारण से राजनीति के रहस्य से हीन कहे जाते हैं।" ॥७०॥

तब वीरों के लाज के मारे पृथ्वी में नजर गड़ाते रहने पर एवं सज्जनों के समूहों के आँसू बहाने एवं शोक करते रहने पर इस "सहाबदीन" म्लेच्छराज ने पृथ्वीराज को दूसरे किले में बन्द कर दिया। हाय ! हाय ! नीच लोग करणीय अथवा अकरणीय कार्य के लिए अंधे व बहरे हो जाते हैं ॥७१॥

जिसे शैव मतानुयायी 'शिव मानते हैं, बौद्ध "सुगत" बतलाते हैं और जैन लोग जिसे "सर्वज्ञ" कहते हैं, उसी अद्‌भुत, चिन्मय ब्रह्मस्वरूप का स्मरण करता हुआ 'पृथ्वीराज' नृपति शिव धाम को प्राप्त हो गया ॥७२॥

पृथ्वीराज की यह विनाश गति श्रवण करके गौड़ कुल सूर्य "उदयराज" भी स्व-सैन्य के साथ युद्ध करके स्वर्ग को चला गया ॥७३॥

उसके पश्चात् अश्रु सिक्त नयन वाले हरिराज नामक राजा ने पृथ्वीराज का अन्तिम क्रिया कर्म किया तथा बाद में समस्त पृथ्वी को अधिकार में कर लिया ।।७४ ।।

विद्वान् लोगों के भी उदारता आदि गुण भी वाणी के पथ के पथिक नहीं बन सकते थे, क्योंकि इस राजा का अमृत समूह की भाँति निर्मल यश था, कर्पूर के सरोवर की भांति श्वेत रस से इसकी कीर्त्ति परिपूर्ण थी ।।७५ ।।

कहते हैं कि लक्ष्मी भी जिसके कर कमल में निवास करती थी और विष्णु स्वयं जिसके प्रताप के लिए अनुराग युक्त रहते थे एवं शंकर भी जिसके प्रताप के कारण इतने तप्त हो जाते थे कि गंगा को अपने से दूर नहीं कर सकते थे ।।७६ ।।

संभवतः इस 'हरिराज' भूप ने अपने यशरूपी उन्नत पर्वत से निकली हुई रश्मियों से अगस्त्य मुनि को देने के लिए स्वर्ग को अर्द्ध भाग में विभक्त कर दिया था क्योंकि इनसे ब्रह्माण्ड के भङ्ग होने का खतरा हो सकता था। यह स्वर्ग इस राजा की विकसित काश के पुष्पों जैसी शुभ्रता की शोभा लिए हुए था ।।७७ ।।

इस राजा की कीर्त्ति के प्रवाह की लहरें प्रसारित होने पर चन्द्रमा दीन हो गया था, गंगा-तरङ्ग विहीन, सुमेरु-कृष्ण वर्ण, शंकर भगवान् गर्वहीन, कुमुद-मदरहित एवं इन्द्र का गजराज ऐरावत भी तेजोविहीन हो गया था ।।७८ ।।

जो जो राजा नत मस्तक होकर सम्मुख आये वे उसके शासन से प्रकाशित हो गये तथा जिन्होंने सामना करने की हिम्मत की वे अस्त हो गये क्योंकि इसकी सेना संचरण करती हुई दीपक की लौ के समान थी और दिग्विजय के समय जिन राजाओं के अनुकूल रही वे प्रकाशित हुए व जिनके प्रतिकूल हुई वे अन्धकार में डूब जाते थे ।।७९ ।।

इस राजा के यश का वर्णन करने में कवियों की वाणियाँ भी रुक सी गई थी (वे भी वर्णन नहीं कर सकते थे) क्योंकि दिग्विजय के लिये तैयार समस्त पृथ्वी को लांघने वाले अश्वों की गति को भी इसके यशः समुद्र में भङ्ग कर दिया था। जैसे गोष्ठी में दुष्टों की वाणी निःस्तेज हो जाती है वैसे ही कवियों की उज्ज्वल वाणियाँ भी इसके यश का वर्णन नहीं कर सकती थीं ।।८० ।।

इस 'हरिराज' भूप के द्वारा शत्रु राजा स्वर्ग में पहुँचा दिये गये और उसकी इस उपकार

वृत्ति को देखकर उन्होंने मानो इसका हाथी घोड़े राज्य कोश आदि देकर के सत्कार किया क्योंकि शत्रु के लिए दिया हुआ धनादि दान से परोपकार जन्य पुण्य कभी भी निष्फल नहीं होता ॥८१ ॥

इस राजा ने अपनी क्रोधाग्नि में शत्रुवीरों की हवि डालकर तथा उनकी रानियों के शोक क्रन्दन तथा आँसुओं के प्रचुर जल से पृथ्वी तल पर ऐसी अतिवृष्टि कर दी कि शीघ्र ही अन्याय रूपी बीज़ों के अंकुर विनष्ट हो गये ॥८२ ॥



# चतुर्थ सर्ग

इस हरिराज राजा ने चन्द्रमा की भांति जैसे यह समुद्र का उल्लास पैदा कर देता है—इसी प्रकार प्रजा का हर्ष वर्द्धन किया एवं पृथ्वी (राज्य) का विस्तार भी किया ॥१ ॥

दूसरे ही दिन श्री गुर्जर नरेश ने मैत्रीलता की वृद्धि के लिए राज्य का भोग करने वाले हरिराज नृपति के लिए वर्षा की भांति हर्ष की वर्षा करने वाली, उन्नत स्तनों वाली एवं कामोद्दीपन करने वाली नर्तकियाँ भेजी ॥२-३ ॥

और दूसरे दिन राजा के और अन्य राजाओं के बैठते ही जिन्होंने शस्त्रादि तथा भूषण वस्त्रादि धारण किये हुए थे नर्तकियों ने नृत्य प्रारंभ कर दिया ॥४ ॥

ये नर्तकियाँ वाद्यवृन्दों की ताल के साथ साथ कोकिल कण्ठ से गीत गाने लग गईं और वे ऐसी प्रतीत होती थीं जैसे कि यौवन की सीढ़ियों वाली वापिकाएँ (बावड़ियाँ) हों जिनमें श्रृंगार रूपी पानी शोभित हो, जिनमें उनके केश रूपी सेवार उगे हों, जिनमें विलास की लहरें उठ रही हों, पृथुल स्तन रूपी चक्रवाक भ्रमण कर रहे हों, विकसित मुख रूपी कमल खिल रहे हों और चंचल नेत्र रूपी मछलियाँ तैर रही हों ॥५-६-७ ॥

ये नर्तकियाँ वायु के द्वारा कंपित केले के पत्तों की भांति अपने शरीर को हिला रही थीं तथा कुंभकार के चाक की भांति भ्रमण कर रही थीं ॥८ ॥

कभी बाहुमूलों को, कभी नाभि गह्वरों को तो कभी स्तनों की उत्तुङ्गता को बारंबार प्रदर्शित करती हुई, लोगों को आकर्षित करती हुईं अपने सौन्दर्य के कारण मानो मूर्त्तिमान कामदेव के गर्व-सी वे नृत्य कर रही थीं ॥९-१० ॥

ऐसी स्थिति में इन नर्तकियों के लावण्य-समुद्र में इस राजा के दृग् और मन ऐसे मग्न

हो गये कि उनके निकल जाने पर वह निर्जीव-सा हो सकता था ॥११॥

इस प्रकार यह राजा इनके चित्ताकर्षक नाट्य को दिन रात अवलोकन करते हुए क्षणमात्र भी उन्हें छोड़ नहीं सकता था ॥१२॥

तब यह राजा गीत और नृत्य में मग्न हुआ सेवकों की जीविका देने में भी कृपणता करने लग गया ॥१३॥

जीविका की प्राप्ति न होने से सेवकों ने हरिराज को छोड़ दिया क्योंकि बिना स्वार्थ सिद्धि के कौन किसका क्यों सेवक होगा? ॥१४॥

सत्य की ऐसी खराब स्थिति को देखकर प्रजा भी उससे विरत हो गई जैसे कि निकृष्ट आदमी से उत्तम स्त्रियाँ अलग हो जाती हैं ॥१५॥

ऐसी राज्य की दशा देखकर शत्रु शकराज सेना सहित दिल्ली से हरिराज के राज्य पर चढ़ दौड़ा ॥१६॥

तब शत्रु राजा के आगमन को सुनकर जनता के मुख से दुःखदायी एवं काक मृत्यु जानकर, पृथ्वीराज की भांति इस राजा का भी स्वर्ग गमन समय भाँपते हुए "शकराज" के मुख तक को देखने को विरत अन्तःपुर की रानियों एवं स्त्रियों का समूह अग्नि में प्रवेश कर गया। जैसी भावी कीर्त्ति होती है वैसी ही मनुष्यों की बुद्धि हो जाती है ॥१७-१८-१९॥

इस राजा के स्वर्ग लोक चले जाने पर उसका परिवार म्लान हो गया। सूर्य के अस्त हो जाने पर क्या कमलों का सरोवर मुस्कराता है? अर्थात् नहीं ॥२०॥

राजी की निःसन्तानता के कारण और शत्रु के आगमन के कारण चिन्तायुक्त हृदय वाले मंत्रीगण बहुत मन्त्रणा ग्रस्त थे ॥२१॥

"राजा के पुत्र नहीं है और वीर लोग रण चातुर्य के योग्य नहीं हैं तथा शत्रु बड़ा बलशाली है, नगर की रक्षा कैसे की जायेगी? ॥२२॥

"अतः शाकम्भरी" (साँभर) नगर को छोड़कर रणस्तंभपुर (रणथम्भौर) चलते हैं। संकट-ग्रस्त व्यक्ति निर्बल होने पर क्या दूसरे द्वीप का आश्रय नहीं ले लेता? अर्थात्

अवश्य ले लेता है ॥२३ ॥

वहाँ पर पृथ्वीराज के पिता के द्वारा पूर्व में निष्कासित पोता स्व-सामर्थ्य से विपुल वैभव प्राप्त करके निवास कर रहा है जिसका नाम गोविन्दराज है ॥२४ ॥

वहाँ अपने स्वामी के वंश रूपी सरोवर के हंस स्वरूप "गोविन्दराज" नामक राजा के आश्रय में उसकी कीर्त्ति वृद्धि करते हुए निर्भय होकर हम रहेंगे ॥२५ ॥

ऐसी मन्त्रणा करके राजा का (हरिराज का) समस्त कोश एवं सेना लेकर मंत्री लोक 'रणस्तम्भपुर' (रणथम्भौर) की ओर चल दिये ॥२६ ॥

शकराज ने पीछे से आकर के जैसे दावाग्नि जंगल को जला देती है, वैसे ही इस सूने प्रदेश को जला करके अजयमेरुपुर (अजमेर) को हस्तगत कर दिया ॥२७ ॥

अब वे सब रणथम्भौर पहुँच कर गोविन्दराज से मिले और समस्त वृत्तान्त कहा। ।२८ ॥

उस राजा ने चाचा की उस प्रकार की मृत्यु की बात सुनकर मन में अवर्णनीय कष्ट प्राप्त किया ॥२९ ॥

अपनी स्मृति में निहित शोक का परित्याग करके अपने चाचा की और्ध्वदैहिक क्रिया करके उन मंत्रियों को उसने उचित कार्यों में लगा दिया ॥३० ॥

शत्रु समूह को पराजित करता हुआ और न्याय की वृद्धि करता हुआ तथा सुख का अनुभव करता हुआ यह राजा प्रजा पर कुशलता से शासन करता था ॥३१ ॥

गोविन्द राज नृपति के दिवंगत होने पर श्रीमान "वाल्लण" नामक राजा हुआ जिसने भी शत्रु-समूहों को कम कर दिया ॥३२ ॥

समर भूमि में मेघ की भांति बाण रूपी वर्षा करने पर शत्रुओं के पलायन करने से ही इस राजा की नृप श्रेष्ठता प्रकट हो जाती थी। (वर्षा के होने पर हंस भी चले जाते हैं) ॥३३ ॥

आश्चर्य है कि धनुष रूपी बादल के प्रचुर मात्रा में बाण रूपी वर्षा करने पर भी शत्रुरूपी पहाड़ छाया रहित ही रहते थे (राजा भी शोकाकुल हो जाते थे) ॥३४ ॥

शीघ्रतापूर्वक विजय प्राप्त करने वाले इस राजा को देखकर शत्रु समूह अपने नाश के लिये अन्य राजाओं की सहायता लेने की अभिलाषा नहीं करते थे—वे अधीन हो जाते थे ॥३५ ॥

यह राजा प्रसिद्धि में तथा तेजोबल में विरोधी शत्रुओं को हीन करके उनके नृपत्व को नष्ट करके उन्हें याचकत्व प्रदान करता था। ॥३६ ॥

उस "वाल्लण" नामक राजा के सूर्य और चन्द्रमा की भांति दो पुत्र हुए जो दान सहित पृथ्वी को भोगने वाले, पृथ्वी मण्डल के भूषण और अन्याय का विनाश करने वाले थे ॥३७ ॥

उन दोनों में श्रेष्ठ गुण वाला "प्रह्लादन" नामक पुत्र और "वाग्भट" नामक पुत्र विद्वत्ता से पूर्ण था ॥३८ ॥

साथ साथ क्रीड़ा करने वाले और साथ साथ कलाओं की शिक्षा लेने वाले दोनों पुत्रों का प्रेम राम-लक्ष्मण की भांति बढ़ता था ॥३९ ॥

राजा "वाल्लण" अपने सिर को सफेद करने वाली जरा को देखकर भोगों की निन्दा करता था और योग की ओर वह प्रशंसा की दृष्टि से देखता था ॥४० ॥

तब विधि के अनुसार राजा ने दोनों पुत्रों को अनुशासित करके "प्रह्लादन" को राजा बनाया और "वाग्भंट" को प्रधानामात्य का पद दिया ॥४१ ॥

तब दोनों पुत्रों की प्रीति का अवलोकन करने के लिए कुछ समय तक राज्य में रहकर बाद में पर ब्रह्म का स्मरण करते हुए देवत्व को प्राप्त हो गया—दिवंगत हो गया ॥४२ ॥

पश्चात्, राजा के क्रिया कर्म करके "प्रह्लादन" राजा ने जैसे नाटक के रहस्य को जानने वाला जैसे प्रजा का मनोरंजन करता था वैसे ही अपनी प्रजा को प्रसन्न कर दिया ॥४३ ॥

इस राजा "प्रह्लादन" ने राज्याभिषेक होने पर अश्विनी कुमार की उत्पत्ति करने वाले सूर्य की भांति उसके उदित होने पर समक्ष अपने समर्थक राजाओं ने तथा शत्रु राजाओं ने कौशिक की भांति आचरण किया—स्वपक्ष के राजा इन्द्र की भांति

रहे और शत्रुराजा सूर्य के सामने उल्लू की भांति मुँह छिपा कर रहे ॥४४॥

दसों दिशाओं को जीतने के लिए उद्यम करने वाले इस राजा के सामने शत्रु नृप अपने प्राण बचाने के लिए युद्ध को भी तथा धन को भी छोड़ देते थे ॥४५॥

बलिष्ठ राजाओं का विनाशक अमित तेज वाला सुदर्शन, सुन्दर शरीर वाला, चारों ओर सैन्य बल से संरक्षित यह राजा आश्चर्य है कि दान वारि से हीन था अर्थात् सेना में मदमत्त हाथियों का मद नहीं झरता था—(वह प्रभूत दान देने वाला राजा था) ॥४६॥

उसके घोड़े ऐसे थे, जो अपने खुरों से भूमि को खोद खोद कर धूल उडा देते थे और अपनी गति से वायु के वेग को भी परास्त कर देते थे ॥४७॥

अन्य दिनों में वह प्रसन्नतापूर्वक दावाग्नि की भांति प्रताप वाला निष्णात धनुर्धारी राजा आखेट को नगर के बाहर निकल जाता था ॥४८॥

और उसके पीछे प्रत्यक्ष भयानक रस की भांति घुटनों तक लम्बे मोटे नीले वस्त्र पहने हुए पैदल सैनिक चलते थे ॥४९॥

ऊंचे-ऊंचे कानों वाले-सुन्दर वर्ण वाले एवं गले में सोने की कण्ठियों वाले हवा की भांति कुत्ते भी आगे आगे चलते थे ॥५०॥

सैकड़ों सैन्य टुकड़ियों के कारण विस्तृत सेनाओं से कम्पायमान समुद्र की भांति पृथ्वी को व्याकुल करता हुआ यह राजा "प्रह्लादन" खिले हुए पुष्प रूपी बाणों से आकर्षक लगने वाले वन भूमि को निरख कर कामिनियों की भांति उनसे रमण करने को उत्सुक हो गया। वन विहार करने चला गया ॥५१-५२॥

इस राजा के शिकार में कुशल योद्धागण वन के अन्दर प्रविष्ट हो गये जिनमें कोई बलवान् योद्धा तो शेर के पद चिह्नों के अनुसार चले गये जो सिंह की भांति पराक्रमी थे। अन्य योद्धा शिव की भांति रूद्र रूप धारण करके शिकार के लिये वन में प्रवेश कर गये ॥५३-५४॥

कोई कोई शूरवीर तो दो सिंहों के मध्य में स्थित होकर उनका मुकाबला कर रहा था और मानो शूकर का सा अनुकरण करता हुआ दोनों के मध्य में रहकर यश

रूपी अमृत का पान कर रहा था। ॥५५॥

किसी कुपित योद्धा ने तो शूकर को मध्य भाग में से काटकर दो टुकड़े कर दिये-यह सोच कर कि यह मेरे स्वामी की प्राण प्रिया वसुन्धरा को बार-बार खोद रहा है ॥५६॥

और किसी योद्धा ने अपनी प्रिया की प्रीति के लिये यह बताने के लिये हिरन को बाँधकर साथ ले लिया कि हे प्रिये! यह तुम्हारे नेत्रों की शोभा को चुराने वाला चोर है। तुम इच्छानुसार इसके साथ व्यवहार करो ॥५७॥

एक ही हाथ से सामने आये सिंह को मारकर पुनः उसी से पीछे आते हुए शेर का वध करने वाले योद्धा का हाथ मानों ऐसा प्रतीत होता था जैसे की कौए की एक ही आँख चारों ओर घूम रही हो ॥५८॥

कोई योद्धा तो सिंह की पतली कमर देखकर अपनी प्रिया की कटि का स्मरण करता हुआ क्षण भर के लिए न तो शेर को छोड़ ही सका और न मार ही सका ॥५९॥

कोई भट मुँह फाड़े हुए शेर के मुँह में हाथ डाल और फिर उसका सिर काटकर अपनी भुजा को ऊपर उठा देता था तो वह हस्तत्राण की भांति (दस्ताने की तरह) मालूम होती थी ॥६०॥

कोई मृग मृगी को मारने वाले किसी योद्धा को देखकर अत्यधिक कष्ट पाता हुआ दोनों के मध्य में आ जाता था। स्नेह का कटाक्ष में परिणत होना आश्चर्यजनक ही है ॥६१॥

कोई योद्धा सिंह की दृष्टि बचाकर चातुर्य से उसकी पीठ पर चढ़ जाता था और सिंह की सवारी की क्रीडा का आनन्द लेता था ॥६२॥

सर्वप्रथम सिंह को भी परास्त करने वाली शक्ति दिखाकर शूकर शस्त्र के द्वारा किसी योद्धा द्वारा गिरा दिया जाता था और वह पुनः पुनः घुरघुराहट करता था। वास्तव में स्वभाव कठिनाई से ही छूटता है ॥६३॥

राजा "प्रल्हादन" भी हर्ष से तेज बाणों की वर्षा करता हुआ, इच्छानुसार घूमता हुआ, पशुओं को संकट में डालता हुआ, कहीं पर पर्वत की नदी के किनारे पहुँच

गया और वहाँ उसने नरकुलों के वन (सरकण्डेका जंगल) में निद्रा से नेत्र बन्द किये हुए एक सिंह को देखा ॥६४-६५ ॥

राजा ने जोश में आकर के शरसंधान व उसे चलाने में कौशल्य दिखाते हुए सिंह के दक्षिण भाग को बेधकर उसे जगा दिया ॥६६ ॥

तब उत्साह से गर्जन करते हुए क्रुद्ध शक्तिशाली सिंह ने अपने बलको आहत जानकर तीक्ष्ण दाढ़ से राजा के कंधे को पकड़ लिया और राजा के द्वारा भी छुरी से सिंह का वक्ष चीर कर उसका वध कर दिया गया ॥६७-६८ ॥

अब सिंह की दाढ़ के घांव से बहते हुए रक्त की धाराओं से रंजित होते हुए राजा ने पर्वत की मैनसिल धातु के लाल द्रव से युक्त शैल की शोभा धारण कर ली ॥६९ ॥

तब दाढ़ के विष के कारण मूर्च्छित व व्याकुल राजा मुनि की भांति समृद्धि की तरह मृगया को छोड़कर अपने महलों में चला गया ॥७० ॥

शताधिक मान्त्रिकों एवं चिकित्सकों के समूहों के द्वारा खूब चिकित्सा किये जाने पर भी राजा स्वस्थ: नहीं हुआ ॥७१ ॥

अब सर्वथा अपने आपको चिकित्सा द्वारा स्वास्थ्य लाभ में अयोग्य मानकर राजा ने अपने पुत्र "वीर नारायण" को राजा के पद पर अभिषिक्त कर दिया ॥७२ ॥

गिरते हुए "चौहान" राज्य की लता के निमित्त वृक्ष के समान अपने भ्राता "वाग्भट" को बुलाकर राजा प्रह्लादन ने इस प्रकार कहा ॥७३ ॥

वीरता, बुद्धिमत्ता एवं अविश्वास—ये तीनों राज्य की श्रीवृद्धि के कारण कहे गये हैं। बुढ़ापे में तो ये तीनों सुलभ हैं किन्तु बालपन में मुश्किल से ही इनकी प्राप्ति होती है ॥७४ ॥

तो चंचल बचपन की अवस्था में यह (वीर नारायण) है अतः इसे उसी भांति शिक्षा देते रहना जिससे कोई अहित न हो ॥७५ ॥

"वाग्भट" ने भी "वीर नारायण" के दुश्चरित्र के कारण मन में शूल सा लिए हुए क्रोध

से युक्त वाणी से किन्तु धीरे-धीरे कहा— ॥७६ ॥

हे स्वामी ! भवितव्यता को तो कोई भी रोक नहीं सकता किन्तु तुम्हारी तरह मैं सदैव सावधान होकर इसकी सेवा में रहूंगा ॥७७ ॥

इस प्रकार वाग्भट के कहकर चुप हो जाने पर आत्म कल्याण की कामना के लिए इच्छा करते हुए भूपशिरोमणि प्रह्लादन में परमात्मा का स्मरण किया ॥७८ ॥

राजा के दिवंगत होने पर "वीर नारायण" नृप ने कमलों को सूर्य की भांति विकसित करने का कार्य प्रजा के साथ किया ॥७९ ॥

अपनी शक्ति से शीघ्र ही शत्रुओं को पीस देने वाले इस राजा की तलवार "व्यर्थ ही यह मेरा विरोधी कर्म करने वाला है" ऐसी जलन लिए हुए ही क्या काली हो गई थी ? ॥८० ॥

फड़कती हुई भुजाओं रूपी सर्पों से डसे हुए दुश्मनों के लिए इस राजा की तलवार सर्पदमन की दवा के रूप में शोभा देती थी ॥८१ ॥

वह राजा "वीर नारायण" नारियों के नेत्र को पावन करने वाले यौवन को प्राप्त होकर के "कत्सवाह" नामक राजा की पुत्री को ब्याह लाने के लिए "आम्रपुरी" नामक नगरी में गया ॥८२ ॥

वहाँ पर "जल्लालदीन" नामक शक राजा ने उस पर आक्रमण कर दिया और यह मानकर रणथम्भौर आ गया तथा पीछे से शकराज भी सैन्य सहित आ गया ॥८३ ॥

वहाँ बहुत काल तक युद्ध करके बलवान् जल्लालदीन ने जान लिया कि वीर नारायण धोखे से ही जीतने योग्य है यह सोच कर वह अपनी नगरी को (दिल्ली) लौट गया ॥८४ ॥

कुछ समय बीतने पर उस शक राजा ने छल से इसे जीतने की इच्छा करते हुए दूत के द्वारा यह कहलवाया ॥८५ ॥

जिस प्रकार सब ग्रहों के मध्य सूर्य और चन्द्रमा हैं वैसे ही हम दोनों सार्वभौम राजा हैं—सर्व राजाओं के ऊपर ॥८६ ॥

अतः हम दोनों की परिपक्व फल की भांति परस्पर प्रीति उचित है न कि आगे आने वाले समय में युद्ध लड़कर फूट डालने वाली नीति ॥८७॥

आग के लिए हवा की भांति तुमको मित्र पाकर मजबूत शक्तिशाली शत्रुवंशों को मैं क्षणभर में जला दूंगा ॥८८॥

एक बार तुम्हें हमसे मिलने के लिए आना चाहिए अन्यथा तुम्हारी आज्ञा के सिर्फ अनुवर्ती मुझे तुम्हारे द्वारा बुलाया जाना चाहिये ॥८९॥

एक बार तुम्हें हमसे मिलने के लिए आना चाहिये अन्यथा तुम्हारी आज्ञा के गुलाम मुझे तुम्हारे द्वारा बुलाया जाना चाहिये ॥९०॥

"वक्षःस्थलपुर" के "विग्रह" नामक राजा के साथ वार्ता द्वारा अच्छी प्रकार से भटकाये हुए चौहान राजा "वीर नारायण" का हृदय दूतों के वचनों से उस प्रकार से विश्वस्त हो गया जैसे कि भ्रमरियों के द्वारा चुंबित कमल उनके वश में हो जाता है॥ ९१-९२॥

तब राजा को शकराज से मिलने को उत्सुक देखकर प्रतिभा-सम्पन्न—"वाग्भट" ने एकान्त में "वीरनारायण" नृप से बातचीत की ॥९३॥

नीतिशास्त्र में पारंगत आपके लिए क्या यह उचित है कि जो दुष्ट हृदय वाले शकराज से मिलने को उद्योग किया जा रहा है ॥९४॥

शत्रु सैकड़ों बार सेवा करने पर भी मित्रता नहीं कर सकता क्योंकि तैल से सींचा हुआ दीपक भी कभी क्या शीतलता धारण करता है? ॥९५॥

यदि राज्य करना चाहते हो और चिरकाल तक जीवित रहना चाहते हो तो मेरी वचन रूपी भ्रमरियों को अपने हृदय रूपी कमल के समीप ले जाओ ॥९६॥

"यदि गुरुजन एवं सज्जन कल्याणकारी वाक्यों का उपदेश देते हैं तो वे अशुभ कार्य को त्याग देने की और शुभ कार्य को सम्पन्न करने की सलाह देते हैं ॥९७॥

ऐसा कहकर वाग्भट के चुप हो जाने पर क्रोध से अंधा राजा भयंकर भृकुटी चढाकर बोला— ॥९८॥

"अकरणीय अथवा करणीय—जो भी कार्य मुझे सबसे अच्छा. लगेगा, मैं उसे स्वच्छन्द रूप से करूंगा।यहाँ तुम्हें चिन्तित होने की आवश्यकता नहीं है॥९९॥

उस वाक्य से मानो हृदय में बर्छी से छिदा हुआ वाग्भट सपरिवार उस राज्य को छोड़कर मालवदेश को चला गया॥१००॥

परम प्रीति प्रदर्शित करने वाले पुरवासियों के वचनों की उपेक्षा करके घमंड से राजा वीर नारायण "योगिनीपुर" को चला गया॥१०१॥

हृदय में दुष्टता धारण किये हुए और मुख में मधुरता वाला शकराज सामने आकर के महान् उत्सव पूर्वक राजा को अन्तःपुर में ले गया॥१०२॥

जिस प्रकार वन में प्रियाल, पनस के विभिन्न वृक्ष एवं चीते जैसे पशुओं के समूह रहते हैं उसी प्रकार वन की भांति प्रिय बात-चीत के माध्यम से चित्र विचित्र वचनों के सहारे उसने उसके मन को प्रसन्न कर दिया॥१०३॥

दूसरे दिन जहर देकर शकराज ने राजा "वीर नारायण" को मरवा दिया। हाय! अकृत्य करने वाले पापी लोग क्या कहीं पर भी मोह प्राप्त करते हैं। ॥१०४॥

इसके मारे जाने के पश्चात् शक ने सोचा कि अब शीघ्र ही अन्य नृप समूह जीत लिया जायेगा। ऊँचे वृक्ष की भी जड़ के कट जाने पर उसके फल आदि सरलता से प्राप्त किये जा सकते हैं॥१०५॥

तब "वाग्भट" रूपी नृप सूर्य से रहित रणथम्भौर रूपी आकाश शक रूपी तारों से व्याप्त हो गया॥१०६॥

अब शकों की प्रेरणा से मारने की इच्छा वाले मालवाधिपति को जानकर "वाग्भट" ने उसे भी यमधाम पहुँचा कर उसका राज्य हस्तगत कर लिया॥१०७॥

शकों के आतंक से त्रस्त, शरण में आये हुए शत्रुओं से भरपूर 'वाग्भट' का राज्य दिन प्रतिदिन वृद्धि को प्राप्त होने लग गया॥१०८॥

अब "जल्लालदीन" शक राज के शकों की सेना सहित आक्रमण कर देने पर 'वाग्भट' भी रणथम्भौर के उद्धार की इच्छा से सेनासहित युद्ध के लिए आ डटा॥१०९॥

"पुन्नाग" के वृक्षों की भांति विशालकाय एवं मदवारि झराने वाले उसके हाथी चलते हुए पर्वतों की भांति शोभा धारण कर रहे थे ॥११० ॥

और उसके घोड़े भी अद्वैतवादी की भांति खुरों के द्वारा उड़ाई हुई धूलि से विश्व को एक रूप धूलि-मय करते हुए शोभा दे रहे थे ॥१११ ॥

चलते हुए रथों के पहियों की दिशाओं को पूरने वाली आवाजों से समुद्र की मेखला वाली समस्त पृथ्वी मानों अद्वैत शब्दमयी हो रही थी ॥११२ ॥

धैर्य और शस्त्र के समूह की चमक से समस्त दिशाएं प्रकाशित कर देने वाले पदाति योद्धागण दोनों प्रकार के दुश्मनों के प्राणों को भी एवं श्वासों को भी हरण करने में सक्षम थे ॥११३ ॥

'वाग्भट' ने शेष नाग के द्वारा कठिनाई से धारण की गई पृथ्वी को अपने चलते हुए सैन्य बल से कंपित करते हुए रणथम्भौर के पास में शिविर लगा दिया ॥११४ ॥

अनेक रणबांकुरे वीरों का समूह देखकर किले में रहने वाले शक लोग डरने लग गये ॥११५ ॥

पुरवासी भी शोक युक्त हो गये क्योंकि दुश्मन के आने पर आक्रमण करने पर कौन सुख की सांस ले सकते हैं? कोई नहीं ॥११६ ॥

राजा के आदेश से शूरता से तीव्र ओज वाले योद्धाओं के समूह, दुर्ग पर अधिकार करने का निश्चय करके आक्रमण करने चल दिये ॥११७ ॥

गोलियों से, पत्थरों से एवं सुरंगों से किले को अनेक प्रकार से भेदने को इच्छुक योद्धा गण उसे जरा भी क्षति पहुँचाने को समर्थ नहीं हुए ॥११८ ॥

योद्धाओं के शौर्य को, चतुरता को एवं दुर्ग की दुर्गमस्थिति को देख देखकर राजा आश्चर्य से एवं दुःख से परिपूर्ण हो रहा था ॥११९ ॥

अब नीतिज्ञ 'वाग्भट' ने ताकत से दुर्ग को अग्राह्य जानकर चारों ओर से दुर्ग के घेरा डाल दिया एवं योद्धाओं को युद्ध से रोक दिया ॥१२० ॥

तब डर से बाहर निकलने व अन्दर प्रविष्ट होने में असमर्थ पुर के अन्दर वाले लोगबाग दुख पाने लग गये ॥१२१ ॥

पुर के अन्दर पुरवासियों के लिये प्राप्ति के अभाव के कारण पानी दुग्ध की भांति बिकने लगा, घास इक्षुदण्ड की (गन्ने की) भांति एवं लकड़ियाँ चन्दन की भांति बहुमूल्य हो गईं ॥१२२॥

तीन महीने तक रहते हुए नगर की रक्षा करने में असमर्थ सारे ही दुष्ट शक लोग प्राणों को होम करके मर गये ॥१२३॥

तब भक्तियुक्त शुभ चित्त वाले हाथों में उपहार लिए हुए पुरवासी 'जय' शब्द उच्चारण करते हुए प्रशंसित कान्ति वाले 'वाग्भट' राजा के पास आये ॥१२४॥

राजा ने भी उन्हें वस्त्रादि देकर और उनका सत्कार करके निर्मल उत्सव के आयोजन के साथ नगर में प्रवेश किया ॥१२५॥

राहु के मुख से मुक्त हुए चन्द्रमा के बिम्ब का अनुकरण करने वाली शत्रुओं से मुक्त हुए रणथम्भौर की छवि देखते हुए उस राजा वाग्भट ने हाथी, घोड़े, स्वर्ण, रत्न को यथास्थान निवेशित करके इस नगर को लक्ष्मी का निवास बना दिया ॥१२६-१२७॥

सूर्य की भांति उदयाचल पर क्रमशः आने वाले 'वाग्भट' राजा ने किन-किन राजाओं को पादाक्रान्त नहीं कर दिया-सब राजाओं को अधिकार में कर लिया ॥१२८॥

अपने राज्य की सीमाओं पर चारों दिशाओं में अपनी सेनायें लगा कर सुखपूर्वक उसने १२ वर्ष तक स्वयं राज्य किया ॥१२९॥

उस राजा के स्वर्गलोक की चंचलनेत्रा रमणियों की कटाक्ष रूपी बाणों की लक्ष्यता प्राप्त कर लेने पर, उसके स्वर्गत होने पर, उसका विजययुक्त प्रताप वाला "जैत्रसिंह" नामक पुत्र राजा बना जो कि संसार के नेत्रों को चन्दन के वृक्ष की भांति आनन्द देने वाला था ॥१३०-१३१॥

अन्याय रूपी अंधकार को समूल नष्ट करने वाला यह राजा सूर्य की भांति समस्त प्रजा का प्रिय हो गया ॥१३२॥

दुश्मनों के समूह के सम्मुख आ जाने पर अहा। इसके हाथों का आभूषण अच्छे बांस से निर्मित धनुष बन जाता था ॥१३३॥

दान और भोग को धारण करने वाले और सज्जनों के समूह के द्वारा सेवित इसने शची के पति इन्द्र की उपमा को चुरा लिया था ॥१३४॥

इसके भुजदण्डों के पराक्रम को श्रवण करके बड़े बड़े राजाओं के सिर भी कम्पित हो जाते थे ॥१३५॥

जब आंतकरूपी राहु के द्वारा शत्रुओं की पराक्रम रूपी सूर्य के ग्रस्त कर लिये जाने पर शत्रुनारियों के केशपाशों के बहाने से स्पष्ट दिखाई देने वाला शोकरूपी अंधकार नजर आने लगता था ॥१३६॥

अच्छे वंश वाले (बांस वाले) इसकी ओर इसके धनुष की एकमतता नहीं हो सकती थी। इसका धनुष ही युद्ध में शत्रु के सामने पीठ प्रदर्शित करता था, यह राजा नहीं ॥१३७॥

इसकी रानी गुणवती एवं कल्याणवती "हीरादेवी" नाम्नी थी जो अगणित पुण्यों के फलस्वरूप प्राप्त सौन्दर्य तथा रसप्रवाह की स्वामिनी थी ॥१३८॥

जिस हीरादेवी के सौन्दर्य के द्वारा जो रति पराजित हो गई थी अब वह उसी की सेवा करती थी, या फिर अग्नि तो स्वयं द्वारा जलाये हुए घर में ही निवास करती है ॥१३९॥

राजा के साथ कामदेव के आनन्द का भोग करती हुई उस रानी ने शुभ गर्भ को धारण किया ॥१४०॥

अपने करकमलों से यम सदन पहुँचा कर शकों के रक्त से स्नान करने की इच्छा रानी करती थी। यह रानी की गर्भ के समय की तीव्र इच्छा (दोहद) थी ॥१४१॥

हर्ष युक्त मन से प्रियतम की प्रेरणा से उस रानी ने समय आने पर, लक्ष्मी ने जिस प्रकार कुसुमायुध कामदेव को जन्म दिया था, उसी प्रकार पुत्र को जन्म दिया ॥१४२॥

तब आकाशवाणी हुई कि यह बालक शक लोगों की रक्तधाराओं से इस पृथ्वी को स्नान करवा कर के उनके शिर रूपी कमलों से इसकी पूजा करेगा ॥१४३॥

बालक के अंगों से उस समय ऐसी कान्ति का प्रवाह फैल रहा था मानो सूतिका गृह

में हजारों सूर्य देदीप्यमान हों ॥१४४॥

बालक के जन्म के समय दिशाएं निर्मल हो गईं, शुभ वायु संचार करने लगा, आकाश निर्मल हो गया और सूर्य भी प्रचुर मात्रा में प्रकाशित होने लग गया ॥१४५॥

उस पुत्र के जन्म होने पर जो आनन्द इसके पिता को हुआ था उसका शतांश भी कवियों की वाणियों के लिए प्राप्य नहीं था ॥१४६॥

उसके जन्म लेने पर राजा ने ऐसी स्वर्णवृष्टि की कि याचकों का दारिद्य दूर हो गया ॥१४७॥

इस बालक का दशाह्निक (दस दिन पश्चात् होने वाला) समस्त विश्व को आनन्द देने वाला, महोत्सव करके प्रसन्न चित्त से राजा ने इसे 'हम्मीर' नाम प्रदान किया ॥१४८॥

माता और पिता के नेत्रों को अपने शुभ दर्शन रूपी अमृत से सींचता हुआ शुभ मूर्त्ति वाला वह बालक हम्मीर चन्द्रमा की तरह दिनोंदिन बढ़ने लगा ॥१४९॥

कुछ दिनों में ही गुरुओं की कृपा से बिना किसी क्लेश या आयास के ही शस्त्रों और शास्त्रों के रहस्य को उसने अपने वश में कर लिया। शस्त्र विद्या एवं शास्त्रों में निपुण हो गया ॥१५०॥

ऐसा कोई शास्त्र, शस्त्र या प्रजा का रंजन नहीं था जो उसके सज्जन हृदय रूपी कमल पर भ्रमरवत् नहीं मंडराया हो ॥१५१॥

अब निरन्तर शृंगारयुक्त जीवन वाली जवानी का आश्रय लेकर उसने किन मृगाक्षियों के नेत्रों एवं मनों को वश में नहीं किया—सबको मोह लिया ॥१५२॥

अपने नेत्र द्वय से सौन्दर्य की लक्ष्मी के भाजन उस हम्मीर के सौन्दर्य का पान करके कौन-कौन सी कामिनियाँ उसे मन में पति नहीं बनाना चाहती थी—सब स्त्रियाँ उसे पति रूप में चाहती थी ॥१५३॥

उस 'हम्मीर' की मुखाकृति नैसर्गिक थी और मुख पर दाढ़ी मूँछे शोभित होने लग गई थी और जो बढ़ते-बढ़ते नासाछिद्र द्वय के मार्ग से बाहर आकर शृंगार की धाराओं के समान नेत्र की कोरों तक पहुंचने लग गई थी ॥१५४॥

उसके केश मयूर के पुच्छ की कान्ति को भी मात करने वाले थे, मुख चन्द्रमा की

प्रीति को समाप्त करने वाला था, कण्ठ शंख को, वक्षः स्थल कपाटों के चातुर्य को, भुज दण्ड गदा के आघात को तथा चरण कमलों को भी परास्त कर देने वाले थे। यौवन में आये हुए 'हम्मीर' की क्या क्या वस्तु अधिक सुन्दर नहीं थी—सब अंगादि रम्यतर थे ॥१५५ ॥

उसे देखकर ललनाओं का मन वाणी से अगोचर प्रीति को वैसे ही उत्पन्न करता था जैसे कि विन्ध्य पर्वत के प्रति हाथी, धन के प्रति निर्धन व्यक्ति, चमेली के पुष्प के प्रति भौंरा, त्याग के प्रति याचक, गुणों के प्रति गुणी व्यक्ति, न्याय के प्रति राजा, आम्र वृक्ष के प्रति कोकिल, वेदों के प्रति विदुर एवं कमल के प्रति हंस प्रीति धारण करता था ॥१५६ ॥

रमणियों के द्वारा कामदेव के समान यह माना जाता था, याचकों के द्वारा इन्द्र के समान सत्यवादियों के द्वारा भीष्म के समान, तत्वज्ञानियों के द्वारा ब्रह्म के समान, योद्धाओं द्वारा स्वर्ग भोगने वाले के समान और शत्रु राजाओं द्वारा यम के समान माना जाता था। किन-किन के द्वारा यह किस-किस प्रकार जवानी के भाव को प्राप्त कराया गया और सोचा गया ? अर्थात् सब प्रकार से लोग उसे मानने लग गये ॥१५७ । ।

अब पिता के द्वारा प्रसन्नतापूर्वक उसका विवाह सौन्दर्यवती सात कन्याओं के साथ कर दिया गया और उनके साथ यह हम्मीर हमेशा निःसंकोच इन्द्र के समान इन्द्राणियों की तरह काम क्रीड़ा करता था ॥१५८ ॥

जैत्रसिंह राजा के हमीर के अतिरिक्त दो पुत्र और थे। एक हम्मीर से बड़ा तथा एक छोटा जो कि गुह कार्तिकेय की भांति संसार विजयी शक्ति वाले थे। इनमें से प्रथम राजनीति निष्णात सुरत्राण ज्येष्ठ भ्राता और दूसरा शत्रुवीर विदारण में कुशल वीरम लघु भ्राता था ॥१५९ ॥

इस प्रकार से "जैत्रसिंह" राजा अपने तीन पुत्रों से प्रतिदिन सेवित था जो कि नगर की द्वारार्गला के रूप में थे, जो दीर्घ व पुष्ट भुजाओं के कारण देदीप्यमान शक्ति वाले थे और अपनी क्रोधाग्नि से समस्त शत्रु भूपालों को कवलित कर देने की क्षमता रखते थे। इन न्यायशील पुत्रों से युक्त यह राजा वीर पिताओं के शिरोमणित्व को प्राप्त करता था ॥१६० ॥



# पञ्चम सर्ग

इसके अनन्तर जैत्रसिंह राजा के अपनी पृथ्वी को स्वर्ग के तुल्य बना देने पर विश्वविजेता कामदेव का प्रिय मित्र वसन्त उल्लसित हो गया ॥१ ॥

मानों सर्पिणियों के निःश्वासों से निश्चितरूप से मलयानिल पुष्ट हो गया था अन्यथा किस प्रकार से इसमें तुरन्त ही विरही व्यक्तियों को मूर्छित करने की क्षमता आ जाती ? ॥२ ॥

ऋतुराज वसन्त को अवलोकन करते करते अरुण सूर्य के रथ के सारथी द्वारा भी रथ निश्चित ही नहीं चलाया गया था। अन्यथा चक्रवाकों के हित करने वाले ये वसन्त दिवस कैसे बड़े हो जाते ? ॥३ ॥

अपने प्रियतमों के दुःसह विरह से व्याकुल स्त्रियों के द्वारा कैसे हमारी महिमा सहन की जायगी ऐसा सोचकर कृपालु रातें भी मानों छोटी हो गईं ॥४ ॥

मधुप भी मलिनता का आचरण कर रहे हैं क्योंकि इस समय मालती नहीं फूल रही है। या फिर मुनि लोगों के लिये यह वसन्त का समय अधिक प्रिय हो गया था ॥५ ॥

मलय वायु भी चन्दन वृक्षों के साथ सुरभि फैलाता हुआ और रमणियों के कुचों पर फैलता हुआ मानों पुनः मलयाचल के विशाल शिखर पर आरोहण का आनन्द लेता था ॥६ ॥

नलिनीपति अर्थात् सूर्य भी मानों क्रुद्ध होता हुआ विवर्ण पत्तों वाली नलिनी को देखकर इस पर आघात करने के लिए उत्तर दिशा की ओर चल दिया (सूर्य उत्तरायण हो गया।) ॥७ ॥

पवन वेग से उड़ाई हुई पुष्प समूहों की रेणु से मानो गगन धरणी-तुल्य हो गया था अतः सूर्य के अश्व भी धीरे-धीरे चलते थे अतः दिन बड़ा हो गया था ॥८ ॥

मधुयुक्त पुष्पों के मधुपान करने से अधिक मदमत्त भ्रमरियों के गुञ्जन को सुनकर किन के मन में विकार नहीं आ जाता था? ॥९ ॥

आम्रवृक्ष की मञ्जरियों को खाकर प्रचुर माधुर्य प्राप्त करने वाली कोयल के द्वारा मानों सारा जगत् काममय बन दिया गया था ॥१० ॥

"यह शशी को नष्ट करने वाली अमावस्या आ गई और यह कोयल की वाणी में बात करती हैं" ऐसा देखकर कौन सी स्त्री प्रसन्न नहीं होती किन्तु प्रवास में गये पथिक की पत्नी तो दुःखी ही थी ॥११ ॥

तोते की चोंच जैसे पलाश के फूले हुए पुष्प वनों में शोभित हो रहे थे मानों शान्त रस रूपी हाथी को वश में करने के लिए वे कामदेव के अंकुश हो गये थे ॥१२ ॥

यदि मैं यहाँ विकसित हो जाऊँ तो ये दूसरी लताएं क्यों शोभा प्राप्त करेंगी" यह सोचकर बसन्त ऋतु में मालती की लता पुष्पित नहीं होती ॥१३ ॥

वन रूपी युवती की हँसी की भांति अपने प्राण प्रिय वसन्त के आगमन पर हर कानन में निर्मल खिले हुए पुष्प शोभा दे रहे थे ॥१४ ॥

"वर्षा ऋतु में इस मालती लता ने पथिक स्त्रियों को विरह के कारण मार दिया था' इस विचार से यह मालती पंक्ति से बाहर रहकर वसन्त ऋतु में मानो नहीं खिलती ॥१५ ॥

कामदेव ने भी मानो परदेशी व्यक्तियों के हृदय के शूल को गाड़ने हेतु डाली पर लगे सुन्दर फूलों के छिद्र निर्माण कर लिये थे जिनमें लौहाग्र वाले काम बाण चुभोये जा सकें ॥१६ ॥

यदि ये मालती लताएं मेरे बाणस्वरूप हैं तो इन्हें स्पर्श होने पर कौन सह सकता है?—(कोई नही) तो क्यों यह कामदेव वसन्त ऋतु में इसका आदर नहीं करता? ॥१७ ॥

खिले हुए प्रियाल वृक्ष की मंजरियों के रेणु के कारण लाल, लाल हिरणियों के नेत्रों से तुल्यता प्राप्त कर रहे थे। रमणियों के नेत्र क्योंकि मधु रूपी मदिरा पीने

के कारण वे खूब रक्तिम हो गये थे ॥१८॥

मानो वनराजी रूपी वधू आलिंगन के लिए वसन्त ऋतु को बुला रही थी क्योंकि उसके पल्लव रूपी कर कमल संचरणशील मलयानिल के कारण हिल रहे थे ॥१९॥

कामदेव मानो बन्दूक का अभ्यास करते हुए भ्रमर रूपी गोलियां चला रहा था क्योंकि हर वन में पेड़ों पर पुष्प मधुपान से ये भौंरे धीरे-धीरे संचरण कर रहे थे ॥२०॥

यह पलाश का वृक्ष भी देखने मात्र से ही बंधुओं को कम्पित कर रहा था क्योंकि विरहिणियां तो योंही कृश हुई रहती थीं मानों उनका मांस इसने भक्षण करके उन्हें कृश कर दिया हो ॥२१॥

प्रवास में जिनके पति चले गये हैं ऐसी स्त्रियाँ पदाघात के श्रम से ही तृष्णा युक्त हो जाती थी (सकाम हो जाती थी) और पुनः-पुनः अशोक वृक्ष पर पाद प्रहार करती थी। इसके प्रतिशोध-स्वरूप अशोक वृक्ष मानो उन्हें काम ज्वर से पीड़ित कर रहा था ॥२२॥

तिलक वृक्ष भी मधुर मधु से भ्रमरों को लुभाता हुआ सारे वृक्षों पर तिलक की भांति शोभा धारण कर रहा था ॥२३॥

बकुल वृक्ष अवर्णनीय शोभा धारण करता हुआ वधुओं के मुख-मदिरा के सिंचन बिना दुःखी हो रहा था अतः उसने उन सुन्दर लोचनों वाली स्त्रियों को भी व्याकुल कर दिया था ॥२४॥

वनों के समूह की कालिमा से ऐसा मालूम होता था मानो असमय में ही वहाँ रात का आगमन हो गया हो अतः चम्पक वृक्ष की कलियाँ कामदेव के दीपक की उपमा प्राप्त कर रही थी ॥२५॥

तालाब के कमल अगणित भ्रमरों के आगमन के कारण अधिक नीलिमायुक्त हो गये थे और वे आकाश में स्थित सकलङ्क चन्द्रमा की उपमा धारण कर रहे थे ॥२६॥

खिले हुए पलाश पुष्प से युक्त डाली कुछ कज्जल युक्त जल बिन्दु की उपमा प्राप्त करती थी और भ्रमर रूपी युवक मालती लता के विरह के कारण अग्नि तपस्या में मानो लीन हो रहा था ॥२७॥

मलयानिल वनलताओं को अत्यधिक हिला रहा था और वे मानो चिरकाल तक वृक्षों के मिलन के कारण एकान्त में आलिंगनों का वितरण कर रही थी ॥२८॥

समस्त त्रिलोकी की विजय के कारण पसीने से लथपथ कामदेव राजा को मानो केले का वृक्ष पंखा झल रहा था क्योंकि हवा के कारण वसन्त ऋतु में उसके पत्ते हिल रहे थे ॥२९॥

कोयल भी मानो हरिणाक्षी रमणियों को सुन्दर वाणी से उपदेश दे रही थी कि हृदयेश्वर पति के पास चली जाओ, शीघ्र ही यह मान त्याग दो क्योंकि बीता हुआ समय पुनः नहीं आता है ॥३०॥

"क्या चुम्बन मधुर होता है अथवा मकरन्द?" इस बात की विवेचना करने वाला भ्रमर प्रेम में पागल होकर क्षण में तो कमल को चूमता था तो क्षण पश्चात् भ्रमरी के मुख का चुम्बन करता था ॥३१॥

विलास युक्त वसन्त ऋतु में किन्हीं पुष्पों से मानों अपनी गुंजारों से भौरे अज्ञात रस मनुष्यों के लिये कह रहे थे—"यह यही है, यह यही है" ॥३२॥

कबूतर अपनी मधुर आवाज से प्रिया को मदमत्त करता हुआ उसे आलिंगन करके चूम रहा था और इस प्रकार से प्रियतमा की प्रार्थना के लिए वह युवकों के मन को त्वरायुक्त कर रहा था ॥३३॥

वन देवियों की भांति लताएँ वसन्त को देखने के लिए आ गई थी उनके खिले हुए पुष्प गुच्छ ही मानों उन्नत कुच थे और नये नये पल्लव ही अद्भुत हाथ थे ॥३४॥

रमणियों के द्वारा शरीर पर लेप के लिये उपयुक्त जो सुगंधयुक्त केसर का बहुत आदर किया जाता था। उपकार करने वाली एवं चिरकाल से व्यवहृत वस्तु अचानक ही कैसे त्याज्य हो सकती है? ॥३५॥

पथिक स्त्रियों के मारण के कारण मानो भयंकर पापों से व्याप्त कज्जल की कृष्णतम द्युति वाले भौरे हरेक जङ्गल में घूमने लग गये थे ॥३६॥

इस प्रकार के लोचन द्वय से वसन्त काल को प्रसन्न चित्त से देखकर वह वीरम का बड़ा भाई हम्मीर जैत्रसिंह पिता से पूछकर वृक्ष पंक्तियों से सज्जित मन्द-मन्द

पवन वाले नगर के उद्यान में चला गया। वह अपनी सुन्दर मुखाकृति के कारण मानो अम्बर तल में दिन में भी अनेक चन्द्रमाओं को अवतीर्ण वर रहा था। कपूर कस्तूरी आदि से मिश्रित चन्दन तथा सिन्दूर के उबटन से उसका शरीर सुगंधित था। उपवन के मनोविनोद को करने की इच्छुक अन्तः पुर की वधुओं के साथ वह क्रीडा करता था। जिसके साथ अनेक समान वय वाले साथी थे और उनके परिहास के कारण उसका चन्द्रमुख मानो अधिक उज्ज्वल हो जाता था ॥३७-४० ॥

इसके पश्चात् बहुमूल्य वस्त्र धारण किये हुए, नवीन आभरणों से सज्जित, कामुक भावना से उद्दीप्त शरीर वाली रमणियाँ भी मदमत्त वसन्तोत्सव के लिये साथ चली ॥४१ ॥

किसी ललना ने अपनी सखी के ये वचन सुने—"हे सखि! तुम्हारी सुन्दर वेशभूषा से तथा मुख कमल की रोती सूरत से क्या लाभ? आओ, शीघ्र ही अपने प्रियतम को प्रसन्न करके शत्रु की प्रसन्नता को नष्ट कर दो।" तब उसने मान छोड़ कर पति के पास जाकर शुभ्र कृपा युक्त सुन्दर चेष्टाएं करनी प्रारंभ कर दी ॥४२-४३ ॥

ऐसे ही दूसरे व्यक्ति ने निपुणता से अपनी चन्द्रमुखी प्रिया को मनाने के लिए विविध संकेत किये। पूर्व सूचित संकेतों के अनुसार उसके द्वारा पति का आलिंगन कर लिया गया ॥४४ ॥

"हे सखि, यहाँ से वन में चलो। वह धूर्त तो विरह के कारण क्या कर रहा है, यह देखें।" ऐसा कह कर पति के द्वारा प्रेरित किसी दूती ने नायिका को नायक के पास इसी बहाने से ला खड़ा किया ॥४५ ॥

ऐसे ही किसी नायिका के चरण कमलों में गिरे हुए नायक की चोटी ऐसी शोभा दे रही थी मानो वह इसके (नायिका के) मान को काट डालने के लिए कामदेव की तलवार हो ॥४६ ॥

कोई नायक कह रहा था—अरी चन्द्रमुखि! देखो, तुरन्त ही वसन्त के दिन बीत गये हैं। अभी भी क्या मान धारण करके तुम अपना और दूसरे का भी अहित करना चाहती हो?" और यह कहकर कुपिता प्रियतमा को मनाकर वह स्त्री को मनाने में चतुर नायक क्षण-क्षण में नायिका का आलिंगन करता हुआ वसन्तोत्सव के लिए चला जा रहा था ॥४७-४८ ॥

दूसरी स्त्री ने जब अपने प्रिय के ये वचन सुने—"हे कामिनि ! तुम न तो मेरी और देखती हो, न बोलती हो, यह तुम्हारा अनुचर अब कैसे जी सकता है ?" तो वह मद्यपान से भी अधिक मत्तता को प्राप्त हो गई ॥४९॥

ये सब लोग नव प्रियतमा की भांति वन भूमि को देखकर रमण करने को उत्सुक हो उठे क्योंकि उन्होंने नये पल्लव रूपी हाथ वाली, भ्रमरों की पंक्ति रूपी वेणी वाली और पुष्पित कुसुम गुच्छों रूपी कुचवाली वन भूमि को देख लिया था। ।५०॥

उस समय वृक्षगण मानों चलती हुई वायु से हिलते पत्तों के बहाने से कांपने लग गये जब तरुणियों ने निष्ठुरता से प्रसून तोड़ना प्रारंभ कर दिया ॥५१॥

कोई सरोज रूपी तरुणी उस समय व्याकुल हो गई जब मदमत्त भौंरो ने उसके मुख को कमल समझ कर जंगल के फूलों को छोड़कर उस पर मंडराना प्रारंभ कर दिया ॥५२॥

किसी नायक ने जब किसी लता की ओर बढ़ती हुई प्रियतमा के शरीर पर नखक्षत दिया तो वह हृदय में कितनी मुदित नहीं हुई होगी-खूब प्रसन्न हुई ॥५३॥

अपने हाथ से निर्मित पुष्पों की दो गेंदों को किसी नायक ने बनाकर दिखाया और कहा कि "तुम्हारे कुचद्वय इतने बड़े हैं" और कुपित रमणी को हंसाया ॥५४॥

"हे प्रिये ! यह पुष्प मधुर गंध वाला है' ऐसा कहकर दूसरे चतुर व्यक्ति ने रुमाल के बहाने से नाक के समीप आकर नायिका के होठों का हाथ से स्पर्श कर लिया ॥५५॥

सखी के माध्यम से जब किसी नायिका ने सुना—हे प्रिये एक बार यदि मुख चुम्बन दोगी तो यह कुसुम की माला मैं दूंगा "तो लज्जा और आनन्द से नायिका पूर्ण हो गई ॥५६॥

अन्य नायिका ने वृक्ष पर चढ़े हुए प्रिय के पैर को वृक्ष पल्लव के बहाने पकड़ लिये किन्तु आनन्द प्राप्त होने के कारण न तो खींच सकी और न छोड़ ही सकी ॥५७॥

"हे चन्द्रमुखि !सामने लता समूहों में सुन्दर पुष्प खिल रहे हैं ऐसे बहाने से अन्य नायक नायिका को रति के लिए एकान्त स्थान में ले गया ॥५८॥

अन्य धूर्त नायक ने हंसते हुए नायिका के कुच हाथों में ले लिए और कहा—अरी! मेरे देखते देखते ही कुसुम गुच्छ कहाँ चला गया? और फिर कहा कि—अहो! मिल गया ॥५९॥

अन्य धूर्त ने एक युवती के कुच द्वय का मर्दन कुसुम गुच्छ ढूंढने के बहाने कर लिया और कहा—"अरी! मेरे देखते ही देखते कुसुम गुच्छ कहाँ चला गया?" ॥६०॥

अन्य अतिचतुर नायिका ने वृक्ष के व्याज से अपने प्रियतम का आलिंगन कर लिया क्योंकि उसके शरीर पर नव कुसुमों के मकरन्द के कारण भ्रमर समूह मंडराया था ॥६१॥

और अन्य नायिका पेड़ पर चढ़े हुए प्रियतम को देखकर चेतना खोती हुई व्यर्थ ही कह रही थी—"हे प्रिय! यह पुष्प मुझे दे दो, मुझे दे दो।" ॥६२॥

दूसरे नायक के द्वारा नाम लेकर एक रमणी की ओर कुसुम गुच्छ फेंका गया लेकिन उसके द्वारा निःश्वास लेते हुए उसे वापस उसी के पास लौटा दिया गया ॥६३॥

अन्य नायक ने प्रिया के सुन्दर मुख का पान आँख मीच कर यों कह कर लुभाते हुए किया—"अरी, देखो, देखो, सामने उन्नत कुच वाले लकुच वृक्ष पर युवा भ्रमर मंडरा रहा है।" ॥६४॥

तरु समूह से पुष्पित कुसुमों को तोड़कर शिर पर धारण करने वाली नायिका के पास वन रक्षकों की भांति भ्रमर खूब गुंजन करते हुए जाने लगे ॥६५॥

गर्मी को हटाने के बहाने से बीच में नये पर्दे की तरह साड़ी लगाकर अन्य धूर्त ने अपने हृदयेश्वरी अन्य वनिता का निडर होकर चुम्बन ले लिया ॥६६॥

अन्य काम कला धुरंधर नायक ने नायिका को नाराज करने पर भी अपने हाथ से ग्रथित खिले पुष्पों के पंखों से हवा करते हुए मना लिया ॥६७॥

पेड़ के उन्नत भाग पर स्थित पुष्प को तोड़ने हेतु ऊँचा हाथ करने पर पहले उदर भाग पर से अन्य नायिका का वस्त्र खिसक गया तो वह मानो काम शक्ति के समान प्रकट होती हुई शोभा दे रही थी ॥६८॥

धूर्त नायक के द्वारा नव पल्लव के बहाने से अधरों का चुम्बन ले लेने पर जो नायिका

हँसी तो मानो नायक के कपट चातुर्य का वह चन्द्रमा के समान शुभ्र यश ही था ॥६९ ॥

शिथिल गात्र होने के कारण एक ओर झुकी हुई प्रिया को एक बाहु से संभाले हुए और दूसरे से कमल हाथ में लिये हुए नायक ऐसा शोभा दे रहा था मानो धनुष बाण लिये हुए वह कामदेव ही था ॥७० ॥

एक कामिनी जब पेड़ की शाखा पर पुष्प चयन करने के लिए एक बायां पांव रख रही थी तो दाहिना पैर पृथ्वी पर ही रहा। ऐसी स्थिति में कोई धूर्त कुछ छल करके नीचा होकर युवती के नाभि मूल को देखकर ऊर्ध्वसुरत की तीव्र इच्छा धारण कर रहा था ॥७१ ॥

अन्य मुग्धा नायिका के द्वारा यह कहने पर कि "हे प्रिय! डाली पर लगे पुष्प को यदि न दोगे तो जो तुम मांगोगे वही निश्चय ही दे दूंगी" तो उसकी सखी से लड़ाकर तुरन्त ही छल से पुष्प देकर अन्य धूर्त्त दोनों के ही हृदयों को स्पर्श कर रहा था ॥७२ ॥

कर कमलों से लम्बी शाखाएं पकड़ कर आपस में पैर मिलाकर सखियों के द्वारा हिलाई हुई कमलनेत्रियाँ झूले की उपमा प्राप्त कर रही थीं ॥७३ ॥

वन भूमि पर जब कामिनियों के नखाग्रों से तोड़े हुए पल्लव बिखरे हुए थे तो फूलों के समूहों से वह भूमि मूंगों से भरे पात्र में रखी हुई मोतियों की माला की भाँति शोभा दे रही थी ॥७४ ॥

पुष्पों से निर्मित कर्णफूल, तथा कंकणों के समूहों से सुशोभित शरीर वाली ललनाएँ मानो अब कामदेव के हथियार बंद सैनिकों की भांति शोभा दे रही थी ॥७५ ॥

इस प्रकार सुन्दर विधियों से कल्याणयुक्त अपने अंगों से क्रीडा रत होकर के जंगल की वासंतिक पुष्प शोभा को तुरन्त ही पुर के निवासी योद्धाओं ने सफल कर दिया ॥७६ ।



# षष्ठ सर्ग

अब वन विलास के कारण स्वेद युक्त युवकों को देखकर राजकुमार हम्मीर जलक्रीड़ा करने के लिये सुन्दर जैत्रसागर नामक सरोवर पर उनके साथ गया ॥१ ॥

सुन्दर तोतों के पंखों की सी हरी-हरी कान्ति वाली इसके तीर पर स्थित वनपंक्ति ऐसी शोभा देती थी मानो कि राहु के हाथियों की सेना चन्द्रमा के बिम्ब के चारों ओर फैल गई हो ॥२ ॥

संग्राम के प्रारंभ होने से पूर्व की सी शान्ति वाले एवं सुन्दर शोभा वाला यह सरोवर ऐसे समुद्र की भी हँसी उड़ाता था जिसकी गोद में अनेक नदियाँ विलास कर रही हों ॥३ ॥

यह सरोवर तट पर उगे हुए पेड़ों के कारण नीलवर्ण एवं पलाशों के प्रफुल्लहास के कारण हरी हरी मणियों एवं मुक्ताओं से मानो शोभित हो रहा था और पृथ्वी रूपी स्त्री के गोल गोल कर्ण-कुण्डलों की उपमा धारण कर रहा था ॥४ ॥

यह तालाब उस चन्द्र बिम्ब की भाँति शोभित था जो कि राहु के डर से मानो पृथ्वी पर उतर आया हो और इसने अपने नीले कमलों के पत्र समूहों के चिह्नों से मानों चन्द्रमा के कलङ्क को भी पराजित कर दिया था ॥५ ॥

यह (सरोवर) मानों अपनी ही शोभा को निहारने के लिए सैकड़ों नेत्र धारण किये हुए था क्योंकि कमल की कलिकाओ के मध्य उड़ते हुए भ्रमरों के कारण मानों उसकी पलकें खुल गई हों ॥६ ॥

तुरन्त ही चंचल नेत्रियों के विशाल नितम्बों से समस्त वनपथ व्याप्त हो गया क्योंकि वे जल-क्रीडा हेतु जाने के इच्छुक अपने प्राण प्रियों को (पतियों को) मानो रोक

रही थी ॥७॥

जल में अपनी शोभा निरख कर तरुणियों ने दर्पणों से भी अपना मन हटा लिया था। तो यहाँ इसमें क्या बात है कि जहाँ पर भी स्त्रियों का मन चिरकाल तक रहता हो (वहाँ ही वे रम जाती हैं।) ॥८॥

ऊँची ऊँची लहरों वाले सरोवर के जल में स्त्रियों ने पुष्पित सुमन इस कारण से फेंके मानो वे कामदेव की शंकर स्वरूप जल मूर्ति का अपनी दीर्घायु की कामना हेतु भजन कर रही हो ॥९॥

तट पर स्थित रमणियों के जल में पड़े प्रतिबिम्बों पर विकसित कमल मानकर उन पर गिरने वाले भौंरों ने युवकों के समूह को हँसा दिया था ॥१०॥

युवतियों के जल में पड़े प्रतिबिम्ब मानो सुन्दर प्रतिनिधियों के नाम से सरोवर की जल देवियाँ होकर ही इनका आतिथ्य करने को प्रकट हो गई थी ॥११॥

क्षीण कटि वाली, अत्यन्त गहरे जल के देखने मात्र से ही भयभीत रमणियों को हाथ से पकड़कर किसी तरह से युवक जल में प्रवेश करा रहे थे ॥१२॥

अन्य चतुर युवक अन्य स्त्री का प्रतिबिम्ब दिखाकर अपनी नायिका को विश्वास दिलाता हुआ कह रहा था—"हे मुग्धे! क्या तुम सामने जलकेलि करने वाली अपनी सहेली को नहीं देखती हो?" ॥१३॥

"हे मुग्धे! यहाँ अतीव गहरा जल है अतः ऐसे तुम्हारा जल में प्रवेश उचित नहीं है" यह कह कर अन्य धूर्त मृगाक्षी को वक्षः स्थल पर चिपका कर जल में प्रवेश कर गया था ॥१४॥

जल केलि के लिए उत्सुक कोई रमणी प्रणयी पुरुष के द्वारा आँचल पकड़ने पर भी उसकी ओर अवलोकन करने के रस में डूब जाने के कारण रुक गई थी और वैसे ही नायक भी ठहर गया था ॥१५॥

स्त्रियों के कुचमण्डलों से आहत-सा तालाब मानो चेतना रहित हो गया था लेकिन फिर भी उसमें हल-चल मच गई थी। इसका कारण रस में डूब जाना ही था ॥१६॥

सरोवर के जल ने भी पहले वधुओं के जघनस्थल ही उनके अंगों के कारण चपलता धारण करते हुए स्पर्श किये। उसके बाद उनके कुच मण्डलों से क्रीड़ा की। हाय ! जड़ वस्तुओं के भी स्पर्श का क्रम कहाँ पहुँच जाता है ॥१७॥

घुटनों पर्यन्त आने वाला सरोवर का जल तुरन्त ही कण्ठ तक आ गया था और मानो स्त्रियों के अङ्गों के लावण्य के द्वारा उसमें प्रचुर प्रफुल्लता आ गई थी ॥१८॥

जन्म से लेकर अब तक मकरन्द बाँटने वाले कमलों को त्याग कर भौंरे मृगाक्षियों के मुख मण्डलों के पास पहुँच गये थे। मलिन बुद्धि वाले व्यक्तियों में विवेक कहाँ होता है? ॥१९॥

कमलनालों के पास स्थित चक्रवाक पक्षी न तो कमलों को छोड़ ही रहे थे क्योंकि चंचल नेत्रों वाली स्त्रियों के मुख कमलों को उन्होंने चन्द्रमा का बिम्ब समझ लिया था ॥२०॥

स्त्रियों के स्तनों से जोर-जोर से टकराने वाले सरोवर के जल ने पर्वत के रास्ते अपने जन्म के समय बहने वाले किनारे पर तेज बहाव वाले जल को भी विस्मय में डाल दिया ॥२१॥

प्रियतमा के मुख मण्डल पर छिड़कने के लिये अपनी अंजलि में लिए हुए जल को उस समय प्रिय ने औचित्य भंग होने के डर से यों ही छोड़ दिया जब उसने उस जल में प्रिया का प्रतिबिम्ब देखा ॥२२॥

बदले में जल की बौछार करने वाली समर्थ मदिराक्षी के द्वारा प्रियतम को भी भिगो दिया गया और तलवार चलाने वाले योद्धा के द्वारा जैसे तीर चलाने में कुशल योद्धा का कण्ठ पकड़ लिया जाता है वैसे ही भुजा से उसका कण्ठ भी आवृत कर लिया ॥२३॥

विकसित कमल जैसे मुख वाली तरुणी के बदन को प्रियतम ने उन्मत्त होकर पान कर लेने पर मानो दुःख से भौंरे रुदन करने लग गये और काले-काले बालों से गिरने वाले जलकणों के बहाने से मानो आँसू गिराने लगे ॥२४॥

स्त्रियों ने जोर से मुख बंद कर दंत पंक्तियों के छिद्रों से जो जल धाराएँ छोड़ी उनसे ही जल के अस्त्र वाले कामदेव ने पति के मानरूप अग्न्यस्त्र की शांति के लिये

सफलता प्राप्त की ॥२५॥

गले तक जल मध्य डूबी हुई गजगामिनी के प्रतिबिम्ब को जल में देखकर दोनों की मुख शोभा की हानि नायक के द्वारा जान ली गई। दो कमलों के मध्य स्थित बदन रूपी कमल अधिक सुन्दर था ॥२६॥

"इन्होंने हमारे नयनों की छवि चुरा ली है "ऐसा सोचकर कुपित हुई नायिकाएं कमलों को सरोवर में डुबाती थीं और पुनः बाहर निकालती थीं ॥२७॥

जल में अपने प्रतिनिधि स्वरूप वर और वधू में उलटे रूप से रुचिरता की विशेष प्राप्ति के कारण मानों का कामदेव ने वधू का आश्रय ले लिया था और वर का रति ने। परस्पर कामा सक्त हो गये थे ॥२८॥

हाथों से जल की बौछारें नायिका की ओर फेंकते हुए किसी नायक ने छल से दूसरी ओर मुख करके अनुराग सहित वैसे ही अन्य नायिका को चूम लिया था जैसे कि भौंरा कमिलिनी का चुम्बन करता है ॥२९॥

रमणियों के प्रस्तर खण्ड की भांति कठोर स्तनों पर से नीचे गिरने वाले जल की फेन राशि मानों सोने के हार के ऊपर मोतियों की लढ़ीसी चमक दे रही थी ॥३०॥

बल की बौछारों से उबटन के हट जाने पर पतियों द्वारा प्रदत्त नखक्षत स्त्रियों के शरीर पर मानों सौतों के हटाने के लिए मंत्राक्षरों की भांति शोभा दे रहे थे ॥३१॥

टूटे हुए हार से भी जल से भरे हुए छिद्रों से मोती मानो नीचे नहीं गिर रहे थे क्योंकि सुन्दर नेत्र वाली स्त्रियों के स्तनयुगल के स्पर्श के आनन्द को कौन रसिक छोड़ते हैं? कोई भी नहीं ॥३२॥

जल पूर्ण होने के कारण मृगाक्षी के चंचल चरण कमल में स्थित नूपुर भी मौन धारण किये हुए था ठीक उसी प्रकार जैसे कि यक्ष वट वृक्ष पर उपलब्धि पर्यन्त चढ़ा रहा ॥३३॥

गले तक जल में विहार करती हुई शृंगार प्रिय तरुणी ने यह "खिला हुआ कमल है" ऐसा सोचकर अपने मुख को देखकर मन में विश्वास कर लिया और मन में निर्मल भाव धारण कर लिया ॥३४॥

पति द्वारा जल के भीतर हाथ से जंघाओं के स्पर्श कर लेने पर डर से कांपती हुई तरुणी का आश्चर्य से पति का चूम लेना भी सखियाँ देख रही थीं ॥३५ ॥

प्रेमी के द्वारा दंत पंक्ति के छिद्रों से की हुई जल की बौछार से सिक्त तरुणी प्रीति की पुलकावलि से भर गयी थी और मानो कामबाणों से विद्ध सी शोभा देती थी ॥३६ ॥

जल विहार के कारण निर्गन्ध हुई फूलमाला को शशिवदना स्त्री छोड़ नहीं रही थी। अपने से अधिक गुणवान् व्यक्ति सरलता से छोड़ा नहीं जा सकता। फिर जीवन में निरत व्यक्ति का तो कहना ही क्या? ॥३७ ॥

प्रिय के द्वारा कमल नेत्र वाली प्रियतमा के काम केलि में कटि-वसन के खींच लेने पर कमलिनी ने वस्त्रों की भांति अपने पत्ते देकर मित्रता निभाई ॥३८ ॥

बार-बार जल की बौछार करते हुए पति द्वारा तरुणी की जो उदासीनता दूर कर दी गई थी वह उसने प्रेम व्याकुल तरुणी के वदन कमल के पास आकर प्रकट कर दी थी ॥३९ ॥

किसी दूसरे धूर्त नायक ने "मेरी प्रिया के मुख को मारने को कमल उठाया है" यह सोचकर चुम्बन करते हुए विस्मय से दूसरी ओर मुख करने वाली नायिका को भी हँसा दिया था ॥४० ॥

जल विहार करने वाली रमणियों के नूपुर झंकार भी नहीं कर रहे थे। सदाचार का ज्ञाता कौन व्यक्ति मूर्खों के मध्य अपनी महिमा का बखान करेगा? कोई नहीं। ।४१ ॥

रमणियों के द्वारा आपस में आनन्द के कारण छोड़े हुए सुमनों के गुच्छों द्वारा सरोवर के जल में अत्यधिक शोभा प्राप्त कर ली गई। फूल कहाँ पर शोभा के नहीं होते? सर्वत्र होते हैं ॥४२ ॥

पति-पत्नी दोनों ही आपस में जल की बौछार कर रहे थे। कमल के समान मुख वाले दोनों ही मानो प्रेम पान कर रहे थे और परस्पर तिरछी निगाहों से अवलोकन कर रहे थे ॥४३ ॥

खिले हुए कमल समूह में यदि कोई दूसरा व्यक्ति कमलनेत्री स्त्री के मुख कमल को

पहचान लेता तो वह विमुग्धा नायिका कमल के रससिक्त होने पर नहीं हंसती ॥४४ ॥

खिले हुए कमल जानकर उस नायक द्वारा उसका चुम्बन ले लिया गया और अधरों पर दशनों से काटी हुई भी मुझे तो भौंरे के द्वारा काटा गया है ऐसा सोचकर दूसरी ने इस तथ्य को नहीं जाना ॥४५ ॥

चंचल नेत्र वाली स्त्रियों के अधरों का अलक्तक का लाल-लाल रंग जल के द्वारा दूर कर दिया गया था किन्तु पति के द्वारा किये गये नखक्षतों के चिह्नों से उसका राग और अधिक परिवर्तित कर दिया गया था ॥४६ ॥

जल के द्वारा नेत्रों का हटाया हुआ अंजन भी चंचल नेत्र वाली तरुणियों का आरक्षण ही होता है। टूट जाने पर भी क्या जड़ वस्तुएं अपने सौन्दर्य तत्व से हीन हो जाती है—कभी नहीं ॥४७ ॥

किसी मीनाक्षी ने निर्मल जल में अपने मुख कमल के प्रतिबिम्बित होने पर जब अपने नेत्र द्वय देखे तो उसने कमल के ऊपर बैठ मछली जानकर उसे पकड़ना चाहा और ऐसा करने वाली उसने अपने प्रिय के मन को मोह लिया ॥४८ ॥

गंभीर जल में जलकेलि में मानों रमणियों के नेत्रों के काजल से कृष्णवर्ण और उनकी हंसी से श्वेत बनाये हुए जल से ऐसा मालूम होता था मानों यमुदा नदी गंगा के जल में मिल गई हो ऐसा युवक मानते थे ॥४९ ॥

हे सुतनु ! आओ तुरन्त। मैं तुम्हें कमलिनियों में छिपी हुई तुम्हारी सखी को दिखाता हूँ।" इस प्रकार अपनी प्रिया को धोखा देकर किसी नायक ने एकान्त में जाकर उसका आलिंगन कर लिया ॥५० ॥

खूब जल क्रीड़ा करने के कारण कमलों से पूर्ण सरोवर के जल में काले काले बालों की छवि वाले भौरों से व्याप्त कमलों की सी शोभा रमणियों के मुखों ने प्राप्त कर ली थी ॥५१ ॥

चारों ओर निष्पन्द भाव से स्थित तरुणियों के चंचल जल में खूब हिलते हुए व अनावृत कुचमण्डल चक्रवाकों की भांति मानों आनन्द प्राप्त कर रहे हैं जिन्हें जल में अपनी कामिनियों (चक्रवाकियों) से मिलाप प्राप्त हो ॥५२ ॥

जल केलियों में प्रचुर मात्रा में जल की बौछारों से व्याकुल एवं तिरछी गर्दन करने वाली अन्य नायिका ने जब अपने पीछे स्थित जल में अपने केशपाश को देखा तो उसने जल के सर्पों की शंका के डर से अपने प्रियतम का आलिंगन कर लिया और प्रिय ने भी अपनी तलवार की भांति इसे (केशपाश को) अपने हाथ से खींच लिया ॥५३ ॥

सरोवर के जल की राशि मानो रमणियों के पतियों की भांति आचरण कर रही थी जो कि तुरन्त ही केश पाश को खिसका देती थी, नेत्र कमलों को चूम लेती थी, स्तनों पर लोट जाती थी, नाभि के निम्न भाग के पास (जघनस्थल) आ जाती थी और चरणों का भी स्पर्श करती थी ॥५४ ॥

वधुओं की जल क्रीडा रति के आनन्द के लिए मानो प्रवेश द्वार सी बन गई थी जो केश पाश को खिसका देती थी, नेत्रों के अंजन को बहा देती थी, अधरों के राग को समाप्त कर देती थी पुलकावलि समस्त अंग भर देती थी, शक्ति को नष्ट कर देती थी और गालों तथा स्तनों पर उत्कीर्ण पत्र लेखा को भी नष्ट कर देती थी ॥५५ ॥

चंचल नेत्र वाली स्त्रियों के उन्नत जघनों, स्तनों के समूहों से तरङ्गों को उछालता हुआ पानी उसी प्रकार से भङ्गियाँ प्राप्त कर रहा था मानों कोई नाव तुरन्त ही जल में गमन करती हुई पानी को चीर देती है ॥५६ ॥

क्रीडा करते हुए दम्पतिगण तब जल से बाहर आ गये थे। उनकी उत्सुकता से उठे हुये कदमों की ध्वनि पक्षियों के पंखों की आवाज को भी परास्त कर रही थी। वे आपस में अपनी हथेलियों से तालियाँ बजाकर लक्ष्य की उपलब्धि को सूचित कर रहे थे ॥५७ ॥

स्त्रियों के जल से गीले वस्त्र स्वच्छता के कारण मानों दिखाई नहीं देते थे। वे निश्चित ही अपने को त्याग देने के भय से उनके शरीर की कान्ति में समा गये थे ॥५८ । ।

पतली कमर वाली स्त्रियों के अङ्गराग के धुल जाने पर भी उनके शरीर का सौन्दर्य कम नहीं हुआ था। स्वाभाविक सुन्दरता वाले व्यक्ति का आभूषण तो केवल मङ्गल प्रकट करने के लिए ही होता है ॥५९ ॥

जल से निकलती हुई तरुणियों का लम्बा केश पाश मानो स्वर्ण की पट्टिका पर उसकी परीक्षा लेने हेतु लगाई हुई कसौटी की भांति शोभा दे रहा था ॥६० ॥

इसी प्रकार जल से निर्गत तरुणियों का केशपाश वैसे ही शोभा दे रहा था मानो कि सुमेरु पर्वत की चट्टान पर आराम से बैठे हुए मोर का पंख समूह हो ॥६१ ॥

स्त्रियों के कोमल वस्त्रों से सुखाये गये शरीर अब कामदेव के उन तीक्ष्ण किये हुए शस्त्रों की भांति लग रहे थे जो मानों समस्त त्रिलोकी को जीतना चाह रहे हों ॥६२ ॥

खुले हुए स्त्रियों के नयन रूपी नील कमल, जिनके पास भ्रू-लताओं रूपी तरंगों की शोभा थी तथा जिनके पास खुले बालों रूपी सुन्दर शैवाल शोभित थे—(ऐसे वे) सरोवर की शोभा को परिवर्द्धित कर रहे थे ॥६३ ॥

"हमारी वेशभूषा को चुराकर यह चोर शत्रु की भांति जल में जाना चाहता है" ऐसा सोचकर मानो कुपित नारियों ने पलट कर अपने केश राशि को बांध लिया था ॥६४ ॥

याचकों के प्रति दया करके (दान देकर के) श्री जैत्रसिंह का पुत्र हमीर इस प्रकार अद्वितीय जल क्रीडा करके सहचरों को अपने अपने गृहों के लिये रवाना करके अपने महल में आ गया ॥६५ ॥



# सप्तम सर्ग

अब सूर्य अस्ताचल की उन्नत चोटी को अपनी किरणों से भूषित कर रहा था (अस्त होने को व्याकुल था) मानो उसने चंचल नेत्रों वाली नारियों के रात्रि समय आने के कारण काम लालसा से उत्तेजित मानस को पहचान लिया था ॥१ ॥

हल्की हल्की कान्ति वाला चन्द्रमा भी साथ आकर मानो कह रहा था कि भाग्यवश आई हुई विपत्ति को कोई भी व्यक्ति हटाने में समर्थ नहीं होता ॥२ ॥

विद्वानों ने मेरा नाम "पतङ्ग" रख दिया है तो (शलभों) पतङ्गों का नाम इन्होंने क्या रखा होगा" ऐसा सोचकर विद्वानों पर क्रुद्ध होता हुआ सूर्य मानो रक्तिम देह से मुक्त हो गया था ॥३ ॥

निरन्तर आकाश में भ्रमण करने के कारण अधिक श्रम करने वाला सूर्य अब मानो जलकेलि की इच्छा करता हुआ समुद्र में डूब गया था ॥४ ॥

समुद्र में कुछ-कुछ डूबा हुआ सूर्य मण्डल ऐसा मालूम हो रहा था मानों विष्णु भगवान् के कर कमलों में लक्ष्मी का स्तन शोभा दे रहा हो ॥५ ॥

सूर्य के जो कि समस्त संसार का लोचन है—पश्चिम दिशा में जाकर जल में डूबा जाने पर अस्त हो जाने पर यह उचित ही है कि तुमने भी समस्त अंधकार को। अज्ञान को। इस संसार में वश में कर लिया ॥६ ॥

अपने हृदयनाथ सूर्य के आँखों से ओझल होकर कहीं चले जाने पर दिन की लक्ष्मी के साथ प्रेम के कारण पश्चिम दिशा भी प्रेम रूपी अग्नि में प्रवेश कर गई। पश्चिम दिशा में लालिमा छा गई ॥७ ॥

हृदयनाथ सूर्य के कान्ति विहीन होने पर और चिन्त्य दशा में प्राप्त होने पर शोक रूपी

अंधकार भी भौंरो के समूह के बहाने से कमलों के हृदय में मानों प्रवेश कर गया ॥८ ॥

भाग्यवश सूर्य की आपत्ति को देखकर तुरन्त ही श्रीविहीन होकर कमल संकुचित हो गये। यह बात मित्रों के लिए उचित ही है ॥९ ॥

"यह चन्द्रमा मृग रूपी कलङ्क को धारण करने वाला है और इसकी वधू रात भी मलिन हृदय वाली हैं, तो इन्हें क्यों देखूं" यह सोचकर कमिलिनी ने भी कमलरूपी नेत्र बन्द कर लिये ॥१० ॥

चन्द्रमा की चन्द्रिका का पान करके उत्साहयुक्त पक्षियों के समूह मानों संसार विजय की इच्छा से रात्रि आने पर सूर्य के सारे ही आतप को पी गये ॥११ ॥

फिर प्राप्ति न होने के डर से भी सूर्य के तेज को उन्होंने पी लिया क्योंकि चक्रवाक पक्षियों के जोड़े भी अब उनके साथ नहीं बैठ पायेंगे ॥१२ ॥

रात्रि में चक्रवाकी के विरह से युक्त चक्रवाक की चंचल चोंच में स्थित मृणालदण्ड ऐसा शोभा दे रहा था मानों वह स्त्री विरह के कारण निकलने वाले अश्रुसमूह को रोकने के लिए साँकल (अर्गला) का काम रहा हो ॥१३ ॥

दोनों साथ साथ रहने वाले चक्रवाक के जोड़े का मृणाल का खण्ड पहले किसी प्रकार की समानता नहीं रखता था (वे बड़े प्रसन्न थे साथ साथ रहकर) किन्तु अब साथ-साथ विलास करने वाले इन पक्षियों को भाग्यवश समुद्र का दर्शन नहीं हो रहा था ॥१४ ॥

रति-पति कामदेव ने सारे संसार को मृगाक्षियों के वश में करने हेतु ही दिन के अस्त होने के बाद मुरज-वाद्यों की ध्वनि के बहाने मानो आदेश दे दिया था ॥१५ ॥

रात्रि में प्रकट होने वाली अंधकार की राशि अब पहले नीच व्यक्तियों को वश में करने लग गई—(अंधेरा छा गया) यह तो विजेता का प्रथम गुण है कि वह सबको अपने वश में करने का उद्योग करे ॥१६ ॥

प्रत्येक क्षण आँखों की सी क्रीडा करते हुए जुगुनु अत्यधिक शोभा दे रहे थे और मानो वे कामदेव के बाणों से विद्ध तरुणियों के लिये जलते हुए दुःख के अग्नि कण

थे ॥१७॥

कामदेव के द्वारा अनेक युक्तियों से जार पतियों से संगम प्राप्त करने वाली स्त्रियाँ मानो वर प्राप्त करके अपने चातुर्य के कारण भ्रमण करती हुई भी दिखाई नहीं देती थी ॥१८॥

नित्य ही मेरे बार-बार अंधकार को नष्ट कर देने पर भी यह कहाँ से आ जाता है। ऐसा सोचकर मानो क्रोध से अत्यन्त रक्तवर्ण होकर के चन्द्रमा उदित हो गया था ॥१९॥

अमृत उत्पन्न करने वाला चन्द्रमा अंधकार को नष्ट करने के लिए धीरे-धीरे जब ऊपर उठा तो उसका कलंक रूपी मृग मोर को दिये हुए घास को खाने के लिए ललचाने लग गया ॥२०॥

सारे संसार को छेद देने से उत्पन्न रक्त से सौ कामदेव के बाणों के घर्षण से मानो शशी का बिम्ब जो लाल-लाल हो गया था उसने आकाश की शोभा को बढ़ा दिया तथा स्वयं चन्द्रमा की शोभा की भी वृद्धि कर दी ॥२१॥

चन्द्रमा क्रकच पुष्पों (करीर पुष्पों) के केसर की भांति कुछ कुछ पीत वर्षा लम्बी-लम्बी अपनी किरणों के बहाने से मानो हिम की रेत के कणों को रात्रि रूपी प्रियतमा के पीछे पीछे फेंक रहा था ॥२२॥

हृदय के मध्य में स्थित स्पष्ट नजर आने वाले अपने कलंक के बहाने से चन्द्रमा ने रात को अपने बिम्ब में धारण करके अत्यधिक प्रेम के कारण शिवजी की उस छवि पर विजय प्राप्त कर ली थी जिसमें कि उन्होंने अर्धाङ्ग में अपनी वल्लभा पार्वती को धारण कर रखा था ॥२३॥

अपनी गोद में स्थित कलंक के बहाने से मानो कटाक्षों से देखी जाती हुई लक्ष्मी ने कमलों को छोड़कर चन्द्रमा का आश्रय ले लिया था ॥२४॥

अपने प्रियतम चन्द्रमा से मिलने के लिए मानो रात्रि ने निर्वस्त्र होकर अद्‌भुत भूषण के रूप में सघन तारों की पेटी के बहाने से नवीन मोतियों की जाली धारण कर ली थी ॥२५॥

चिरकाल के बाद मिलने के कारण जो चन्द्रमा ने अपनी कान्ति (चांदनी) को कठोर आलिंगन दिया था उससे उसकी मौक्तिक हार की लड़ियाँ मानो टूट गई थीं और उससे बिखरे हुए मोतियों से मानों आकाश में तारे रूपी मोती छिटक गये थे ॥२६ ॥

पुष्प बाणों को छोड़कर कामदेव ने उनके स्थान पर चन्द्र किरणों को मानो ले लिया था क्योंकि नवीन-नवीन वस्तु चाहने वालों के लिए यह उचित ही है और परिचित व्यक्ति से शत्रुता बड़ी कठिन होती है ॥२७ ॥

चन्द्रमा की किरणों के समूहों से व्याप्त संसार के विषय में ऐसी तर्क की पंक्ति प्रारंभ होई गई थी कि कहीं यह संसार अमृत से तो नहीं सींचा जा रहा है या चन्दन से अथवा हमीर राजकुमार के यशों के समूहों से तो सिंचित नहीं हो रहा है ॥२८ ॥

कमलनेत्रियों और अनेक भोगों में लिप्त स्त्रियों के रतिमन्दिरों में दीपक ऐसे शोभा दे रहे थे कि मानो वे रति की विधि में विद्वत्ता धारण करते हों ॥२९ ॥

"प्रेमियों के साथ अब कामदेव से उत्पन्न महान् युद्ध होगा" ऐसा सोचकर कामिनियों ने अपने हृदय पर अनेक आभूषण रूपी काँटों को मानो धारण कर लिया था ॥३० ॥

मृगाक्षियों ने मानो कानों के कुण्डल, वेणी नेत्र कमलों का काजल आदि के बहाने से तुरन्त ही चक्र, तलवार, बाण, आदि शस्त्रों के समूह को धारण कर लिया था ॥३१ ॥

नव वधू की भांति किंकिणी ने मधुर शब्द करना प्रारंभ कर दिया यह सोचकर कि प्रियतम के पास आने पर मैं भी चुप रह कर क्या करूँगी ॥३२ ॥

अन्य कामिनी ने रति युद्ध के लिए नवीन वस्त्र से मानो अपने कुचद्वय को ढँक लिया था क्योंकि यौवन की गर्मी को सुखा देने वाले अच्छे चन्दन का उसने लेप कर रखा था ॥३३ ॥

नवोढ़ा वधू ने मधुर शब्द की घुंघरुओं की किंकिणी एवं मणिमय करधनी के बहाने से रति के लिए पति के भय से स्मर मन्दिर को (योनिगह्वर को) मानो ऐसा दुर्ग बना लिया था जिसके चारों ओर पहरेदार चौकसी कर रहे हों ॥३४ ॥

तरुणियों के सिर पर लगे सुन्दर कान्ति वाले शिरोभूषण उसी प्रकार अत्यधिक शोभित

थे जैसे किं उनके मुखरूपी चन्द्रमा से निकलते हुए कान्ति समूह हैं ॥३५ ॥

मृगाक्षियों की सरल काजल की छवि लिपि के बहाने से संसार को वश में करने के रति के काम में क्या अपने योद्धाओं के आगे रहने की वृत्ति को नहीं कहती थी? अवश्य कहती थी ॥३६ ॥

यह सोचकर कि "चन्द्रमा प्रतिबिम्बित होकर चिह्नित मुख को नही जान ले" तरुणियों ने चन्द्रमा को भी परास्त करने वाले कपोलों पर पत्रलेखाएँ कर दीं थीं ॥३७ ॥

नैसर्गिक पाटलिमा के कारण सुन्दर अधरों पर जो अलतक राग स्त्रियों ने लगा रखा था वह क्या चन्द्रमा में श्वेत बनाने के श्रम करने की क्या भ्रान्ति उत्पन्न नहीं करता था? अवश्य करता था ॥३८ ॥

स्त्रियों के स्तनों के ऊपर जो सखियों ने मकरी के आकार के जो चित्र बनाये थे वे ऐसे शोभा देतें थे मानों वे मकर केतु (कामदेव) के स्तंन की सुगन्ध के अनुमान कराने वाले ऊँचे नीचे विलास पथ थे ॥३९ ॥

इन दोनों नूपुरों के शब्द को सुनकर प्रियतम रति के प्रति आदर भाव समाप्त नहीं करता है" यह सोचकर चरणों से नुपुरों को दबा देने पर वे मधुर शब्द करके अपने आप को धन्य मानते थे ॥४० ॥

वास्तव में दो वस्तुओं के जोड़ने का कार्य सुई के बिना सर्वोत्तम नहीं हो सकता, यह मान कर ही स्त्रियाँ भी प्रिया-प्रियतम दोनों के संगम के कार्यों में दूतियों की अभिलाषा करती थी ॥४१ ॥

इन रमणियों के ऊपर अपने प्रियतम अर्थात् कामदेव को अनुरक्त देखकर ईर्ष्या रहित होकर रति भी पतली कमर वाली स्त्रियों का ही आश्रय ले रही थी क्योंकि बलवान् व्यक्ति के साथ बल प्रदर्शन उचित नहीं होता ॥४२ ॥

अब एकान्त में मुख कमल रूपी दर्पण में नयनों के माध्यम से शरीर की शोभा निरखने वाली प्रमदाएँ कामरस के उदित हो जाने के कारण प्रियतम के आगमन के लिए अधिक उत्सुक हो रही थी ॥४३ ॥

अम्बुजों की शोभा के साथ समानता का भाव चंचल नेत्रों वाली स्त्रियों का अन पतियों

के लिए कम हो गया था और क्षण भर के लिए नीलकमल के साथ साम्यभाव की अधिकता हो गई थी ॥४४ ॥

प्रेमियों के द्वारा कटाक्षों से देखी गई ललनाएं स्पष्ट दीखने वाले स्वेद कणों से युक्त होकर वैसे ही शोभा देती थी मानो कि तीक्ष्ण पलकों से छिदे होने पर शरीर से कामदेव का प्रारंभिक रस बिन्दु समूह के रूप में बह रहा हो ॥४५ ॥

जैसे जैसे ही मधुर वाणी वाली रमणियाँ अपने सीधे कटाक्षों को प्रियतमों के ऊपर फेंकती थी वैसे वैसे ही निर्दय हृदय कामदेव धनुष पर प्रत्यंचा चढ़ाता था ॥४६ । ।

चरणों तक आये हुए हार के बहाने से बिछौनों ने भी मानो अक्षमालाएं लेकर वेश्या पतियों के जादू टोने के भय से जप करना शुरु कर दिया था ॥४७ ॥

वह रति के समय मुझे देखेगा और मैं उसे अनन्य भाव से देखूँगी" यह सोचकर प्रियतमा ने भी उज्ज्वल वर्तिका वाले दीपक को दूर रख दिया ॥४८ ॥

'अरी? क्षीण कटि वाले प्रिये! यह क्या करती हो।" ऐसा प्रिय के कहने पर रात्रि समय में अपने समस्त मान को छोड़ दिया था ॥४९ ॥

प्रिय के समागम की सूचक बाई आँख के फड़कने से मुदित मन वाली अन्य प्रिया ने हृदयेश के लिए भेजी गयी सखी को भी क्या रास्ते से ही नहीं लौटा दिया? अवश्य लौटा दिया ॥५० ॥

"एक लव (निमेष का छठा भाग) भी धैर्यहीन व्यक्ति के लिए जिसके बिना करोड़ युग शतों जैसा हो जाता है उस हृदय चोर मानी व्यक्ति का मान ग्रहण करना कौनसा औचित्य धारण करता है (मान नहीं करना चाहिये) ॥५१ ॥

खुशामद करता हुआ भी प्रियतम यदि उपेक्षित होकर के आप को कुलटा स्त्री की भाँति छोड़ दें तो क्या तुम्हारे कलङ्क का वाद्य, हे कोप करने वाली! क्या नगाड़े का अनुकरण नहीं करेगा? (कलंक प्रत्यक्ष हो जायगा) ॥५२ ॥

"हे विलासिनी! रति करने वाले व्यक्तियों का जो शत्रु नहीं है, उस मान का पोषण करने वाली" तुम शालीन ललना हो"—ऐसा कहने पर भी उसके मानस में तुम कैसी मालूम हो रही हो? ॥५३ ॥

यदि तुम अन्य तरुणी को पाकर के उसके साथ कलह करो तो वह फिर (प्रियतम) तुम्हारे हाथ पुनः नहीं आयेगा। पुरुष किसी से भी परिचय नहीं रखते ॥५४॥

"हे सखि! हृदयेश के पास जाओ। कोमल हृदयता को प्राप्त करो। खराब कठोरता का त्याग कर दो। हृदयनाथ के लिए कठोरता केवल अपने आपके लिए मूर्खता के रूप में ही फलती है ॥५५॥

"हे सखि! यदि मेरे वचन को तुम नहीं सुनोगी तो तुम्हारा हृदय पश्चात्ताप को प्राप्त होगा" इस प्रकार से अन्य तरुणी ने अपनी सखी को समझा करके पति के कक्ष में पहुँचा दिया ॥५६॥

वह धूर्त यदि आज आ जायगा तो दोनों भुजाओं से उसे रति मन्दिर में बाँधकर ले जाकर ऐसा पहले मारूंगी जिससे कि वह दुबारा नहीं आयेगा ॥५७॥

हृदय कक्ष में इस प्रकार उत्पन्न मनोरथ की लता को अन्य शालीन तरुणी ने बड़े मोद से तुरन्त ही सफला (फल सहित) कर दिया ॥५८॥

"हे सखि! अनुनय करने वाले एवं हर्षयुक्त प्रियतम से वैसे ही बात करना, जिससे कि वह पास में आ जाय, न कि क्रुद्ध हो जाय" ऐसा समझा कर अन्य तरुणी द्वारा सहेली को भेजा गया ॥५९॥

यदि वियोग में ऐसी व्यथा होती है तो मैं हृदय में क्यों विस्मय धारण करूँ" यह सोचकर दूसरी तरुणी ने सन्ताप प्राप्त करके बार बार दीन नेत्रों से अपनी सखियों को देखा ॥६०॥

"हे प्रियतम! आओ "हे सुन्दर भौंहों वाली। मान रहित तुम्हारा हृदय हो गया क्या? "हे स्वामिन्! फिर कामदेव की कीर्ति ही कैसी? "वह तो (काम) मेरे अवलोकन से ही पैदा हुआ है" "वह भी तुम्हारा ही है" ऐसा कहकर प्रियतमा हृदयेश्वर की ओर हँस दी ॥६१॥

"नित्य ही सैकड़ों बार मना करने पर भी बार-बार यहाँ किस आशा से आ जाते हो" ऐसा बनावटी क्रोध वाली अन्य नायिका ने शीघ्रता से बिछौने पर अपने स्वामी को डाल दिया ॥६२॥

वस्त्र को खींचने वाले प्रियतम के दोनों हाथ तरुणी ने लज्जा से पकड़ लिये, स्वयं ही फड़कते वचनों से स्वयं ही निर्वसना हुई। अचानक अब यह क्या कर सकती थी? ॥६३॥

पतियों को भी अधीर करने वाले रत से परिपूर्ण चञ्चल नेत्र वाली स्त्री के स्तनरूपी घटों के ऊपर मुख वाली तराजू की तरह उसके हाथ रूपी कमल शोभा दे रहे थे (स्तनों को हाथों से ढक लिया था) ॥६४॥

स्त्रियों के नयननिधि प्रियतम के रहने पर यदि उनके हृदय में मान थोड़ा सा भी आ जाय तो मकान के मालिक के आने पर जैसे दूसरे के घर में कोई ठहर नहीं सकता वैसे ही कौन अधिक देर तक रह सकता है? कोई नहीं ॥६५॥

पति के स्पर्श करने पर हृदय में स्थित कामदेव अन्य कामिनी को भी विस्मयजनक ढंग से प्रभावित कर देता था और निःसन्देह उसकी चोली की सीवनों को भी तोड़ देता था ॥६६॥

तुरन्त ही शक्ति के क्षय होने के कारण प्रियतमा के पीछे-पीछे मानो प्रियतम अग्न्यस्त्र छोड़ देता था और वह प्रियतमा बहते हुए अश्रुओं के समूह के बहाने से मानो जलयुक्त अग्न्यस्त्र के विरोधी शस्त्र का सन्धान करती थी ॥६७॥

"तुम्हारा मुख कमल है और मेरा चन्द्रमा, तो इन दोनों का कामदेव द्वारा कराया गया मेल हो जावें" ऐसा कहते हुए प्रियतम ने अपना और प्रिया के मुख का संयोग कर दिया ॥६८॥

तुम्हारे और मेरे—अधर पान करने वाले दोनों के ही किसी के भी व्याकुलता नहीं होवे" यह सोचकर दोनों ह्री वैसे ही शोभा देते थे जैसे की वर और वधू दोनों ही अपने अधरों का पान करते हों ॥६९॥

जो दोनों अधर अमृत को भी परास्त कर रहे थे उन दोनों की ऐसी विजय होती रहे—यह विचार कर पति-पत्नी वैसे ही अधर पान कर विलास कर रहे थे जैसे कि चुम्बन में एकान्त में हमेशा उपरिस्थिता ही रहे ॥७०॥

प्रिय तथा प्रियतमा के लिये वे अधर अमृत से भी अधिकतम थे और उन दोनों का आधिक्य कहा नहीं जा सकता था। यदि जाना भी जाय तो एकान्त में अधरपान

की विधि के द्वारा ही अधरों की अधरता जाना जा सकती है ॥७१ ॥

यदि प्रियतमा का अधर अमृत नहीं होता है तो बोलिये, अमृत होता क्या है? इसको (अधरामृत को) पीने वाले इसके दोनों नेत्र आनन्दातिरेक से निमीलित हो रहे थे तथा कामीजनों के हृदय भी मुग्ध हो गये थे ॥७२ ॥

क्या यह स्पष्ट नहीं था कि विलासी लोग आँखे बन्द करके एवं सीत्कार शब्द के साथ मुखों के एक दूसरे के सम्मुख लाने के द्वारा प्रियतमा के अवलोकन की सुधा के रस के पान की सूचना दे रहे थे? ॥७३ ॥

नायक के यह वचन कि "मेरे द्वारा तुम्हारे हृदय का अनुसरण करने पर वह (अन्य स्त्री) तो स्वयं निकल गई, अतः उस पर दुःख मत करो" सुनकर किसी धैर्यशीला नायिका ने चकित होकर केवल यह कहा कि "बड़ी दया की है आपने।" ॥७४ ॥

प्रियतमा के अधर पल्लवों के चुम्बन के कारण नत मुख रूपी चन्द्रमा के बहाने से चन्द्रमा भी मानो ऐसा सोच रहा था कि मुझ में स्थित अमृत अधिक है या वैसा ही यह मुखचन्द्र का अमृत अधिक है?" ॥७५ ॥

एकान्त में अपने मुख युगल के संगम होने पर दोनों-प्रिय-प्रियतमा के मुख-मदिरा के पान करने पर दो-चन्द्रमाओं के ताप के लिए शीतलता प्राप्ति के लिए नायिका ने उदत्वरी (जल के लिए व्यग्रता करने वाली) होकर क्या वर्जना का कार्य धारण नहीं किया? (अवश्य वर्जना की) ॥७६ ॥

उषा काल में अपनी चाँदनी को हटाते हुए चन्द्रमा ने प्रियतमा के मुख का वेष धारण करके अधर पान के बहाने से क्या मुख रूपी कमल से विलासी व्यक्तियों को नहीं रोक लिया? (अवश्य रोक लिया) ॥७७ ॥

प्रेमी के द्वारा आलिङ्गित तरुणी ने जो पुलकावलि से युक्त शरीर धारण किया था (पुलकयुक्त हो गई थी) क्या इतने से भी उसने प्रंकट नहीं किया कि मैं तुम्हारे वश में हूँ, तुम जो चाहो, करो? ॥७८ ॥

कोई प्रेमी अपनी प्रियतमा को उपदेश देने के लिए सहेली की भांति स्वयं पटु होकर कहता था—"धैर्य धारण करो, डर का त्याग करो, बिना कारण ही लज्जा छोड़ दो और मुख ऊपर उठाओ।" ॥७९ ॥

जघन भाग (पेडू से नीचे का भाग) के संगम के लिए उत्सुक मन वाली हृदयेश को जानकर मृगाक्षी का वस्त्र स्वयं अलग हट गया था। क्या गुणी लोग उचित आचरण करने में मूर्खता प्रदर्शन करते हैं ॥८०॥

असहिष्णुता को तुरन्त दूर करने के लिए अन्य नायक ने उत्सुक होकर तरुणी के नीवीबन्ध को तोड़ दिया। कामदेव के अतिरेक होने पर के समय के विलम्ब को सहन कर सकता है? (कोई नहीं सहन कर सकता) ॥८१॥

रति कार्य समाप्त करने वाले अन्य नायक ने प्रिया के अधरों के रस को अच्छे रसायन की भांति पीते हुए फिर भी कामदेव के स्फुरण होने पर मन में जो आया वह क्या-क्या नहीं किया? ॥८२॥

सुरत व्यापार होने पर चंचल स्वर्ण कुण्डल के समान बने हुए चन्द्रमा और सूर्य भी मृग के समान नेत्र वाली कामिनी के पुरुष तुल्य पराक्रम को देख कर झिलमिलाते ही रह गये ॥८३॥

"प्रियतम सुरत व्यापार में अत्यन्त कुशल हैं" यह सोचकर अन्य प्रियतमा मानो प्रियतमा से सम्यक् नवीन नूपुरों की ध्वनियों से उसके गुणों की गरिमा का गान करती थी ॥८४॥

"मेरे मुख के तथा चन्द्रमा के भी दर्शन से भी तुम्हारे नेत्र तथा कमल भी बन्द हो गये हैं—यह क्या बात है" ऐसे जानकर अन्य प्रियतमा ने सोने को तैयार प्रियतम को अपने कुचों से मार दिया ॥८५॥

जब प्रियतमा के द्वारा कहा गया कि "तुम फिर उस (अन्य नायिका) के घर जाते हो, उसे देखते हो तथा उससे बातें करते हो" शठ नायक "नहीं, नहीं" ऐसा झूठमूठ ही सत्य सा उत्तर दिया ॥८६॥

हे उत्तम नायिके! इस व्यर्थ के क्रोध को छोड़ दो, तुम्हारा मेरे ऊपर जो मन है उसे जानता हूँ। अहा! देखो तुम्हारा अधर पल्लव मुझे चूमने के लिए उत्सुक होकर फड़क रहा है। "और फिर बाहर आये हुए तुम्हारे अनुराग को उषाः काल की अरुणिमा की भांति मेरे नेत्र हृदय में धारण करते हैं—यह कहकर कुपित प्रियतमा को भी अन्य नायक ने क्या नहीं हँसाया? (अर्थात् हँसा लिया।) ॥८७-८८॥

"बार बार सब सखियाँ रति के रस के लिए उत्सुक नवोढा से कहती थी—हे सखि! किसी भी प्रकार से नया सुरत व्यापार होगा और वहाँ यह प्रियतम मेरे साथ क्या रचना करेगा" ॥८९ ॥

वक्र ग्रीवा वाले पुरुषोचित किसी चातुर्य को प्रियतम के अन्दर देख लेने पर रति व्यापार को त्यागने में असहिष्णु अन्य प्रियतमा ने पुष्पों से सलज्ज दीपक बुझा दिया । ।९० ॥

"हे सुन्दर भौंहो वाली प्रियतमे! सुरत क्रीड़ाओं में यदि तुम्हारा कुछ भी अहित हो जाय तो मेरे लिए सदा ही शपथ है (मैं कसम खाता हूँ कि कुछ नहीं होगा)। यदि मुझे तुम सत्य वचन वाला नहीं मानती हो तो करके क्यों नहीं देख लेती हो ॥९१ ॥

ऐसा कहकर नई तरुणी को कामकला कोविद प्रियतम ने काम क्रीड़ा के लिए संबोधित किया। यहाँ दोनों ही अति चतुरता एवं अति विमुग्धता दोनों के ही सुख जानने योग्य हैं ॥९२ ॥

( ऐसा कह कर नई रमणी को अन्य प्रियतम ने काम विलास के लिए संबोधित किया तथा उसने निरन्तर काम की कहानियाँ गढ़कर और उन्हें सुना सुना कर कामदेव का अभिषेक कर दिया।) ॥९३ ॥

तरुणी ने शपथ पूर्वक प्रियतम को अत्यधिक काम क्रीड़ा के आघात के साथ सुरत व्यापार प्रदान किया किन्तु उसके पश्चात् सुरत रस को प्राप्त करके नव वधू उस शपथ को भूल गई। अहो! कामदेव के क्रीड़ा की महिमा कैसी विचित्र है ॥९४ ॥

अधर चुम्बन में, कुचमर्दन में, नखों व दांतों के क्षत करने में एवं आलिंगन करने में कहीं पर कामी जनों की बुद्धि सावधान व्यक्तियों की भांति कुण्ठित नहीं होती ॥९५ ॥

अब भी प्रियतमों के द्वारा सुरत व्यापार के लिए मन में विचार किया गया, युवतियों ने भी वैसा ही आचरण किया। एक ही व्यक्ति के मन में रतिपरक भाव होने पर यथार्थ रूप में रति का रहस्य वह कैसे प्राप्त कर सकता है? ॥९६ ॥

यहाँ संसार के सुरत से उत्पन्न सुख सर्वोत्तम एवं महान् सुख है। ऐसे ही एकान्त में अनुकूलता होना भी सुख है। इच्छानुसार एकान्त में कामकेलि भी तथा साथ साथ ही प्रेम भी हो तो फिर कहना ही क्या है ? ॥९७ ॥

अन्य प्रियतमा को नवीन सुरत के उत्सव के कारण भय की आशंका से अपने प्रियतम का हृदयालिंगन करके झूठ-मूठ की आँखें बन्द करके सोई ही रही जब कि सखियों ने उसे जगाया ॥९८॥

हाथ हिलाने के बहाने से नववधू जिसके अधर पल्लव प्रियतम के द्वारा क्षत किये गये थे—वह काम केलि से रहित बीते दिनों पर क्या बार-बार दुःख नहीं करती थी? (अवश्य दुःखी होती थी।) ॥९९॥

रति क्रीड़ा करते हुए अन्य नायक कुच युगल की अत्यधिक निन्दा करता था क्योंकि उनके उन्नत होने के कारण चुम्बन में विघ्न आ जाता था, वधू की निन्दा नहीं करता था। वह समय ही वैसा होता था ॥१००॥

अन्य नायक स्खलन के कारण रति क्रीड़ा की समाप्ति पर तरुणी के स्तन रूपी पर्वत के ऊपर गिर कर भी सामने मूर्च्छित नहीं होता था बल्कि पुनः रमण करने को अधिक मजबूत हो जाता था ॥१०१॥

जो प्रेमी व्यक्तियों का हृदय कामदेव के पुष्पबाणों से ही छेद दिया गया था, उसने प्रियतमा के स्तन रूपी पर्वत के महान् आघातों को भी सहन कर लिया, यह अद्भुत बात ही है ॥१०२॥

'तरुणी का दोनों भुजाओं से ढका हुआ मुख मानो दीप्ति मण्डल से परिवृत्त चन्द्रमा था और वह हृदयनाथ के चञ्चलता युक्त वीर्य के लिए क्या अपशकुन के लिए नहीं था? ॥१०३॥

ये कामी लोग रति के आनन्द को परमात्मतत्त्व के रस से भी अधिक क्यों नहीं कहते? यदि परमात्मतत्त्व का ज्ञाता सुखी है तो ये दोनों भी रति ज्ञाता सुखी ही हैं ॥१०४॥

एकान्त में कमलमुखी और प्रियतम दोनों ही बाल सँवारते हुए रति उत्पन्न करने को आपस में एक दूसरे का आलिंगन करते हुए शोभा दे रहे थे। ॥१०५॥

ग्रीवा के ऊपर कंघी से सँवारे हुए बाल वाले दो मुख मण्डलों के बहाने से प्रणव (ॐ) से सम्पुटित यन्त्र की तरह दो दीप्ति युक्त वृत्त रति की कृषि के लिये ही मानो स्थित थे ॥१०६॥

हे तरले ! प्रियतम के मुखरूपी चन्द्र का चुम्बन करने को तुम बड़ी उत्सुक हो। किन्तु यह क्या अनुचित है जो कि नवीन नायिका का मुखकमल परे चला गया ? ॥१०७॥

रति की समाप्ति पर आलिंगन से अलग होने के इच्छुक प्रियतम को जानकर प्रियतमा ने अपनी दोनों जंघाओं से पति का निपीड़न किया और हूँ हूँ' ऐसा कहकर सस्मित वचन कहे ॥१०८॥

प्रियतमा के अधरों का पान करते हुए प्रियतम ने जो नयनों को बन्द कर लिया तो क्या सचकित उसने सामने सुधा को देखने के लिए ही तो कुछ कहा था ? ॥१०९॥

"सुरत के चातुर्य वाले प्रियतम के अन्दर बन्द आँखों के बहाने क्या वचनों से अगोचर (आनंद) क्या प्रवेश कर गया है। यह देखने के लिए ही मानों प्रियतमा ने आँखों को चलायमान किया ॥११०॥

रति कला को प्राणवल्लभ के करने पर मुँह मोड़ने वाली सुमुखी स्त्री ने "हूँ हूँ" नहीं, नहीं" मेरा...." ऐसे वचनों के बहाने से कामदेव के उत्तेजक मन्त्र को मानो क्या याद नहीं किया ?" (ऐसे शब्द अवश्य कहे) ॥१११॥

निर्दयता से रति महोत्सव को रचने वाले नायक को नव प्रियतमा सुरत क्रिया से भी अधिक आनन्द दे रही थी क्योंकि वह अनवरत नाभि के निम्नस्थ भाग पर अपना हाथ लगा रही थी ॥११२॥

"शंकर भगवान के नेत्र की आग ने कामदेव का दहन कर दिया था" ऐसा विद्वानों का वचन तो ऐसे नायक ने सत्य ही माना जो कि मानिनी को वश में नहीं कर सका ॥११३॥

"मदन ही अरि है इसका" ऐसा मदनारि का अन्वय न होकर "कामदेव के द्वारा ही यह देह जीवित है" यह अन्वय ठीक है। अन्यथा पृथ्वी पर "काम तत्त्व ही केवल मुख्य तत्त्व है"। ऐसी बात सब ओर क्यों शोभा देती ? ॥११४॥

पलङ्ग से उछल करके अन्य प्रियतमा ने रति कार्य के अन्त होने पर प्रियतम का दृढ़ आलिंगन कर लिया। प्रियतम द्वारा भी पुनः आनन्द लेने की इच्छा करके (प्रिया) की देह में स्थित अनंगसर्वस्थ योनि को मसलना शुरू किया ॥११५॥

रति के समय जैसे जैसे ही यह नवोढ़ा प्रिया अत्यन्त कठोर अंग करती थी, मैं शंका करता हूँ कि वैसे वैसे ही मन को प्रिय लगने वाला प्रियतम भी कठोर चित्त धारण करता था। अन्यथा "नहीं, नहीं" "छोड़ो, छोड़ो" "हाय हाय" ऐसा शब्द बार बार बोलने वाली इस प्रियतमा की करुण बात को नायक की जवानी कैसे प्राप्त करती? ॥११६॥

प्रिय तथा प्रियतमा के परस्पर चुम्बन करने पर मानो मुख रूपी चन्द्रमाओं के मिलने के बहाने से क्या दो सुन्दर दीप्ति वाले चन्द्रमा तुरन्त उदित नहीं हो गये? इसी से कामदेव के द्वारा उत्पन्न महान् युद्ध हुआ, प्रीति वहीं बड़ी होती है जब दोनों क्षेत्रों में अनन्यता होती हैं॥११७॥

प्रिय की आँख में अपना प्रतिबिम्ब देखकर मुग्धा नायिका ने सोचा कि प्रियतम प्रिया को आँखों में ही धारण कर रहा है और उसने अश्रु जल का सामने ही छोटा तालाब बना दिया और वहाँ ही प्रतिबिम्ब के रूप में स्थित स्वयं को देखकर तथा पति के संग स्वयं के युगल का अवलोकन कर वह प्रसन्न हो गई थी। इससे बड़ी वस्तु स्त्रियों के लिए क्या हो सकती है? ॥११८॥

कामदेव के विषैले बाणों से प्राप्त मानो बड़ी मूर्च्छा को दूर करने के इच्छुक किसी नायक ने दो पर्वतों के समान स्थित दोनों स्तनों को पकड़ लिया था और चन्द्रमुखी तरुणी के मुखचन्द्र की सुधा को मानो पी लिया था॥११९॥

"तुम किस देवता की बचाई हुई वस्तु हो" ऐसी बात बार-बार कामदेव के बाणों से विद्ध मृगाक्षी के द्वारा ये वचन कहे गये। तो हे पृथ्वी के चन्द्रमा! तुम्हारी स्वयं खरीदी हुई दासी की वाणी को किसी धन्य व्यक्ति ने ग्रहण कर लिया॥१२०॥

युवक युगल की सुक्रिया स्वाभाविक रति क्रिया से भी विशेष विपरीत राग का प्रसारण करती हैं। अचेतन शय्या भी तब रागमयी हो जाती है जब उस पर अलक्तक से भूषित वधू के चरण पड़ जाते हैं॥१२१॥

कामदेव की हसीन क्रीड़ाओं में शय्या से नीचे गिरे हुए प्रसून ऐसे शोभा दे रहे थे मानो वे मृगाक्षी के शरीर से अलग होने के भाव प्रकट होने के दुःख से छलांग लगा रहे हों॥१२२॥

"जिसका (नायक का) अंग बाहर ही स्पर्श करने पर स्त्रियों के लिए ऐसा आनंद देता है तो वह मध्य में प्रविष्ट होकर कैसा सुख देगा" ऐसा सोचकर कातर चक्षुवाली भयभीत तरुणियाँ रति कार्य के अन्त में दृढ़तम आलिंगन देकर के समस्त शरीर को ही समर्पित कर देना चाहती थी ॥१२३ ॥

सूर्य के संचरण करने पर समस्त विश्व जैसे सरसता को (कोमलता को) प्राप्त कर लेता है वैसे ही, मैं मानता हूँ कि रति के संगम के समय स्त्रियों के स्तन भी कोमलता को धारण कर लेते थे। ऐसा नहीं होता तो रति कार्य के अन्त में बड़े पर्वत की भांति कठोर स्तनों पर विश्राम करने वाले प्रियतम लोग कण-कण क्यों नहीं हो जाते? ॥१२४ ॥

कभी मान व अमान में किसी क्षण तिरछी नजरें फेंकने में, कभी हास उल्लास में, तथा किसी क्षण दृढ़ आलिंगन में युवक लोग व्यस्त रहे। प्रत्येक गृह में प्रसन्न मानस से रतिक्रिया के उत्साह वाले युवकों ने समस्त रात्रि बिता दी ॥१२५ ॥

युवकों के लिए रति कार्य में व्यस्तता के कारण नींद का सुख तो क्षण भर का ही रहा क्योंकि वे आपस में अधर पान में व्यस्त रहे थे, निःशंक होकर नखक्षतों को विभूषण बना रहे थे और संभोग के कारण श्रमित होकर थक गये थे ॥१२६ ।।

प्रिय एवं प्रियतमा—दोनों युवजनों की स्वाभाविक वीरव्रत की पराकाष्ठा जब कामदेव ने देखी क्योंकि वे परस्पर दाँतों, नखों तथा मुख से निर्गत वाक्यों के उच्चारण से मानो वीर कार्य कर रहे थे, तो वह शंकर भगवान के घमण्ड को चूर करने के कार्य के लिए निश्चिंत हो गया और मैं मानता हूँ कि इसी कारण से उसने चिरकाल तक निद्रा का आश्रय ले लिया ॥१२७ ॥

यदि यह "शृंङ्गारसञ्जीवन" नामक सप्तमसर्ग वीर हम्मीर काव्य का यह सप्तम सर्ग यदि आपने नहीं सुना तो सब कुछ व्यर्थ है जिसमें स्पर्शानुकूल तथा मुख रूपी चन्द्रमा की शोभा वाली शय्याएं हैं, नासिका को सुगन्ध से पूर्ण करने वाले ताम्बूल हैं, विकसित पुष्पों के हार हैं, पति से श्रमित तरुणियाँ है और इस सर्ग में स्तनों के द्वारा वक्ष स्थल पर बाधाओं का निर्माण भी किया गया है ॥१२८ ॥



# अष्टम सर्ग

जिनमें तार-मन्द्र तथा मध्य स्वर निहित हैं तथा जो पंचमराग से युक्त हैं ऐसे स्वर समूहों को प्रकट करते हुए वैज्ञानिकों ने हम्मीर देव को रात्रि के अन्त की सूचना दी ॥१ ॥

शोभाविहीन चन्द्रमुख को धारण करती हुई, निस्तेज तारों के कारण कलुषित वस्त्रों वाली रजस्वला स्त्री की भांति यह रात्रि पश्चिम दिशा में समुद्र में स्नान करने जा रही है ॥२ ॥

विरहिणी स्त्रियों के नेत्रों से निकली बिजलियों से मानो चारों ओर प्रकाशित आकाश को छोड़कर यह चन्द्रमा अब अस्ताचल की चोटी पर जा रहा था ॥३ ॥

स्वतन्त्रता का नाशक सूर्य इस दिशा में नहीं उग जाय यह सोचकर क्रोध के कारण लाल-लाल नेत्रों से कुलटा स्त्रियों द्वारा मानो देखी गई इन्द्र की दिशा (पूर्व दिशा) अरुण हो गई ॥४ ॥

"यह क्षण भर शेष रही रात्रि क्या आपको ज्ञात्त नहीं रही जो आपने इस प्रकार मौन धारण कर रखा है" इस विचार से मुर्गे ने मानो ईर्ष्या करते हुए बाँग लगाई ॥५ ॥

रति के कक्षों में भी तरुणियों के पतियों की रतिक्रीड़ा के कारण सारी रात को जागकर बिताने वाले दीपक भी मानों आलस्य के कारण घूर रहे थे ॥६ ॥

सुरत क्रीडा से चित हटाकर ज्योंही ये जवान व्यक्ति किसी प्रकार ही सोये थे कि तभी मृदङ्ग वादकों ने प्रातःकाल का सूचक शुभ मृदङ्ग बजा दिया ॥७ ॥

यह प्रातः काल की हवा भी उबटन के कारण सुगंधित बने हुए रति केलि से उत्पन्न स्वेद जल का स्वाद लेकर मन्द-मन्द चल रहा था और संभोग गृहों में प्रवेश

करके युवकों को आनन्द दे रहा था ॥८॥

गुरु के द्वारा उपदिष्ट महान् प्रयोगों को रखकर ज्ञान प्राप्त करने वाले राजा लोग भी श्रेष्ठ विद्वानों की भांति विशुद्ध अर्थ की उत्पत्ति अपने यश के लिए कर रहे थे ॥९॥

ब्राह्मणों के मुख से निकले हुए ज्ञानयुक्त वेदमन्त्र सुन्दर ध्वनि से मुखरित हो रहे थे एवं सज्जनों के हृदय में प्रवेश करके मानो अज्ञानरूपी अन्धकार का तुरन्त ही समूल नाश कर रहे थे ॥१०॥

विधाता भी अन्धकारमय युगान्त में डूबे हुए सुमेरु पर्वत को देखकर नया पर्वत उत्पन्न करने का इच्छुक हो रहा था और प्रातः सन्ध्या से उत्पन्न अरुण राग से मानो स्वर्णमय शिखरों का निर्माण कर रहा था ॥११॥

किसी प्रियतम ने प्रिया के तीव्र मान को यह कहकर सरलता से नष्ट कर दिया कि "रात्रि बीत गई" व उषाकाल हो गया और अब भी मान क्यों धारण करती हो? ॥१२॥

संभोग क्रीड़ा करके सोई हुई तरुणी जब पहले जाग गई तो आलिंगनबद्ध होकर सोये हुए पति की निद्रा भङ्ग न हो जाय यह शंका करते हुए शय्या को नहीं छोड़ रही थी ॥१३॥

कहीं कहीं पर उषाकाल को जानकर चुपचाप आकर प्रियतम सपनों में तर्जन करती हुई सोई हुई प्रियतमा का आलिंगन करके पुनः सो गये थे ॥१४॥

चन्द्रमा भी मानों सुरापान करके पश्चिम दिशा में आ गया था और सोचता था मानो नीच तथा जड़ लोगों के योग्य हो गया है अतः वह भी समुद्र के मध्य में प्रवेश कर गया था और संसार को यह उपदेश भी दे गया था कि कुकर्मी को छिप जाना चाहिये ॥१५॥

यह चन्द्रमा की रात्रि व्यतीत होने पर भी काम सहित हो रहा था तथा चारों ओर रात्रि के याम उसने बिता दिये थे। इसी कारण से मैं शंका करता हूँ कि पके प्याज की भांति पीला-पीला चन्द्रमा अस्त होना चाहता था ॥१६॥

चन्द्रमा का अस्त होते हुए एवं सूर्य का उदित होते हुए समान स्वरूप हो गया था। अहो! पूर्वापर विभेद होने पर आदमियों की बुद्धि भी जड़ हो जाती है ॥१७॥

यह सोच करके पूर्व दिशा चन्द्रमा पर क्रोध करती हुई लाल हो गई थी कि जिस दिशा में उदित हुआ था अब उस मुझको-पूर्व दिशा को छोड़कर वह पश्चिम दिशा का सेवन करने लग गया था ॥१८॥

विकसित कलियों के गर्भ से निकलते हुए चञ्चल भौंरों के बहाने से मानो कमलिनियाँ हर्ष के आँसू गिरा रही थीं क्योंकि उन्हें पति-सूर्य का समागम प्राप्त हो गया था ॥१९॥

कहीं कहीं पर आकाश गंगा के महान् जलाशय में क्या समुद्र प्रतिबिम्बित हो गया था? जो कि अंधकार की तरङ्गें भी पानी में शोभा दे रही थीं और अन्तर में आग सी धारण किये हुए प्रातःकाल की लालिमा भी शोभित हो रही थी ॥२०॥

मृगाक्षी वेश्याएं भी अपने विलासी प्रेमियों को दृढ़ आलिंगन करके यों कहकर भेज रही थी कि "यह मैं तथा यह घर तुम्हारा ही है अतः तुम्हें पुनः यहाँ ही आना चाहिए" ॥२१॥

थोड़ा-थोड़ा सा सूर्य प्रकाश होने पर समुद्र ने भी चपलता छोड़ दी थी क्योंकि जड़-मूर्ख व्यक्ति में ज्ञान का उदय हो जाने पर उसमें भी शान्ति का स्पष्ट भाव आ ही जाता है ॥२२॥

जिस प्रकार कलिकाल में सज्जन कहीं-कहीं ही नजर आते हैं वैसे ही तारे भी कमल कोशों से दूर हो गये थे। धूमिल कान्ति वाले हो गये थे और कहीं-कहीं ही नजर आते थे ॥२३॥

चञ्चल शरीर वाली तरुणियाँ दही मथने लग गई थी और उनके केशपाश मानो प्रचण्ड किरणों वाले सूर्य के सेवकों की तरह अंधकार को कूटने से काले बने हुए दण्डों जैसे शोभा दे रहे थे ॥२४॥

कामियों के द्वारा रोके जाने पर भी होठों पर किये हुए दन्तक्षतों पर-कुलटा स्त्रियाँ घबराकर पति की दृष्टि न पड़ जाए, इस डर से उन पर अलक्तक लगा रही थी ॥२५॥

काम युद्ध के प्रसन्नतापूर्वक प्रारंभ होने पर जब तरुणियों का केशपाश पीठ पर चला गया था तो वे क्रुद्ध हो गईं और उन्होंने बालों को अच्छी प्रकार से बांध दिया ॥२६ ।।

और उसे कमल नेत्री स्त्रियाँ यह कह कर मानों आदेश दे रही कि तुम शीघ्र ही इस बन्धन से मुक्त हो जाओ क्योंकि करधनी ग्रथन के समय प्रकोष्ठ के आभूषण मधुर शब्द कर रहे थे ॥२७ ॥

जैसे वियोगिनी नारियाँ अपने निःश्वासों से दर्पणों को मलिन कर देती हैं वैसे ही शिला खण्ड चाटने वाले घोड़े भी **अग्रगामी अश्वों के** निःश्वासों से उसे मलिन कर देते थे ॥२८ ॥

रात्रि के बिम्ब के बहाने से पूर्व दिशा मानो मङ्गल कार्य के कारण समस्त अन्धकार को समूल नष्ट करके संसार में प्रवेश करने वाले दिन का नीरांजन कर रही थी ॥२९ ॥

वेश्याएं भी-जिनको विलासी व्यक्तियों ने प्रचुर धन दे दिया और दिन भर जिनके अङ्ग पीड़ित हो रहे थे-सूर्य की किरणों के उनके अङ्ग स्पर्श करने पर भी जा नहीं रही थी ॥३० ॥

प्रातःकाल ने मानों उल्लू से आनन्द खींचकर चक्रवाकों को, चन्द्रमा से प्रकाश खींचकर सूर्य को एवं कुमुदों से सौन्दर्य खींचकर कमलों को प्रदान कर दिया था ॥३१ ॥

चन्द्रमा के अशुभ के कारण डर से अन्धकार का समूह पृथ्वी को छोड़कर देखो उल्लू के नेत्रों में प्रवेश कर गया, अन्यथा इनमें कैसे अंधत्व आ गया ? ॥३२ ॥

"रात्रि बीत गई, प्रसन्न हो जाओ ऐसा कहकर ज्योंही चकवे ने स्वप्राणप्रिया चकवी से कहा त्योंही वह स्वयं ही आ गई थी ॥३३ ॥

मानो क्रोध से लाल-लाल शरीर धारण किये हुए सूर्य को आता हुआ देखकर डर के मारे पहाड़ों की कन्दराओं में अन्धकार छिप गया था ॥३४ ॥

इस प्रकार के अद्भुत एवं प्रबोधन करने वाले वाक्यों से प्रकट हो गया था कि प्रातःकाल हो गया और तब शुभ कर्म करके कुमार हमीर ने दान कर्म किया ॥३५ ॥

अब कुमार हमीर ने, जो मङ्गल की आकांक्षा रखता था, शत्रुरूपी हाथियों के लिए सिंह स्वरूप श्री जैत्रसिंह को प्रसन्नता से तथा अत्यधिक भक्ति के कारण नम्र बनकर के प्रणाम किया ॥३६ ॥

प्रणाम करने वाले उसे देखकर पुलकित रोमावलि वाले विकसित चन्द्रमा के तुल्य मुख वाले पृथ्वीचन्द्र (जैत्रसिंह) ने एकान्त में उसे लाकर के रहस्यविद् की भांति उससे कहा ॥३७ ॥

"साम्राज्य की लक्ष्मी का पाणिग्रहण करने के लिए (प्राप्त करने के लिए) उपयुक्त बुद्धि वाले और ज्ञानयुक्त पुत्र के हो जाने पर कहीं पर हमारे वंशज कभी भी विषम परिस्थिति से पराजित नहीं हुए ॥३८ ॥

"अत्यधिक शक्तिशाली आन्तरिक शत्रुओं को नहीं जीतकर भी बाह्य शत्रुओं को नष्ट करने वाला मैं बाहरी शत्रुओं को उनके द्वारा जीत लेने पर (हमारे-वंशजों द्वारा) किस प्रकार प्रसन्न हूँ? (अत्यधिक प्रसन्न हूँ) ॥३९ ॥

"कितने ही शोचनीय बुद्धि वाले व्यक्ति तलवार को अलग रखकर शासन करने वाले राजाओं के राज्य को विशिष्ट कहते हैं (जो ठीक नहीं है) और ऐसा राज्य तो योग ध्यान करने वाले नृपतियों का ही होता है जहाँ ऐसे बेचारे-(अधन्य व्यक्ति) विकसित होते हैं ॥४० ॥

"शरीर में बचपन के बाह्यभाव भी होते हैं जो कि इसके नष्ट होने पर छोड़ देते हैं किन्तु हाय ! क्या सज्जन व्यक्ति भी आन्तरिक इन भावों को छोड़ने को अनिच्छुक होते हैं? (नहीं, वीर भावों को कभी नहीं छोड़ते?) ॥४१ ॥

"शक्ति नहीं होने पर विजय विलास की इच्छा करना शासक राजाओं का केवल उपहास ही करता है। क्या ठण्डी अग्नि जोर से फूंकी जाने पर राख से मुख नहीं भर देती है? ॥४२ ॥

"जो कामोत्तेजित तरुणियाँ हमारे लिए निर्लज्ज दीनता की कामना करती थी, उनकी हम कामना करें, इससे अधिक उपहास की बात और अधिक क्या हो सकती है? ॥४३ ।।

"मलमूत्र से भरे कभी नर नारियों के शरीर में शुद्ध व अशुद्ध भावों का कोई विचार नहीं होता ॥४४ ॥

"ऐसे व्यक्तियों के प्रति कृपालु होने वाले व्यक्ति करणीय तथा अकरणीय कार्यों को याद भी नहीं करते हैं तो अहा! ऐसा यौवन नष्ट हो जाय, यह ठीक है। क्या आज भी विषय वासना अच्छी चीज है? ॥४५॥

"जो यौवन के उन्मादयुक्त व्यर्थ शरीर में विषय विलास के लिए अत्यधिक अनुराग रखते हैं वे मास मज्जाविहीन हड्डियों में लालारस का स्वाद गीदड़ों की भांति लेते रहते हैं ॥४६॥

"स्त्रियों के अङ्गयुगल निकृष्ट कहे गये हैं। उनमें गुदाद्वार प्रसिद्ध है, स्रावद्वार (योनि) भी दूसरा अङ्ग है। उनके मध्य भी पुत्रादि उत्पन्न करने वाला, पुनः पुनः रक्तस्राव से आप्लावित द्वारा अधिक निकृष्ट है। इसमें जो व्यक्ति अब भी इससे मुँह नहीं मोड़ते हैं उनसे अधिक निन्दापात्र कौन होगा? ॥४७॥

"तो हे गुणालय! तुम राज्य का सम्पूर्ण अधिकार प्राप्त करने के लिए मेरी इस आज्ञा का पालन करो। तुम्हारी सहायता से विष्णु भगवान में उत्कट इच्छा वाला तुम्हारा पिता (राजा) सुख प्राप्त करे ॥४८॥

"चन्द्रमा के समान सौम्य आकार वाले तुम्हें साम्राज्य की लक्ष्मी वरण करे क्योंकि बुढ़ापे के दोषों के उदय के कारण मैं तो अयोग्य हूँ। अब यह लक्ष्मी कमलों की भांति मुझे छोड़कर तुम्हारी सेवा करे" ॥४९॥

इसके अनन्तर कुमार ने भी सुधा वर्षण करने वाली वाणी से नव पल्लवों से युक्त अपनी भक्तिरूपी बेल को लपेटते हुए संसार प्रसिद्ध शुभ कीर्त्ति वाले पिता से कहा— ॥५०॥

"हे राजन्! यदि कामधेनु के समान देवों की सेव्य आपकी चरण सेवा मुझे मिल जाय तो नरक तुल्य तथा नरों के कारण सुन्दर-इस दोनों प्रकार के राज्य को मेरा मन अच्छा नहीं मानता हैं ॥५१॥

हे राजन्! तुम्हारे चरण-कमलों में ही सद् सत का विवेक रखकर नृपत्व की इच्छा करने वाले मेरे लिए तो राज्य नहीं लेना ही कहीं अधिक हर्ष के लिए है। फिर राज्य तो स्पष्ट कलंक प्रदान करने वाली वस्तु है ॥५२॥

"फिर ज्येष्ठ पुत्र होने पर भी इस मध्यम पुत्र को राज्य लक्ष्मी देय नहीं है-यह जानते

हुए भी राजनीति के पथ वाली इस राज्य लक्ष्मी को आप मुझे क्यों देना चाहते है?" ॥५३॥

(तब राजा ने उत्तर दिया) "हे वत्स! प्रातःकाल स्वप्न में महल में सोये हुए मुझे विष्णु ने कहा-हम्मीर देव को राज्य देकर मेरी सेवा में लग जाओ।" अब मैं क्या कर सकता हूँ?" ॥५४॥

इस प्रकार से हठपूर्वक अनिच्छा वाले राजा ने हम्मीर को निरुत्तर करके विशाल हृदय वाले हम्मीर को राज्य लक्ष्मी सौंप दी ॥५५॥

तब १३३९ संवत् में माघ मास के शुक्ल पक्ष की पूर्णिमा की पुष्य नक्षत्र वाले दिन ज्योतिषियों के मतानुसार वृश्चिक लग्न में महोत्सव सहित राजा ने हम्मीर का अभिषेक कर दिया ॥५६॥

पहले पुरोहित, तब राजा, फिर अन्य राजा इसके पश्चात् अन्य मन्त्रिगण और इसके बाद महान् शुभ हाथी तथा अन्त में प्रजाओं ने हम्मीर का अभिषेक किया ॥५७॥

उस हम्मीर का चन्द्रमा के समान शुभ्र छत्र जो छायानुचरों के द्वारा ग्रहण किया हुआ था अत्यधिक शोभा दे रहा था और उससे मानो सारे त्रैलोक्य में छाया हो गई थी यह बड़ी अद्भुत बात थी ॥५८॥

उसके सिर के दोनों ओर हवा करते हुए चँवर ऐसे शोभा देते थे मानों वे इस राजकुमार के चरणों में बार-बार गिरकर इसकी प्रसिद्धि लोकों में फैलाना चाहते हों ॥५९॥

बन्दी जनों ने प्रशस्ति पाठ किया, मङ्गल वाद्य बजे, नृप कोविदों ने नर्तन किया एवं गायक समूहों ने गान प्रस्तुत किये ॥६०॥

कदम-कदम पर वन्दन मालिकाओं की कतारें बंधी हुई थीं, उल्लसित हो रही थी तथा ऐसी शोभा देती थीं मानो वे गृह-समूहों के नयनों की चंचल भृकुटियाँ हों ॥६१॥

राजमार्गों पर दोनों ओर विकीर्ण किये हुए विकसित पुष्पों के समूह भूमि देवी के नवीन पतिदेव के प्रति अधिक स्पष्ट ज्योति बिखेरने वाले मानों हास की भांति शोभा देते थे ॥६२॥

प्रसन्नता के आधिक्य के कारण चारों ओर से नवीन केसर के जल से सिंचित रङ्ग भूमियाँ ऐसी शोभा दे रही थीं मानो ईश्वर में उन्होंने **अपना अनुराग प्रकट** कर दिया हो ॥६३ ॥

मैं मानता हूँ कि नवीन राजा हमीर देव को प्राप्त करके नगर भी अनुरागमय हो गया था क्योंकि उसमें प्रत्येक भवन में कहीं स्वर्णिम, कहीं लाल रंग के व कहीं कुसुम्भवर्ण के ध्वज फहरा रहे थे ॥६४ ॥

हम्मीर की साम्राज्य की प्राप्ति से उत्पन्न हुए शेषनाग ने भूमि के गिर जाने की आशंका से पश्चात्ताप किया किन्तु उसने व्यर्थ ही दुःख प्राप्त किया क्योंकि उसने जाना कि हम्मीर के द्वारा पृथ्वी विनम्ररूप से धारण की गई है ॥६५ ॥

नवीन अभिषिक्त राजा हमीरदेव शत्रुरूपी कुमुदों की शोभा को मित्ररूपी कमलों को प्रदान करता हुआ भूमण्डल पर किसके विस्मय के लिए नहीं हुआ? (सबको विस्मित कर दिया।) ॥६६ ॥

कलियुग में क्या वह राजा ख्याति में राजा कर्ण का, राजनीति में राम का और वीरता में अर्जुन का उदाहरण विद्वज्जनों के लिए नहीं हो गया? ॥६७ ॥

उसके राज्य में मानो धर्म गर्जन करता था, दरिद्रता मानो नष्ट हो गई थी, लक्ष्मी मानो सर्वत्र शोभा देती थी, राजनीति का वृक्ष मानो फलता-फूलता था और स्वयं मङ्गल मानो नर्तन करता था ॥६८ ॥

हम्मीर के शासन में किसी को भी न कालरूपी अग्नि का प्रिय बनना पड़ा, न राम की भांति दुःख पाना पड़ा, न भरत की तरह तपस्या करनी पड़ी और न जनक तुल्य संन्यासी रहना पड़ा ॥६९ ॥

जिनका हम्मीर जैसा राजा था उन मनुष्यों के दिन सुखपूर्ण थे तथा वे ही लोग शुभ दृष्टि वाले थे जिन्होंने इस राजा के मुख कमल को देखा था ॥७० ॥

खिले हुए काश के पुष्प की नवीन कलिका तुल्य दाँत एवं होठों की शोभा के बहाने से मानो हृदय में उछलते हुए साहित्यरूपी अनुरागपूर्ण समुद्र में ऊंची-ऊंची लहरों का विस्तार करते हुए श्री जैत्रसिंह ने अब अपनी मृत्यु को समीप जान लिया था क्योंकि वे अब रोग-पीड़ित थे। अब उन्होंने प्रेम से हम्मीर राजा को यह

राजा की शिक्षा देना प्रारंभ कर दिया ॥७१-७२ ॥

(हे तात !) इन क्षण भङ्गुर स्त्रियों का अथवा लक्ष्मी का कभी विश्वास मत करो क्योंकि ये चाहे अनुरक्त हो या विरक्त, सज्जनों के लिए भी पद-पद पर विपत्ति के लिए ही होती हैं ॥७३ ॥

हे नरेश ! साम्राज्य प्राप्त करके भी महान् पुरुषों के प्रति विनयभाव का विस्मरण मत करो क्योंकि मनुष्य वृहद् भानु नामक राजा की भाँति दुष्ट होकर के समस्त कुल के विनाश का कारण बन सकता है ॥७४ ॥

हे तात ! आर्यवर्यों के (श्रेष्ठ व्यक्तियों) कार्यों को विचार पूर्वक करता हुआ जो संसार के व्यक्तियों का प्रिय विवेकवान् राजा होता है उसे यह संसार में निवास करने वाली राज्य लक्ष्मी छोड़ सकती है ? ॥७५ ॥

समर्थ होते हुए भी जो व्यक्ति अपनी देह में जो आत्मशक्ति को प्रकट नहीं करे वह सदैव पराभव ही (अपमान ही) प्राप्त करता है। हे वत्स, बोलो ! कण्डों की अग्नि किस-किस की लंघनीय नहीं होती ? (कम ताप वाली अग्नि को सब लांघ जाते है) ॥७६ ॥

निःस्पृह मुनियों का भी आदर पात्र होता है सदैव सदाचार में निरत रहने वाला राजा, किन्तु कुशीलता वाला नृप श्रेष्ठ नहीं होता वह तो तैली की भांति खल (खल, दुष्ट) के उपभोग के लिए ही होता है ॥७७ ॥

क्रमशः धर्म अर्थ और काम-इस त्रिवर्ग को साम, दाम और भेद के रूप में ही प्रयोग में लाना चाहिए। सब प्रकार से इन सबके अनुपयुक्त रहने पर चतुर्थ उपाय दण्ड का उपयोग मोक्ष के लिए (विपत्ति से मुक्ति के लिए) करने की बात सोचनी चाहिये ॥७८ ॥

विषय वासनाओं में लिप्त राजा स्वयं ही क्लेशों से युक्त हो जाता है। घर के आंगन में विष वृक्ष के उग आने पर कितने समय तक घर की कुशल रह सकती है ? ॥७९ ॥

राज्य के जो पाँच धर्म होते हैं वे ही सन्तों ने पाँच इन्द्रियों के समान कहे हैं। इनके नष्ट हो जाने पर शरीर की भांति राज्य भी नष्ट हो जाता है ॥८० ॥

शक्ति प्राप्त करके मनुष्य के द्वारा सदैव कार्य करने को तैयार रहते हुए पराक्रम के लिए ही विचार करना चाहिये। अनेक पशुओं के रहते हुए भी क्या सिंह पराक्रम के कारण ही क्या मृगेन्द्र नहीं कहलाता? ॥८१॥

राजनीति में भली प्रकार मन लगाकर प्रयोग में लाया हुआ पराक्रम भी कभी-कभी ठीक नहीं होता। छल के सहारे के बिना क्या शेर भी हाथी मारने को प्रवेश करता है? ॥८२॥

बुद्धि से ही यदि सिद्धि हो सकती हो तो तब पुष्पों (कोमल उपायों से) से ही प्रहार नहीं करना चाहिए। देखो, फूलों से युद्ध करता हुआ कामदेव शत्रु से किस गति को प्राप्त हुआ? ॥८३॥

वीरता एवं बुद्धि-इस युगल के विशुद्ध होने पर ही राज्य का सदैव उदय होता है (उन्नति होती है), एक वस्तु से नहीं। देखो, समस्त विश्व भी 'द्वन्द्व' (जोड़े) से ही उत्पन्न होता है ॥८४॥

विजय प्राप्ति के इच्छुक बलशाली राजा के द्वारा भी जीत सकने योग्य दुश्मन पर ही चढ़ाई की जानी चाहिए। अपनी ज्वालाओं से समस्त दिशाओं को व्याप्त कर देने वाली जंगल की आग भी पानी को जला नहीं सकती ॥८५॥

विधि जानने वाला राजा अपनी शरण में आये हुए शत्रु का भी सत्कार करता है। वैसे ही क्या मीन राशि के समीपस्थ शुक्र का क्या उच्च पद नहीं होता? ॥८६॥

जिससे प्रजा की पीड़ा नहीं हो उसी प्रकार से कर वसूल करना चाहिये। क्या माली लताओं की बाधा पैदा करते हुए पुष्प चुंनता है? ॥८७॥

जिसके द्वारा नागरिक के रूप में रहना सीखा हो वही जनता के प्रायः सुख दुःख को जानता है। क्या बांझ स्त्री अपने गर्भ के बाल के पोषण की बात को अथवा उसके धारण करने के परिश्रम को जान सकती है? ॥८८॥

प्रजा का धन बिना अपराध के लेने वाला राजा न तो अच्छा कहा जा सकता है और न वैसे ही देने वाली प्रजा भी। यह तो राजा का राज्य के नाश के लिये अपशकुन ही होता है—न तो धन ही और न प्रजा ही—इसका कारण होती है ॥८९॥

सर्वस्व नष्ट होने पर भी किसी भी बुद्धिमान को अपने कुल से विरोध नहीं करना चाहिए। कुल के विरोध ने ही क्या दुर्योधन को तुरन्त मृत्यु के निकट नहीं ला दिया था? ॥९० ॥

प्रजा की पीड़ा और अपने ही कुल का विरोध—ये दोनों पक्ष ही यहाँ आटा पीसने की चक्की के समान हैं। आटे के रूप में स्थित अनाज की भांति राज्य भी पुनः उगने में समर्थ नहीं होता ॥९१ ॥

स्वामी को धोखा देकर स्वयं का पोषण करने वाले नौकर-चाकरों की उपेक्षा नहीं करनी चाहिये। क्या भूमि से अपने लिए रस प्राप्त करने के लिए खेत में स्थित घास फूस नहीं उखाड़े जाते? ॥९२ ॥

माता की भांति ही राजा प्रजा का कल्याण करने वाला होता है और माता की सौत की भांति ही अधिकारी गण होते हैं। उसके (सौत के) द्वारा दी गई प्रजाओं की कहाँ वृद्धि होगी और कहाँ जीवन चल सकेगा। (राजा को स्वयं अपनी बुद्धि से काम करना चाहिए) ॥९३ ॥

कुलीन व्यक्ति का ही राजा के द्वारा प्रवर्द्धन किया जाना चाहिए न कि किसी अनुचर का। क्योंकि मूर्ख व्यक्ति वट वृक्ष की भांति बड़ा होकर राज्यरूपी महल के विनाश का कारण बन जाता है ॥९४ ॥

बुद्धिमान राजा शत्रुओं से पराजित होकर भी यदि पुनः उन्नति चाहता है तो अपने देश को नहीं छोड़ता हैं। सूर्य के कारण लुप्त क़िरणों वाला चन्द्रमा भी वहीं स्थित होकर भी पुनः नभ में उदित हो जाता है ॥९५ ।

.पुराने श्रेष्ठ मन्त्रियों को छोड़कर नये मन्त्रियों पर डाला हुआ साम्राज्य क्षण भर में ही समूल नाश प्राप्त कर लेता है जैसे कि अनपके घड़े में जल नहीं ठहरता ॥९६ ॥

राज्य के शासन में एक ही मंत्री श्रेयस्कर होता है न कि दूसरा। दो गाड़ियों पर सवार होने को विद्वान् व्यक्ति प्राणों को सन्देह में डालने वाला होता है, अतः नहीं याद करते ॥९७ ॥

"जो जहाँ अनुरक्त भी न हो तथा विरक्त भी न हो वहाँ पर उसका विवेकपूर्ण भाव नहीं होता। अतः विद्वान् व्यक्ति के द्वारा शासन विधि में ऐसे व्यक्ति की नियुक्ति

नहीं की जानी चाहिए ॥९८॥

बहुत से बुद्धिमानों के परामर्शों को भी सज्जन अधिक कल्याणकारी नहीं मानते। अनेक जच्चाओं के हाथ लग जाना माता के लिए तथा गर्भ के लिए कल्याणप्रद कहाँ से हो सकते हैं? ॥९९॥

"पहले अच्छी प्रकार से परामर्श को हृदय में विचार करके ही फिर सम्मति लेनी चाहिये। यदि सम्मति समान रूप से मिले तो कार्य करना चाहिये अन्यथा तर्कों से विचार प्रकट करने चाहिये ॥१००॥

"पूर्व में विरोध करने वाले व्यक्ति को प्रधान पद पर फिर कभी भी नियुक्त नहीं करना चाहिये। उस प्रकार के मनुष्य गुप्त वैर धारण किये हुए होकर अवश्य ही छाल का अवसर आते ही विद्रोह कर बैठते हैं ॥१०१॥

विरोध करने वाला बुद्धिमान् व्यक्ति कभी भी युगान्त में भी विरोध भाव नहीं छोड़ता। देखो, आज भी सूर्य एवं चन्द्रमा को कष्ट देता हुआ राहु लौटता नहीं है ॥१०२॥

"छल युक्त बलवान शक राज से कलह नहीं करनी चाहिये। छलमुक्त विष्णु के द्वारा समर्थ बलि को भी जीत लिया गया था ॥१०३॥

"बराबर सम्मुख आते हुए कष्टदायी जुए को—द्यूत को दूर से ही छोड़ देना चाहिये। जुए के प्रारंभ हो जाने के कारण ही पाण्डवों ने क्या-क्या उपहास प्राप्त नहीं किये? ॥१०४॥

"सिद्धान्तानुसार बल तथा अबल को विचार करके जो सार्थक योजना धारण करता है वही व्यक्ति, हे तात! गौरवपूर्ण शास्त्रज्ञ हैं तथा शास्त्रों में नैपुण्य प्राप्त करता है ॥१०५॥

इस प्रकार की मङ्गलकारी शिक्षा देकर के शरीर एवं गृह के प्रति निष्काम चित्तवाला श्री जैत्रसिंह अपनी आत्मा का कल्याण करता हुआ श्री आश्रम नामक नगर को चल दिया ॥१०६॥

व्यापारियों के दल से युक्त अम्बूपथ नामक कल्याणकारी नगर भी वहाँ था जहाँ कि स्वयं स्वयंभू शिवजी विराजमान हैं जो केवल ध्यान करने मात्र से ही प्रचुर भक्ति

वाले व्यक्तियों को क्या भोग की भांति ही मुक्ति नहीं दे देते हैं? ॥१०७॥

जहाँ पर चम्बल नदी पुण्य लक्ष्मी की वेणी की भांति बहती हुई शोभा देती है तथा वह नदी स्नान करने वाली इन्द्राणी के नयन युगल रूपी कमल से निकले हुए काजल के कारण चितकबरा जल धारण करती है ॥१०८॥

इसके अनन्तर इस प्रतापी हम्मीर को मानो विरह रूपी अग्नि से संतप्त को नेत्र रूपी कमल से झरती हुई आँसुओं की झड़ी से उसके हृदय एवं पृष्ठ भाग को सींचते हुए मुख्य मंत्रीगण उससे पास में आकर बोले— ॥१०९॥

"हे स्वामिन्! पहले साम्राज्य लक्ष्मी को छोड़कर हम जाना चाहते थे किन्तु अब तुम्हारे विरह रूपी अन्धकार में जुगनू की भांति हमारे भाग्य चमक रहे हैं ॥११०॥

हे नरेश! यह नगर आपके नेत्र के अवलोकन के कारण योग भाव छोड़ देगा और उज्ज्वल सूर्य के बिम्ब रूपी गेंद से रहित आकाश शान्त की शोभा को धारण कर लेगा ॥१११॥

इसके पश्चात् राजा (हम्मीर) सौम्य दृष्टि से देखकर अमृत की वर्षा से मानो सीचता हुआ इन मन्त्रियों से बोला—"तुम वह कष्ट, जो कि विद्वानों के लिए अनिष्टकर है, आत्म कल्याण करने के इच्छुक मेरे लिए, मत करो ॥११२॥

"यह नगर रूपी आकाश मेरे प्रताप रूपी सूर्य के प्रकाश के कारण शून्यता एवं शोक को प्राप्त हो गया है किन्तु अब बहुत शीघ्र ही हम्मीर रूपी चन्द्रमा के उदित होने पर अत्यन्त शोभा युक्त हो जायगा ॥११३॥

"विभिन्न गुणों के कारण विश्व के द्वारा प्रशंसित मेरे वंश-कमल का राजहंस मेरी तरह कृपा दृष्टियों के प्रदान करने से तुम सबको आनन्दित कर देगा।" ॥११४॥

इस प्रकार से इन्हें छोड़कर ज्यों ही राजा "पल्ली" नगरी में पहुँचा, त्यो ही मकड़ी निकल कर गिर पड़ी तथा यह लघुदेवताओं के प्रकोष्ट में चला गया ॥११५॥

अब विरह को सहन न करने वाली आठ प्राण प्रियाओं से युक्त श्री जैत्रसिंह राजा की संस्कार विधि विधि जानने वाले विद्वानों के द्वारा वहाँ पर हो गई थी ॥११६॥

अब हृदय में नवीन अवतरित शोक रूपी राजा को अश्रु वर्षा से सींचते हुए मोह से ग्रस्त होते हुए हम्मीर राजा ने विलाप किये ॥११७ ॥

"हे पृथ्वीपति" ! हे तात ! हे तात" ऐसे शोक वचनों के कारण मेरा गला सूख गया है यदि ऐसे मुझ व्यक्ति को तुम दर्शन नहीं देते हो तो यह कैसा औचित्य है ? ॥११८ ॥

"हे दिग्विजयी राजन् ! तुम्हारे हाथ ने ही इसे (मुझे) सारी त्रिलोकी का शिरोमणि बनाया है। वह ही हाथ अब किस प्रकार से मेरे विनाश के कारण भूत-हठ का अभ्यास कर रहा है ? ॥११९ ॥

"अग्नि, दुर्जन, विष और शत्रुओं को किस परन्तप. ने बनाया ?" इस बात का उत्तर तो स्वयं विधाता है जिसने कि 'श्री जैत्रसिंह राजा को मार दिया ॥१२० ॥

"हे विधाता ! यद्यपि तुम चारों ओर से निन्दनीय लोकापवाद से भी डरते नहीं हो तो भी तुम्हारे हाथ इस नर रत्न को मारने को कैसे समर्थ हुए? ॥१२१ ॥

"मैं शंका करता हूँ कि किसी के द्वारा भी वज्र शैलों का तत्व लेकर के (तुम्हारा) हृदय बनाया गया है जो कि मेरे जोर से विलाप करने पर आज भी उसे दया नहीं आती।" ॥१२२ ॥

वहाँ इस प्रकार से हम्मीर देव का दिल कण्ठ से "हा ! हा ! ऐसा रुदन करते हुए दृष्टि में अश्रु भरते हुए तथा कपोलों पर कर-कमल रखे हुए एवं चित्त में शोक भरते हुए बीतने लग गया ॥१२३ ॥

इस प्रकार से महान् शोक के समुद्र में डूबे हुए हमीर को जनता के कल्याणार्थ निकालने के लिए विप्रबीज से श्रेष्ठ विद्वानों व ब्राह्मणों ने उसे समझाया— ॥१२४ ॥

"हे राजन् !" मेरे पिताश्री मृत्यु को प्राप्त हो गये हैं" यह सोचकर व्यर्थ दुःख मत करो। यहाँ संसार में किसके माता-पिता मरण से हीन देखे या सुने गये हैं? ॥१२५ ॥

"जब तक श्वास है, तब तक ही जीवन है और श्वास तो वह प्रसिद्ध हवा ही है। यहाँ पर हवा के अतिरिक्त कोई भी चंचल नहीं है। हम जो जीवित हैं, यही बड़ी विचित्र बात है।" ॥१२६ ॥

कितने समय तक सुन्दर कलरव करने वाला यह हंस शरीर रूपी बावड़ी में क्रीड़ा करेगा क्योंकि काल रूपी रहँट के द्वारा पीया हुआ आयु रूपी जल शीघ्र ही सूख जायगा? ॥१२७॥

हे मनुष्यों! यह माया रूपी रात्रि प्रचुर अन्धकार युक्त होती हैं और मनुष्य यहाँ मोहकृत अज्ञान से पूर्ण हैं अतः अच्छी तरह जागृत रहो। मनुष्यों के प्राण रूपी धन को चुराने के लिए छिपकर रहता हुआ यह काल रूपी चोर संसार में प्रति दिन घूमता रहता है॥१२८॥

रावण को मार देने वाले धनुष हाथ में लिए हुए जिसने करोड़ों राक्षसों को यम के मुख में डाल दिया, उसी काल रूपी निशाचर ने फूत्कार करते हुए दिन व रात्रि रूपी घोर मुख धारण करके सौम्यमूर्ति श्रीराम् को भी निगल लिया था॥१२९॥

"जीवित रहो! आदेश दो! इस प्रकार के बाल्यकाल के मधुरता युवावस्था में पदार्पण करने वाले पुत्र के मधुर वचनों को जिस तुम्हारे पिता ने सुना था, उस की यदि तृप्ति अप्सराओं द्वारा बखान किये गये तुम्हारे यश को सुनने से ही हो जाती है तो स्वर्ग में पृथ्वी के चन्द्रमा के अमृत का स्वाद कैसे प्यारा लग सकता है?"॥१३०॥

इस प्रकार से राजा हमीर को स्मृतियों के ज्ञान से युक्त किया गया। विद्वानों के विशेषवचनों से उसके हृदय को उद्बोधित किया गया तो उसने शोक रूपी शत्रु सेनाओं को नष्ट करने को वीर्ययुक्त बुद्धि स्वयं में पैदा की और पृथ्वी का अपने घर की भांति पालन किया॥१३१॥



# नवम सर्ग

इसके पश्चात् छः गुणों को और तीनों शक्तियों को धारण करने वाले इस राजा का मन निर्बाध दिग्विजय के लिये इच्छा करने लगा ॥१ ॥

तब ज्योतिषियों के द्वारा उचित ग्रहों के योग से युक्त शुभलग्न निकाल देने पर अपने गोत्र की पूज्य वृद्धाओं के द्वारा मङ्गल कामना व पूजा किया जाने के बाद पूर्व दिशा को पृष्ठ में रखकर तथा पश्चिम दिशा को सामने रखता हुआ अपने हृदय में वीर भाव का संचार करता हुआ राजा हमीर अश्व पर आरूढ़ हो गया ॥२-३ ॥

अपने से भी अधिक तेजवाले इस राजा को देखकर सूर्य म्लान न हो जाय इस दृष्टि से मानो अनुचरों ने इस हमीर राजा के सिर पर उज्ज्वल छत्र लगा दिया ॥४ ॥

इसके सैनिक मेरे समस्त जल को पी लेंगे ऐसी शंका करती हुई मानों गंगा नदी ही इस राजा की सेवार्थ छोटे-छोटे चँवरों के बहाने से वहाँ आ गई थी ॥५ ॥

जिस प्रकार से चम्पा का राजा चम्पा नगरी से एवं त्रिपुर राक्षस त्रिपुर (तीनों नगरों के समूह) से बाहर निकला था, वैसे ही पृथ्वी को कम्पायमान करता हुआ यह धैर्यवान् राजा नगर से बाहर निकला ॥६ ॥

कमल से पराग कणों की भांति और अर्जुन के हाथ से बाणों की तरह उत्साहपूर्ण सैनिक उसके पीछे निकले ॥७ ॥

चारों ओर से मदजल से पृथ्वी को पंकमय करते हुए गर्जना करने वाले एवं शत्रुओं को भगाने में सिद्धहस्त हाथी भी निकले ॥८ ॥

फड़कने वाली बगलों वाले तथा जिनपर श्रेष्ठ पुरुष बैठे हुए हैं ऐसे प्रत्यक्ष दिखने वाले घोड़े भी तार्क्षकों की तरह चले ॥९ ॥

जिस प्रकार से रथों के अन्दर फेंके गये तिल पृथ्वी तल पर नहीं गिरे थे उसी प्रकार ऊंची ऊँची ध्वजाओं वाले श्रेष्ठ रथ भी इतने तेज चल रहे थे कि भूमि का भी स्पर्श नहीं करते थे ॥१० ॥

आकाश के अन्तराल को प्रखर हुंकार से मुखरित करने वाले चञ्चल पैदल सैनिक (चतुरंगिणी सेना के) राजा के मन को प्रसन्न कर रहे थे ॥११ ॥

तेज हवा के कारण हिलने वाली पताकाओं पर दृष्टि गड़ाये हुए ध्वजावाही कर्मचारी भी 'ह हा' कहते हुए शोभा दे रहे थे ॥१२ ॥

पैरों की तीव्रता के कारण चारों ओर उड़ाई हुई धूल के समूह द्वारा सेना की छाया के लिए मानों मण्डप सा आकाश में तान दिया गया ॥१३ ॥

कोई व्यक्ति राजा के हाथियों की प्रचुरता बताते थे, तो कोई पैदल सैनिकों की, कोई घोड़ों की, तो कोई उसके रथों की अधिकता बताते थे ॥१४ ॥

सहस्राधिक अश्वों सहित एवं हजारों पैदलों सहित धीर राजा क्रमशः पृथ्वी को पार करता हुआ भीम रस नगर में पहुँचा ॥१५ ॥

तब विरोध का आश्रय लेने वाले "अर्जुन" नामक राजा को अपने खड्ग से पराजित करके गर्जन करते हुए हमीर ने उसे अपना आज्ञाकारी बना दिया ॥१६ ॥

तब मण्डल-राज (माण्डल का राजा) के दुर्ग से कर लेकर तुरन्त ही यह महान् शक्ति का समुद्र राजा हमीर पृथ्वी की सारभूत "धारा" नगरी में पहुँचा ॥१७ ॥

परमार वंश का श्रेष्ठ यह राजा भोज की तरह का "भोज" नामक राजा इस हमीर के द्वारा कमल की भांति म्लान बना दिया गया ॥१८ ॥

तब उसने अत्यधिक सैन्य बल के कारण पृथ्वीतल को ऐसा सरोवर सा बना दिया जिससे अवन्ति नगरी के आसपास के जंगलों में बड़े-बड़े हाथियों के मदजल के कारण प्रभूत सिंचन हो गया ॥१९ ॥

यहाँ ब्राह्मणों के द्वारा अपनी अंजलियों से छोड़े हुए जल कणों के द्वारा जिसके तट सिंचित हो चुके थे, ऐसी क्षिप्रा नदी को देख कर उस हमीर के सैनिक उसमें

स्नान करने को तैयार हो गये ॥२० ॥

यहाँ बन्धन मुक्त हुए गज स्नान आदि करने लगे तथा रेवा नामक नदी के जल स्नान के लिए बड़े उत्कण्ठित थे ॥२१ ॥

स्नान के, पश्चात् निकले हुए सुन्दर कान्ति वाले घोड़े भी नदी के किनारे अपनी गर्दन के बालों को हिला-हिला कर मानो जल वर्षण कर रहे थे ॥२२ ॥

सैनिकों के हृदय को प्रसन्न करती हुई वह नदी चकोर की सी आँखों वाली तरुणी की भांति आकर्षिक कर रही थी और उसमें हाथियों के कपोल भाग जो डूब उतरा रहे थे मानो उसके पृथुल तथा उन्नत स्तनों की भांति शोभा दे रहे थे ॥२३ ॥

राजा ने भी स्नान करके दान आदि देकर दुष्ट शत्रुओं के लिए काल स्वरूप "श्री महाकाल" शंकर की वहाँ पर अर्चना की ॥२४ ॥

उज्जयिनी नगरी के मध्य में प्रवेश करके उसका निरीक्षण करते हुए विक्रमशाली राजा हमीर ने अनेक बार विक्रमादित्य का स्मरण किया ॥२५ ॥

वहाँ से लौटकर समस्त पृथ्वी को अपने हस्तगत करते हुए शूरवीरों में अग्रणी राजा ने चित्रकूट (चित्तौड़) पर आक्रमण कर दिया ॥२६ ॥

तब मेवाड़ पर विजय प्राप्त करके आबू पर्वत पर पहुँच कर सघन शोभावाले राजा ने वहाँ पर शिविर लगा दिये ॥२७॥

यहाँ की स्फटिक शिलाओं पर अपने प्रतिबिम्ब देखकर इसके हाथी भी उन्हें अपने प्रतिद्वन्द्वी समझ कर उनसे लड़ने को तैयार हो गये थे ॥२८ ॥

आबू पर्वत की हरी हरी मणियों की निकलती हुई किरणें भी घोड़ों के लिए नई-नई दूब के जंगल का सा भ्रम पैदा कर रही थी ॥२९ ॥

थकावट के कारण सैनिकों द्वारा शाखाओं पर रखे हुए कवचों के कारण पर्वतराज के पेड़ भी योद्धाओं की भांति शोभा दे रहे थे ॥३० ॥

राजा ने पेड़ों के नीचे विश्राम कर भीलनियों के द्वारा गायी हुई अपनी कीर्ति गाथाएँ सुनी ॥३१ ॥

आबू पर्वत भी इस राजा के दिग्विजय का यश अपने सघन मन में प्रसन्न मोरों की केका ध्वनियों से मानो गा रहा था ॥३२ ॥

हाथियों के कपोलों से निकले हुए मद जल से झरणों का वेग दुगुना करते हुए राजा ने इस पर्वत के ऊपर चढ़कर इसकी चारिया (सौन्दर्य) को निहारा ॥३३ ॥

निर्मल आत्मा वाले इस राजा ने तीर्थंकर विमल-ऋषभ प्रभु को भी नगरी में जाकर प्रणाम किया। उत्तम व्यक्तियों के हृदय में अपने पराये की कल्पना नहीं होती ॥३४ ॥

वहाँ 'श्री वस्तुपाल' के कलियुग की व्यथा हरने वाले कीर्तन को देखकर इस राजा ने विस्मय होते हुए कई बार सिर हिलाया ॥३५ ॥

तब महान् भक्ति वाले राजा ने सब मनोरथ पूर्ण करने वाली "अर्बुदा" को प्रणाम करके अरुन्धती के पति श्री वसिष्ठ ऋषि के आश्रम में क्षण भर के लिए विश्राम किया ॥३६ ॥

"मन्दाकिनी" नदी में रोगमुक्ति करने वाले स्नान को प्रचुर मात्रा में करके इस राजा ने "अचलेश्वर" भगवान् का जो संसार के लिए पूज्य हैं—पूजन किया ॥३७ ॥

"धारावर्ष" नामक स्थान के धुनर्धारियों का अर्जुन की तरह का बाणवर्षण देखकर राजा आश्चर्य युक्त नेत्रों वाला बन गया ॥३८ ॥

चलती हुई सेना रूपी समुद्र के द्वारा दुश्मनों को मैनाक-नाम पर्वत की भांति बनाते हुए इस राजा के लिए आबू पर्वत का स्वामी घमंड त्यागकर इसके अधीन हो गया ॥३९ ॥

तब उन्नत शौर्य वाले राजा ने निर्धन 'वर्धनपुर' में उतरकर चङ्ग नामक नदी को भी बदरंग कर दिया ॥४० ॥

इस विजयी राजा ने "अजयमेरु" (अजमेर) नगर को मध्य में करके (जीतकर) पुष्कर तीर्थ में पहुँच कर महान् पुण्य का अर्जन किया ॥४१ ॥

वहाँ राजा ने "आदिवराह" नाम के कृष्ण भगवान् की पूजा की जो कि आश्चर्य है कि दश अवतारों में एक होते हुए दाहात्मता को प्राप्त नहीं हुआ था। (मरकर मुनः जन्म नहीं लिया था) ॥४२ ॥

तब प्रमाण के वाद्यों की ध्वनि से पर्वत प्रतिध्वनित हो गये और वे मानो उस राजा की कीर्त्ति का गान करने में ही मग्न थे—ऐसे पर्वतों को देखता हुआ वसुधा का स्वामी हमीर "शाकम्भरी" (साँभर) के द्वार पर पहुँच गया। वहाँ वेश्याओं के नेत्रों के माध्यम से उसने सौन्दर्यपान किया ॥४३-४४ ॥

मैं मानता हूँ कि इस राजा के दुश्मनों की स्त्रियों के निकले हुए अश्रुजल से ही यह "शाकम्भरी" झील लवण की खान हो गई थी ॥४५ ॥

तब 'महाराष्ट्र' को ध्वस्त करके, "खाण्डिल्ल" नगर को श्री विहीन करके 'चम्पा' नगरी को कंपायमान करता हुआ राजा आगे बढ़ा ॥४६ ॥

तब "करूराल" नामक नगर को ध्वस्त करते हुए इस राजा से प्रचुर उपहार समेत श्रीमान् "त्रिभुवनाद्रि" का राजा भी मिल गया ॥४७ ॥

इस प्रकार चारों दिशाओं में राजाओं के लिए अपनी आज्ञा को शिरोधार्य करवाकर यह राजा अपने नगर के निकट आ गया ॥४८ ॥

राजा के आने पर नगर में मानों पुरजनों के अनुराग का समुद्र प्रवेश कर गया और वह उड़ती हुई लाल लाल ध्वजाओं के बहाने से मानो उमड़ने लग गया ॥४९ ॥

स्वामी के आ जाने पर नगर भी प्रेमयुक्त होकर मानो हँसने लग गया क्योंकि हर द्वार पर निकलने वाले व्यक्तियों के प्रचुर कान्ति वाले वस्त्र वहाँ चमक रहे थे । ।५० ॥

हाथों को ऊँचा उठाये हुए ब्राह्मणों के द्वारा दिये हुए आशीर्वचनों को सुनता हुआ राजा—जिसके लिए बंदीजन जयघोष कर रहे थे और उससे दिशाएँ मुखरित हो रही थीं तथा धर्मसिंह आदि प्रमुख व्यक्ति आ आकर जिसे क्रमपूर्वक प्रणाम कर रहे थे तथा अत्यधिक उत्सव के कारण जिसकी कान्ति दीप्त हो रही थी—ऐसा राजा नगर में प्रवेश कर गया ॥५१-५२ ॥

नागरिकों के द्वारा उत्सव की इच्छा से प्रत्येक द्वार पर उठाये गये कलश भी भवन-लक्ष्मियों के स्तनों की भांति शोभा दे रहे थे ॥५३ ॥

सब ओर से बजते हुए तूर्यों (बाजों) की ध्वनि से मानो बुलाई हुई स्त्रियाँ भी अन्य कार्यों को छोड़ कर इस राजा को देखने को दौड़ पड़ी ॥५४ ॥

एक कान में कुण्डल धारण करके और दूसरा कुण्डल हाथ में लिए हुए स्त्रियाँ मानो चलते हुए चक्र हाथ में लिए हुए कामदेव की सेना की भांति शोभित हो रही थीं ॥५५ ॥

"मैं तो एक ही कटाक्ष से संसार जीत सकती हूँ" ऐसा कहती हुई एक अन्य स्त्री कटाक्ष फेंकती हुई शोभा दे रही थी ॥५६ ॥

समाप्त नहीं होने के कारण अन्य स्त्री की पाँचों अंगुलियों से पकड़ी हुई चोटी मानो कमल के अन्दर से निकलती हुई भौंरों की भ्रान्ति को धारण कर रही थी ॥५७ ।

किसी स्त्री के हाथ में आधा चबाया हुआ पान का (बचा हुआ) बीड़ा शोभित था इसके ललाट ने काली तथा पतली चन्द्रमा की किरण को जीत लिया था ॥५८ ॥

जल्दबाजी में बिना बांधी हुई नीवी बन्धन को (नाड़े को) एक हाथ से रोककर प्रस्थान करती हुई अन्य औरत ऐसी शोभित हो रही थी जैसे कि लगाम के कारण चञ्चल हाथ वाला सारथी शोभा देता है ॥५९ ॥

"शृङ्गार करने वाली दासी के हाथ से वेन से कोई तरुणी पैर को खींच कर चल दी थी। यह अनुमान इसलिये हुआ कि उसके अलक्तक (महावर) से धूकर के भूमि पर चिह्न बन गये थे ॥६० ॥

कोई तरुणी हाथी के उन्नत कपोल (गण्डस्थल) को देखकर बार-बार अपने स्तनों को टटोल रही थी। उसे शंका थी कि कहीं उसके स्तनों की ऊँचाई हाथी न चुरा ले ॥६१ ॥

'बायें अङ्गों के आभूषणों को दाहिने अंग में पहन लेने वाली तरुणी भी, ऐसा मालूम होता था कि समस्त विश्व पर विजय प्राप्त करने वाले इन अंगों की वह मानो समानता ढूंढ रही हो ॥६२ ॥

ऊँची गर्दन करके पैरों के अग्र भाग को जमीन पर रखकर देखने वाली तरुणी भी जिसके कि स्तन अब ऊँचे हो गये थे, ऐसी प्रतीत होती थी मानों वह हाथी के गण्डस्थल को जीतना चाहती हो ॥६३ ॥

बालों के जूड़े में फँसी हुई किसी स्त्री अंगुली भी पत्रावली से घिरी हुई चम्पक की

कली की भांति शोभा देती थी ॥६४ ॥

करकमल में स्वर्ण की करधनी थामे हुए अन्य स्त्री ऐसी शोभित हो रही थी मानो जवानों के नेत्ररूपी मृगों को पकड़ने की इच्छुक स्त्री ने लगाम फेंकी हो ॥६५ ॥

केवल बायें ही अंग को शृङ्गार करने वाली अन्य स्त्री बजने वाले नुपूरों के कारण ऐसी शोभा दे रही थी मानो वह अर्धनारीश्वर भगवान् शंकर के भक्तों को ही रिझा रही हो ॥६६ ॥

अन्य स्त्री के सिर से ढँक जाने पर चोटी के अग्रभाग पर स्थित चूड़ामणि ऐसी शोभा देती थी जैसे कि सर्प के फण के ऊपर मणि शोभा देती है ॥६७ ॥

स्त्रियों की कमर पतली होते हुए भी स्तनों को पृथुल बनाती हुई स्वामित्व शक्ति की भांति मानो सबसे ऊपर अवस्थित हो गई थी ॥६८ ॥

इस राजा हमीर के सौन्दर्यरूपी समुद्र को दोनों नेत्रों से पीती हुई स्त्रियाँ ऐसी मालूम होती थीं मानो कि उन्होंने तीन चुल्लुओं से समुद्र को पीने वाले मुनि को भी जीत लिया हो ॥६९ ॥

किन्हीं स्त्रियों ने अवसर पाकर राजा को अपने कटाक्षों से बेध दिया था उन्हें ही इस के कामदेव ने धनुर्धारी की भांति बाणों की तरह काम में ले लिया था ॥७० ।।

कोई-कोई तरुणियाँ राजा के सौन्दर्य की सुधा को पीकर के तृप्त नहीं हुई थीं तो भी वे तुरन्त ही शिरः कम्प द्वारा अपनी तृप्ति बताती थी ॥७१ ॥

इस प्रकार नगर की स्त्रियों के नेत्रों द्वारा राजा के सौन्दर्य का पान किया गया और वह अपने महल में पहुँच गया ॥७२ ॥

सूर्य को कष्ट देने वाला, पराक्रम से समस्त पृथ्वी को आक्रान्त करने वाला एवं अच्युत के (विष्णु के) समान स्थिति वाला होने पर भी वह राजा जनार्दन (विष्णु) नहीं था ॥७३ ॥

धर्म, अर्थ और काम से सम्बन्धित व्याख्याएँ तथा ये तीनों पुरुषार्थ उचित अवसर आने पर राजा की सेवा करते थे ॥७४ ॥

उसके राज्य में महान् धनाढ्य व्यक्ति भी अहिंसा धारण करते थे एवं सबकी मङ्गल कामना में रत थे तथा कभी दुःखी नहीं रहते थे, यह अद्‌भुत बात थी ॥७५ ॥

दूसरे दिन राजा ने कोटि यशों के फल के विषय में पूछा तो विश्वरूप नामक इस निपुण राजपुरोहित ने यह कहा— ॥७६ ॥

"यथा विधि कोटि यज्ञों को करने वाला राजा भुजबल से पृथ्वी को जीतकर स्वर्ग की लक्ष्मी का प्रीतीपात्र बन जाता है।" ॥७७ ॥

इस प्रकार शास्त्र के अमृत-समुद्र की छटा की भांति शुभ छवि वाले यज्ञ को करने की राजा ने उस पुरोहित की वाणी सुनकर इच्छा कर ली ॥७८ ॥

तब पृथ्वी को आनन्द देने वाले राजा के द्वारा बुलाये गये कर्मकाण्ड रूपी समुद्र के वाडवाग्नि स्वरूप कट्टर ब्राह्मण वहाँ आ मिले ॥७९ ॥

और ब्राह्मणों के अंगो पर स्थित गोपीचन्दन की विभिन्न भंगिमाएँ ऐसी शोभा देती थीं मानो अन्तर में स्थित चारों वेदों की अमृत पयोधि की वे लहरें हों ॥८० ॥

'नगर का अन्तर ऐसे महर्षियों से पूर्ण हो गया जो कि नित्य स्नान करने के कारण लाल-लाल केशों के बहाने से सिर पर बड़ा तेज मानो धारण करते थे, जो कि हाथों में अक्षमालाएँ लपेटे हुए ऐसे मालूम होते थे मानों कमल के चारों ओर भौरे मंडरा रहे हों, जो परमानंद की वर्षा कर रहे थे और जो पाप राशि नाश करने वाले काशीवास के बतलाने वाले थे ॥८१-८३ ॥

तब नगर में सुरापान का निषेध शुरू हो गया, सात प्रकार के व्यसनों की मनाही कर दी गई एवं कारागार में स्थित कैदियों की मुक्ति भी प्रारंभ हो गई ॥८४ ॥

वहाँ पर यज्ञ लक्ष्मी की भांति सशरीर वेदिका शोभा देने लगी जिस पर लगे तोरण द्वार मानों उसकी भौहें हों और ऊँचे ऊँचे मङ्गल कलश मानों उसके उन्नत स्तन हों ॥८५ ॥

यहाँ पर तब ज्वाला की जीभों वाली अग्नि अपनी ज्वालाओं से आकाश को व्याप्त करने लगी और वह धुएँ के अम्बार के बहाने से मानो राजा के पापों को अलग हटा रही थी ॥८६ ॥

इसके बाद ब्राह्मणों के आदेश से यज्ञ की दीक्षा के लिए बुलाया हुआ एवं सत्कर्मरूपी उपनिषदों का ज्ञाता राजा वेदी के समीप आ गया ॥८७ ॥

मंत्रों के द्वारा तैंतीस करोड़ देवताओं का ब्राह्मण लोग आह्वान कर रहे थे एवं अग्नि में हव्य की आहुतियाँ दे रहे थे ॥८८ ॥

वेद मंत्रों के द्वारा आहूत देवता अपनी पवित्र आभा से ब्राह्मणों द्वारा प्रचुर मात्रा में दी हुई घृत की धाराओं को पी रहे थे ॥८९ ॥

तब आधे मुँह से सुधा के त्याग कर देने के कारण मानो जल जाने के डर से चौंके हुए देवता अग्नि में डाले हुए हव्य को ग्रहण कर रहे थे ॥९० ॥

मधुर स्वर से वेद की ऋचाओं के हर्षपूर्वक ब्राह्मणों के गाने पर मानो अग्निदेव चञ्चल ज्वालाओं के बहाने से नाच रहे थे ॥९१ ॥

राजा के पुण्यों के प्रभाव से ब्राह्मण श्रेष्ठों ने उसी प्रकार से निर्विघ्न यज्ञ को सम्पन्न कर दिय जिस प्रकार से तपस्वी लोग संसार सागर को पार कर जाते हैं ॥९२ ॥

तब राजा ने करोड़ों स्वर्णमुद्राएँ एवं अक्षय सम्पदा वाली जमीनें ब्राह्मणों को सुन्दर लक्षणों वाली दक्षिणा के रूप में दान में दे दी ॥९३ ॥

राजा के द्वारा दिये हुए सोने के ढेरों पर नाचते हुए ब्राह्मणों को देखकर देवता लोगों ने मेरु पर्वत की गोद में होने वाली क्रीडा के गर्व को भी त्याग दिया ॥९४ ॥

यहाँ पर राजा ने स्वर्णदान करके याचकों को इस प्रकार से सन्तुष्ट कर दिया जिससे कि उन्हें छोड़कर के समस्त निर्धनता दानियों के पास ही चली गई। (दान देकर समस्त राज्य कोष खाली कर दिया) ॥९५ ॥

श्री हम्मीर की कोई तो हाथी दान करने वाले के रूप में, कोई घोड़े दान करने वाले के रूप में कोई प्रचुर स्वर्ण मुद्रा देने वाले के रूप में स्तुति कर रहे थे ॥९६ ॥

इस राजा ने विचारों से, कल्पना से एवं कामना से भी परे दान दिया और इस प्रकार उसने चिन्तामणि—पत्थर, कल्पवृक्ष एवं काम कुम्भों के प्रति भी अनादर रख दिया ॥९७ ॥

तब राजा ने मिश्री मिले हुए दूध आदि से निर्मित प्रचुर भोज्य पदार्थ ब्राह्मणों को प्रेमपूर्वक

खिलाये ॥९८ ॥

तब राजा ने पुरोहित द्वारा बताये हुए एक मास के मुनि व्रत को प्रीतिपूर्वक धारण किया ॥९९ ॥

और इधर शत्रुओं के हृदय के लिए भाले की भांति स्थित दिल्ली में अल्लादीन नामक शक राजा की वीरता की धुरी हिल गई ॥१०० ॥

हम्मीर राज का स्वरूप जानकर उसके द्वारा संसार विजयी अपने "उल्लूखान" नामक औरस भाई से कहा गया— ॥१०१ ॥

"रणथम्भौर" नगर का राजा जैत्रसिंह पहले मेरे प्रताप के डर से मेरा कर चुकाता था ॥१०२ ॥

किन्तु उसका पुत्र अत्यन्त गर्वीला हम्मीर नाम से विख्यात है। वह दण्ड या कर तो दूर मुझसे बोलता तक नहीं ॥१०३ ॥

"वह अब तक अधिक प्रतापी होने के कारण जीता नहीं जा सका किन्तु अब पक्के निश्चय के द्वारा ही खेल खेल में ही जीत लिया जायगा ॥१०४ ॥

इसलिए अब तुम जाकर के रणथम्भौर को नष्ट कर दो। वह अपने राज्य के नष्ट हो जाने पर कितने दिनों तक टिक सकेगा।" ॥१०५ ॥

इस प्रकार से स्वामी की आशा पार अतिक्रोधी उल्लूखान अष्टायुति (८०,०००) अस्सी हजार घुड़सवारों की सेना लेक रवाना हो गया ॥१०६ ॥

इसकी सेना का समुद्र जिसमें चञ्चल घोड़े ही मानों ऊंची ऊंची लहरे थे, चिंघाड़े मारने वाले हाथी ही मानो बादल थे और शाण पर पैने किये हुए चमकते शस्त्र ही मानो वड़वाग्नि स्वरूप थे—बड़ा ही शोभा दे रहा था ॥१०७ ॥

सेना को मार के वासुकि के फणों को भी भान करता हुआ वह फौज का समूह 'वर्णनाशा'(बनास) नदी के तट पर स्थित था किन्तु पुरी के (रणथम्भौर) के अन्दर प्रवेश नहीं कर सका ॥१०८ ॥

उन्नत भागों पर स्थित गाँवों को जलाते हुए तथा गेहूँ के खेतों को चराते या उजाड़ते हुए उसने आराम से अठारह दिन बिता दिये ॥१०९ ॥

तीन प्रकार की शुद्धियों के व्रत के कारण राजा के मौन व्रती रहने पर "धर्मसिंह" की बुद्धि के अनुसार सेनापति महाबलशाली भीमसिंह समर में वीरता दिखाने वाले वीरों के समूह से युक्त सेना लेकर शत्रु सेना से लड़ने चल दिया ॥११०-१११ ॥

चौहानो के सेना के बजते हुए वाद्यों की आवाजें सुनकर के शिविर में स्थित शक लोग व्याकुल हो गये ॥११२ ॥

समर में अब किन्हीं योद्धाओं ने हाथियों पर रक्षा कवच डाल दिये, किन्हीं उत्साही योद्धाओं ने घोड़ों पर पल्याण कस लिये ॥११३ ॥

किन्हीं ने तूणीर (तरकश) बाँधे तो किन्हीं ने मुद्गर ले लिये। किन्हीं योद्धाओं ने खड्ग खींच लिये तो कीन्हीं ने गदाएँ ले ली ॥११४ ॥

और किन्हीं योद्धाओं ने तुरन्त ही योद्धाओं को युद्ध के लिए तैयार होने के लिए सूचित करने हेतु बड़े-बड़े डण्डों से वाद्य बजाना प्रारंभ कर दिया ॥११५ ॥

अब ओजस्वी "उल्लूखान" सेना नायक सैनिकों को धीरज बँधाता हुआ स्वयं हाथी पर सवार होकर बाहर निकला ॥११६ ॥

वंशदण्ड के अग्रभाग पर झूमते हुए काले एवं श्वेत चँवरों के बहाने से ऐसा मालूम होता था मानो आकाश में एक साथ लाखों गंगा-एवं यमुना नदियों का संगम हो रहा हो ॥११७ ॥

शकों और क्षत्रियों के आपस में युद्ध के निरीक्षण से ऐसा लगता था मानों दैत्यों में और देवताओं में महान् शत्रुता जाग गई हो ॥११८ ॥

पैदल को पैदल सैनिकों ने परस्पर युद्धार्थ चुन लिया था। ऐसे ही घुड़सवार को घुड़सवार ने, रथी योद्धा को रथी योद्धा ने एवं हाथी पर सवार योद्धा को निसादी ने चुन लिया था ॥११९ ॥

सूर्य की गर्मी से हमारे युद्धरस का भंग न हो यह सोचकर मानो पहले से ही योद्धाओं ने बाणों का मण्डप आकाश में तान दिया था ॥१२० ॥

वीर योद्धा रूपी हाथियों के अंगों पर लगते हुए शत्रुओं के बाण उन्हें ऐसा सुख प्रदान

करते थे जैसे मृगाक्षियों के कटाक्ष कामियों को देते हैं ॥१२१॥

शत्रुओं द्वारा चलाये हुए एवं सभी अंगों में चुभे हुए बाणों के कारण योद्धा ऐसे शोभित होते थे मानो वे विजयलक्ष्मी के आलिंगनसे रोमांचित हो रहे हों ॥१२२॥

सघन रूप से फैले हुए बाणों से मेघ मण्डल बन जाने पर सत्य ही है कि प्राणियों के प्राणरूपी हंस हृदय-सरोवर से उड़ गये ॥१२३॥

दुश्मनों के मुखरूपी कमलों पर बाण रूपी भ्रमरों को भ्रमण करवाकर वीर योद्धा उनके प्राण रूपी मकरन्द को मन भर के पिला देते थे ॥१२४॥

युद्ध भूमि में वीरों के मुकुटों के प्रसन्नता के कारण नाचने पर तलवारों की खटखटाहट किसके मन की प्रसन्नता के लिए नहीं थी? ॥१२५॥

क्षण भङ्गुर प्राणों से चिरस्थायी यश के अर्जन करने के कारण ही वीर श्रेष्ठ स्वर्ग में जाने लग गये थे ॥१२६॥

घुड़सवारों के सिर काटने की इच्छा से उछल उछल कर दौड़ते हुए योद्धागण जीवित ही स्वर्ग जाने की इच्छा करते हुए शोभा दे रहे थे ॥१२७॥

वीरों की खून से लाल हुई तलवारें ऐसी शोभा दे रही थी मानो वे रक्त पीने वाले राक्षसों की जिह्वाएँ हों ॥१२८॥

यम की दाढ़ें युद्ध भूमि में अपना नाम सत्य ही चरितार्थ कर रही थी क्योंकि वे केवल भटों के लग जाने से ही उन्हें यम सदन पहुँचा देती थी ॥१२९॥

खड्ग से कटकर सिर गिर जाने पर भी युद्धभूमि में दौड़ते हुए भी वीर योद्धा मानों अपने शौर्य से सहारा पाकर के गिर नहीं रहे थे ॥१३०॥

"तुम्हारे स्तनों की उन्नति को चुराने वाले ऊँचे कुम्भस्थल वाले हाथी तो रण में मारे गये हैं" ऐसा सोचकर कोई व्यक्ति तो हाथियों के दाँतों में स्त्रियों की प्रतीति के लिए अभिलाषा करते थे ॥१३१॥

यवन समतल प्रदेश में आये हुए क्षत्रियों को देखकर शूरवीरों को रुद्ध करने वाले हाथियों को आगे करके दौड़ा ॥१३२॥

चौहानों के द्वारा हृदय छेदने वाले तथा हृदय में पूरी तरह प्रवेश कर जाने वाले बाणों से चकित हुए शत्रुओं के हाथी आगे चलते हुए भी रुक गये ॥१३३॥

तब श्रेष्ठ योद्धाओं के युद्ध का क्या वर्णन किया जाय क्योंकि वहाँ तो एक दूसरे पर आक्रमण के बहाने से मानो शस्त्र ही लड़ रहे थे ॥१३४॥

सेनाओं के द्वारा उड़ाई हुई धूल से घना अन्धकार हो जाने पर केवल योद्धाओं की भाषा से ही अपने तथा पराये व्यक्तियों का ज्ञान होता था ॥१३५॥

इस प्रकार करोड़ों मांस भक्षियों के हृदय को सन्तुष्ट करने वाले युद्ध के बढ़ जाने पर चौहान क्षत्रिय शत्रुओं की सेना को पीसने लगे, जैसे अनाज को पीसा जाता है ॥१३६॥

आश्चर्य है कि मरे हुए योद्धा भी शरणागत रक्षण के व्रत को नहीं छोड़ते थे क्योंकि शत्रु के डर से शिरोविहीन लाशों के पीछे छिपे व्यक्तियों की वे रक्षा कर रहे थे ॥१३७॥

योद्धाओं के हाथों से बिखरे हुए मजबूती से पकड़े हुए छत्रों के कारण युद्धभूमि भी युद्ध के लिए लालायित सी लगती थी ॥१३८॥

हाथियों के दाँतों पर पैर रखकर प्रहार करने वाले हाथी पर सवार योद्धा घुड़सवारों एवं रथियों के हृदय को व्याकुल कर देते थे ॥१३९॥

ऐसे गज सवार न थे, न ऐसे घुड़सवार थे तथा न ऐसे योद्धा ही थे जिनको चौहानों के वार गहरे न लगे हों ॥१४०॥

शकों के आयुध, जैसे कौए अल्पकालिक मौत मर जाते हैं वैसे ही नष्ट हो रहे थे। वे कभी हाथियों पर, कभी घोड़ों पर, तथा कभी हथियारों पर तो कभी रथों के ऊपर अपने वारों को चूक जाते थे ॥१४१।

और कोई शकाधम तो अपने जीवन को बचाने के लिए दाँतों से तिनका धारण करके शरण में आ जाते थे, कोई पैरों में गिर जाते थे कोई यह कह कर प्राणों की भीख माँगते थे कि "मैं तो तुम्हारी गाय हूँ।" ॥१४२॥

इस प्रकार से शकों की सेना को नष्ट करके भीम सिंह लौट आये। इसके पश्चात् क्रुद्ध

उल्लूखान भी चुपचाप रवाना हो गया ॥१४३ ॥

अनेक स्वर्ण मुकुटों एवं सैनिक साज सामानों को लूटने वाले क्षत्रिय लोग भी भीम के पीछे पीछे विजयोन्नत होकर नगर में आ गये ॥१४४ ॥

बड़ी प्रसन्नता से पर्वत के घाटों में प्रवेश करते हुए भीमसिंह ने शकों के वाद्यों को छीनकर के जोर से कहा— ॥१४५ ॥

जहाँ जहाँ भी अपने बाजों की यह आवाज फैलेगी वहाँ वहाँ ही सबको अपनी जीत मान कर जाना चाहिये ॥१४६ ॥

ऐसे सङ्केत के कारण भ्रम में पड़े हुए यवन लोग अपनी विजय मानकर तुरन्त ही जल्दी से भाग्यवश इकट्ठे होने लग गये ॥१४७ ॥

अपनी सेना को इकठ्ठी देखकर शक उल्लूखान युद्ध करने को चल दिया तथा भीमसिंह भी युद्ध करने लग गया। वैसे शकों जैसे कायर लोग कहाँ उसके सामने ठहर सकते थे? ॥१४८ ॥

तब महान् युद्ध करके सैकडों शकों को मार करके समस्त शरीर के बाणों से छिद जाने के कारण भीमसिंह मर गया ॥१४९ ॥

विजयोन्नत शकराज भी तुरन्त ही अपने शिविर में पहुँच कर क्षत्रियों से भयभीत हुआ अपने नगर की ओर चल दिया ॥१५० ॥

इसके पश्चात् व्रत पूर्ण करने वाला राजा ने धर्मसिंह—मंत्री की सलाह से पर्वत की घाटियों को पार करके आते हुए भीमसिंह को जानकर उसे बुलाया (तथा कहा—) ॥१५१ ॥

"उसके तो दोनों नेत्र फूट गये क्योंकि उसने शकराज बली को नहीं देखा और तुम उसके पीछे भी जो रहे (जीवित रहे) तो तुम्हारे अन्दर कोई पुरुषत्व नहीं है।" ॥१५२ ॥

इस प्रकार से क्रोध से उसे उलाहना देकर के दरबारियों के सामने ही राजा ने उसके दोनों अण्डकोष निकलवाकर उसकी आँखें निकलवायी ॥१५३ ॥

पाण्डु की भाँति इस राजा ने भी विजयी भाव वाला 'भोजदेव' नामक तथा 'खड्गग्राही"

दूसरे नाम वाला एक अनुज था ॥१५४॥

राजा ने धर्मसिंह का पद संतुष्ट होकर उसे दे दिया और उसे राज्य से निर्वासित करता हुआ इसी भोजदेव के द्वारा इसके निषेध की आज्ञा करवा दी ॥१५५॥

इसके अनन्तर उसने (धर्मसिंह ने) मन में अपमान के कारण शत्रुता रख करके अपने घर पर ही भरत नाट्य का अध्ययन करके "धारादेवी" को नृत्य की शिक्षा दी ॥१५६॥

और उस धारा देवी को नृत्य के बहाने से लगातार राजा की सभा में भोज करके घर पर स्थित रहता हुआ ही सारी राजा की स्थिति को जान गया ॥१५७॥

उस धारा देवी ने चिन्ताग्रस्त होकर एक अन्य दिन राजा की सभा से आकर के अन्धे धर्मसिंह के पूछने पर हृदय विदारित करने वाला कारण बताया (और कहा)— ॥१५८॥

"हे तात! आज राजा को 'वेध' नामक रोग के कारण घोड़ों की मृत्यु के सुनने के कारण नृत्य, गीत आदि अच्छे नहीं लगे। इससे उसे भयंकर चिन्ता है( घोड़े की मृत्यु से)।" ॥१५९॥

यह सुनकर इस धर्मसिंह ने इस धारादेवी से कहा कि तुम व्यर्थ की चिन्ता मत करो। किन्तु अवसर पाकर के राजा से यह प्रार्थना करो— ॥१६०॥

'हे प्रभो ! यदि धर्मसिंह को पुनः अपना पद दे दियां जाय तो मरे हुए घोड़ों से भी द्विगुणित घोड़े यह पुनः ले आयेगा।" ॥१६१॥

"अच्छा" इस प्रकार कहकर इस धारादेवी ने राजा से ऐसा ही कहा तथा लोभ के कारण भूपति हमीरराज ने उसे पुनः अपने पद को अन्धे को बुला कर आसीन कर दिया ॥१६२॥

सज्जन आदमियों के हृदय में तब तक ही विवेक का दीपक जलता है जब तक कि तृष्णा रूपी आँधी तीव्र नहीं हो जाती ॥१६३॥

तृष्णारूपी कोई भी लता अभी तक नई नई ही मालूम होती है जब तक सद् विवेक रूपी कुल्हाड़ी भोथरी नहीं हो जाती ॥१६४॥

बढ़ते हुए लोभ के मद से अन्धे हुए छोटे-छोटे लोग भी अपने शत्रुओं को भाई बना

लेते हैं और भाइयों को शत्रु ॥१६५॥

अब क्रोध के कारण वह अन्धा धर्मसिंह भी अपनी शत्रुता का बदला लेने की इच्छा करता हुआ उस हम्मीर राज के राज्य का नाश करने के लिए आगे के उपाय करने लगा ॥१६६॥

धन लेने या कर लेने के मार्ग से राजा को लोभ में डालकर उसने भयंकर दण्ड देकर के प्रजा को पीड़ित किया ॥१६७॥

अश्वपतियों से अश्व और धनाढ्यों से धन लेकर के वह कठोर कर्म करने वाला (धर्मसिंह) प्रजा का क्षय काल् जैसा बन गया ॥१६८॥

वह धन से कोश को भरता हुआ राजा का अत्यन्त प्रिय हो गया क्योंकि वेश्याओं और राजाओं को तो धन देने वाला व्यक्ति ही हमेशा प्रिय होता है ॥१६९॥

प्रजा को दण्ड देने से जो उसने कोश की वृद्धि की तो क्या स्वयं के मांस से ही उसने अपनी देह की वृद्धि नहीं की? (अवश्य की) ॥१७०॥

इसके अनन्तर हृदय में वैर रखने वाले उसने अपने पद पर रहने के कारण उस वर्ष का वेतन भोज राज से माँगा ॥१७१॥

उस अन्धे मंत्री की चंचलता देखकर क्रुद्ध हुए भोजराज ने तुरन्त ही सिर झुकाकर हाथ जोड़ कर राजा के पास जाकर कहा— ॥१७२॥

"हे राजन!" यदि श्रीमान् को मेरे प्राणों से कार्य लेना हो तो प्राणों को ले लें किन्तु मैं अन्धें मंत्री के वाक्यों के अपमान को नहीं सह सकता ॥१७३॥

तब राजा बोला कि जिस व्यक्ति की मेरे ऊपर कभी नष्ट न होने वाली भक्ति है उस धर्मसिंह की आज्ञा किसी के द्वारा भी टाली नहीं जा सकती ॥१७४॥

स्वामी की तरह ही जो अन्य मालिकों द्वारा सम्मान पाने योग्य होता हैं तथा जो नौकरों के द्वारा सेवा करने योग्य होता है तो शंकर भगवान् के सम्मान के कारण क्या उनका बैल (नन्दी) सम्मान नहीं पाता क्या? ॥१७५॥

इस भाषण से क्रुद्ध नेत्र युक्त चेहरे को देखकर के उस शुद्ध बुद्धि वाले भोजदेव ने

राजा को दुष्ट बुद्धि जान करके निष्काम चित्त वाले व्यक्ति की भांति अपना सर्वस्व दे दिया था। काम के समूल नष्ट हो जाने पर बलवान् आदमी भी क्या कर सकता है? (कुछ नहीं कर सकता) ॥१७६-१७७ ॥

तो भी इसने (भोजदेव ने) कुलीन होने के कारण स्वामिभक्ति को नहीं छोड़ते हुए योगी जिस प्रकार पर ब्रह्म का ध्यान करता रहता है, वैसे ही भोजदेव ने भी राजा हमीर की सेवा की ॥१७८ ॥

दूसरे दिन राजा वैजनाथ की यात्रा पर आया तब पीछे स्थित भोजदेव को देखकर अन्योक्तिपूर्वक ऐसे बोला— ॥१७९ ॥

यहाँ पर कदम कदम पर बहुत से अत्यन्त ही क्षुद्र पक्षी भी होते हैं किन्तु कहीं पर भी बेचारे कौए से कोई भी निम्न कोटि का पक्षी नहीं होता जो कि क्रोध में भरे हुए चालाक उल्लुओं के समूह के द्वारा करोड़ों घाव प्राप्त करने पर भी, पंखों के टूट जाने पर भी बेशर्म होकर के पेड़ पर अपने निवास को नहीं छोड़ता है ॥१८० ॥

इन अन्योक्ति रूपी चाँदनी से जिस कमल की शोभा समाप्त हो गई हैं, उस कमल की भांति 'भोजदेव' अपने घर आकर अपने औरस भाई पीथसिंह से एकान्त में बोला ॥१८१ ॥

हे भ्रातः! श्रीमान् राजा (हम्मीर राज) आज प्रातः काल ही देखो, मन में रुष्ट हो गये हैं और सेवामें प्रचुर ध्यान देने वाले हम को बहुत तुच्छ समझने लगे हैं ॥१८२ ॥

"असीमित साम्राज्य की प्राप्ति के कारण मदमत्त मानस वाले राजा लोग कहीं कहीं तो एक व्यक्ति पर ही प्रेम प्रदर्शित करने वाले नहीं हो जाते क्या? (अवश्य हो जाते हैं।) ॥१८३ ॥

"अतः हम तो यात्रा के बहाने कुछ दिनों के लिए बाहर जा रहे हैं क्योंकि नीतिवान् व्यक्तियों ने अशुभ समय आने पर समय का अन्यत्र रह कर बिता देना ही कल्याणकारी बताया हैं।" ॥१८४ ॥

इस प्रकार से भाई से (पीथसिंह से) मन्त्रणा करके राजा के पास जाकर कहा—"यदि राजा आदेश दें तो मैं यात्रा के लिए काशी जाना चाहता हूँ।" ॥१८५ ॥

राजा बोले—दूर क्यों नहीं जा रहे हो? आपके बिना भी यह नगर पहले भी शोभा ही देता था, अब भी शोभित ही होगा ॥१८६ ॥

इस प्रकार क्रोध से कहने पर भी कुलीनता के कारण राजा के प्रति क्षमाशीलता प्रदर्शित करता हुआ भोजदेव सपरिवार काशी के लिए चल दिया ॥१८७ ॥

भोजदेव के चले जाने पर प्रसन्न मन वाले राजा ने दण्ड नायक के पद पर "रतिपालवीर" को नियुक्त कर दिया और त्रिवर्ग के सम्पर्क में (धर्म, अर्थ, काम) रहते हुए मधुरता पूर्वक दिनों को व्यतीत कर दिया ॥१८८ ॥



# दशम सर्ग

राजा हम्मीर के द्वारा किये गये अपमान के कारण भोजदेव शिरोह (शिरसा शहर) में आ गया और बार बार अपनी दुर्दशा को सोचकर हृदय में इस प्रकार विचार किया ॥१ ॥

"राजा ने बिना कारण ही मेरा जो तिरस्कार किया है, उसका यदि मैं बदला नहीं लू तो मनस्वी आदमियों की कैसी गति होगी? ॥२ ॥

गुणवान् आदमी भी यदि वक्र (टेढ़ा) हो जाता है और धनुष की भांति अति भीषण हो जाता है (गुण (डोरी) खींचने से) तो गुणहीन दुष्ट आदमियों की भाँति अत्यन्त पीड़ा देता है जैसे कि धनुष की डोरी से छूटे बाण अतिशय पीड़ा पहुँचाते हैं ॥३ ॥

मनुष्य के अपमानित होने पर भी जो आदमी प्रयत्नपूर्वक शान्ति का ही सहारा ले लेता है तो उससे तो काँटे की नोक भी अधिक श्रेष्ठ होती है जो कि पीड़ित होने पर मनुष्य के पाँव को पीड़ित करती है ॥४ ॥

"बुराई करने वाले सगे भाइयों को भी मार दे, तो कोई पाप नहीं होता। नीतिवद् व्यक्तियों ने कहा है कि अभिमान रखने वालों की यह सनातन स्थिति होती है ॥५ ॥

"मित्रों का अथवा विरोधियों का परीक्षण तो उनकी क्रिया से ही किया जाता है। मित्र भी यदि अपकार करने वाला हो तो शत्रु होता है और शत्रु भी यदि उपकारकर्ता हो तो मित्र होता है ॥६ ॥

शत्रु के द्वारा किये गये अपमान को जो कायर व्यक्ति जरा—सा भी सहन करता है उसका तो जन्म ही नहीं होना चाहिये क्योंकि वह जन्मा तो उसकी माता के यौवन गर्व को लज्जित करने वाला है।" ॥७ ॥

तब सन्मति देने वाले अपने 'सहोदर"पिथम" से पूछकर भोजदेव शीघ्र ही यवनों के स्वामी के पास "योगिनीपुर" चला गया ॥८ ॥

कुलीन भोजदेव ने अब जो भी इस प्रकार का काम किया वह केवल म्लेच्छा भूमि से उत्पन्न स्फुरण ही था अतः वह भूमि जो सज्जनों के लिए निवास योग्य भी नहीं है ॥९ ॥

उसके आगमन से आनन्दित हुए अल्लावदीन ने इसे 'जगरा' नाम की नगरी प्रदान कर दी। सिरोपाव आदि दिये। यह नगरी मुद्गल नरेश की थी ॥१० ॥

वहाँ विचित्र शोभा वाली 'जगरा' नगरी में अपने निडर सगे भाई को छोड़कर 'भोजदेव' शीघ्र ही पुनः दिल्ली आकर के शकराज की सेवा करने लगा ॥११ ॥

इस शकराजा ने भी इस मानी व्यक्ति को प्रतिदिन सुन्दर स्वर्ण अश्व आदि दे देकर उसी प्रकार से सन्तुष्ट कर दिया जिससे यह राजा उसका अपना ही हो गया ॥१२ ॥

उस विरोधी भोजदेव को जो इस शकराज ने शीघ्र ही इतना सत्कार किया वह अत्यधिक उचित ही था अन्यथा यह (शकराज) किस प्रकार से शत्रु को जीतने के लिए सुकर उपाय पूछ सकता था ॥१३ ॥

उसे अन्य दिनों में अपना बना हुआ जानकर यवन राज ने पूछा—हे भोज बोलो। यह हमीर कैसे मेरे द्वारा शीघ्र ही युद्ध में जीता जा सकता है? ॥१४ ॥

"हे परम पूज्य स्वामी! यदि तुम सचमुच ही पूछते हो तो मेरे ऊपर आपको क्रोध नहीं करना चाहिये।" ऐसी बात कह कर अपनी वाणी को गंभीर करता हुआ निडर भोज बोला— ॥१५ ॥

कुन्तल देश को शिथिल करता हुआ, मध्यदेश को आक्रान्त करता हुआ, काञ्चीनगरी को नष्ट करता हुआ और स्वच्छन्द रूप से अङ्गरूप में अपना विस्तार करता हुआ जो हम्मीर वीर चञ्चल आँखों वाली भूमि के पति की तरह भाग्य और सौभाग्य की लक्ष्मी विस्तृत करता है, वह कैसे खेल-खेल में युद्ध भूमि में जीता जा सकता है? ॥१६ ॥

जिस हमीर के तेज प्रताप के पृथ्वी पर फैल जाने पर दीपक तो केवल पर्यायवाची

ही रह जाता है, सूर्य का प्रकाश केवल आकार मात्र ही, सूर्य केवल कथा मात्र ही, प्रलय की अग्नि की लपटें केवल उसका नमूना मात्र ही रह जाती है, वह वीर हम्मीर युद्ध भूमि में खेल खेल में ही कैसे जीता जा सकता है? ॥१७॥

जिस राज्य में वर्ष में छः ऋतुओं की तरह छः गुण हमेशा निवास करते हैं जिसमें परम पुरुष की भांति तीन गुणों की तरह तीन शक्तियाँ भी स्थित हैं और जिसकी चारों अंगों से सजी हुई सेना भी विद्या की भांति चतुरता प्रकट करती है, वह श्री हम्मीर वीर किस प्रकार खेल खेल में ही युद्ध भूमि में जीता जा सकता है? ॥१८॥

जिसे तलवार हाथ में लिए हुए देख कर डरे हुए राजाओं की न केवल साँसें ही अथवा न केवल तलवार, पवित्रकुल, शौर्य-धैर्य ही भाग जाता है बल्कि उनके ध्यान में तो केवल शीघ्र ही पलायन कर जाना ही आता है, वह श्री हम्मीर वीर कैसे खेल खेल में ही युद्ध भूमि में जीता जा सकता है? ॥१९॥

जो अपने हाथों की खुजली मिटाने के लिए अपने शत्रुओं के हाथियों के कुम्भस्थलों का विनाश करता है—ऐसे हाथी, जिनके गण्ड स्थलों से अनवरत, मदजल प्रवाहित हो रहा है जिस मद के सुगन्ध से आकर्षित होकर भौंरों के झुण्ड गुञ्जन कर रहे हैं और जिसका 'वीरम" नामक राजा भाई वीर समूहों का शिरोमणि एवं विश्व विजेता है, वह श्री हमीर वीर किस प्रकार युद्धभूमि में खेल-खेल में जीता जा सकता है? ॥२०॥

धन लूटने की बुद्धि रखने वाले तुम्हारे भाई का मान-मर्दन करने वाले जो अच्छे योद्धा होने के कारण तुमको भी निशङ्क होकर तृण समान भी नहीं मानते हैं और जो उत्तर दिशा के क्षेत्र के निवासी हैं (औदीच्य) वे "महिमासाहि"आदि मंगोल योद्धा जिसकी सेवा करते हैं, वह श्री हम्मीर वीर कैसे युद्ध भूमि में खेल खेल में ही जीता जा सकता है? ॥२१॥

"जिसका देश ऐसा है जिसमें पुण्यवान् व्यक्तियों का निवास है और वह सुन्दर प्रदेश वाला है जिसका दुर्ग शत्रु राजाओं के समूहों द्वारा मन से भी ग्रहण कर लेने में कठिन है और जिसके योद्धागण भी युद्ध में परस्पर स्पर्धा करने वाले एवं अपनी वीरता से निर्मलयश अर्जित करने वाले हैं, वह श्री हम्मीर वीर कैसे युद्ध

भूमि में खेल खेल में ही जीता जा सकता है? ॥२२॥

जिसकी तलवार के आगे अंग देश का राजा खड़ा नहीं रह सकता, कलिङ्ग का भूपति युद्ध चिह्न धारण नहीं कर सकता, काश्मीराधिपति मुस्कान सहित मुख नहीं रख सकता, बङ्गदेश का नृपति वीरता नहीं दिखा सकता और न गुर्जरदेश का स्वामी ही बुद्धिमान होकर भी गरज ही सकता है, वह श्री हम्मीर वीर कैसे खेल खेल में ही युद्ध भूमि में जीता जा सकता है? ॥२३॥

"जिसके सामने कोई भी राजा बोल नहीं सकता क्योंकि उसके ओष्ठ एवं कण्ठ डर के मारे सूख जाते हैं, जिसके सामने अश्वों का स्वामी—(अल्प बुद्धि वाला) भी बार-बार अपनी जीवन रक्षा की याचना करता है और जिसके कटाक्षों से देखा जाता हुआ हाथियों का अधिपति भी अपने कल्याण का मंत्र जपता रहता है, वह श्री हम्मीर वीर कैसे युद्ध भूमि में खेल-खेल में जीता जा सकता है ॥२४॥

उसके देश में शूर, बुद्धिमान, चातुर्यवान्, पण्डित, पुण्यकर्म करने वाले एवं दान देने वाले लोग भी हैं जो कि अनेक गुणों से युक्त हैं और जागृत हैं और श्री हम्मीर वीर सभी श्रेष्ठ गुणों से युक्त हैं ॥२५॥

"इस राजा के ऊँचे उठे हुए कर कमल की कृपा के प्रकट हो जाने पर बलशाली लोग लक्ष्मी की प्राप्ति करते हैं इसे तुम अति अद्भुत मानों क्योंकि उसके हाथों के नख-नख नहीं बल्कि मानो चिन्तामणियाँ ही दीप्त हो रही हैं। उसकी अंगुलिया-अंगुलिया नहीं मानो कामधेनु के स्तन हैं एवं उसकी हथेलियाँ-हथेलियाँ नहीं वरन् कल्पद्रुम के पल्लव हैं (वह अत्यधिक दानी है) ॥२६॥

इसके युद्ध में अश्वों के कठोर खुरों से उड़ाई हुई धूल से शत्रु के मस्तक कट जाने से निकले रक्त के कारण क्षण भर में ही पङ्क हो जाता है और रास्ते के बीच में ही सूर्य भगवान् आकाश में रथ के स्खलन की आशंका करने लगते हैं तथा कभी दक्षिण दिशा की ओर तो कभी उत्तर दिशा की ओर सञ्चरण करने लगते हैं ॥२७॥

जैसे दीपक का विनाश हवा कर सकती है, कमल समूहों का विनाश—बादल, सूर्य का विनाश सांय समय, श्रेष्ठ मुनि का विनाश—मृग नयनी का संगम, शरीर का क्षय—रोग एवं गुण समूह का विनाश लोभ का आश्रय कर सकता है वैसे उस (हमीर)

के राज्य के विनाश का कारण अभी केवल एक अन्धा व्यक्ति ही कर सकता है ॥२८ ॥

अतः हे स्वामी ! यदि इस हम्मीर को जीतना चाहते हो तो शीघ्र ही सेना को प्रयाण की आज्ञा दे दो क्योंकि इसका (हम्मीर का) देश इस समय नये नये पुष्पों के अंकुरों से भरपूर है और उसकी समस्त भूमि हरीतिमा से युक्त है ॥२९ ॥

"हे राजन् ! आपके सैनिकों द्वारा तुरन्त ही उनको नष्ट कर दिये जाने पर इसकी प्रजा निराश हो जायगी और अंधे धर्मसिंह के द्वारा सताई होने के कारण इसे छोड़ देगी।" ॥३० ॥

इस प्रकार उसके (भोजदेव के) वचन सुनाकर शकों के स्वामी ने "उल्लूखान" को तुरन्त बुलाया और शत्रुओं को नष्ट करने वाले एक लाख घुड़सवार दे दिये ताकि वह चाहमान के राज्य की ओर चल दे ॥३१ ॥

वह तेज शक्तिवाला उल्लूखान भी क्षत्रिय वीरों को तृण समान मानता हुआ समुद्र के ज्वार की भांति शत्रुओं को पराजित करता हुआ "हिन्दूवाट" नगर में पहुँच गया ॥३२ ॥

इसके अनन्तर भूपालों के मुकुटमणि हम्मीरराज को चरों के द्वारा दुश्मन के समागम का समाचार दिया गया तो उसने अपनी सभा में प्रसन्न चित्त वीरों के ऊपर दृष्टिपात किया ॥३३ ॥

तब प्रसन्नचित्त वीरम आदि आठ प्रधान वीरों ने राजा की इस चेष्टा का अर्थ अच्छी तरह समझ लिया और मुस्कराहट युक्त मुख कमल वाले वे वीर तीव्रता से म्लेच्छ राज की सेना का पीछा करने चल दिये ॥३४ ॥

सूर्य भी यह सोचकर कि मेरे प्रकाश में बहुत से मारे हुए म्लेच्छों को देखकर कहीं से योद्धागण दुःखी न हो जाय, वह अस्ताचल की चोटी पर जा पहुँचा—सूर्य अस्त हो गया ॥३५ ॥

और पक्षियों के इस प्रकार से भाव व्यक्त करने वाले कलरवों से मानो आकाश पूरी तरह से व्याप्त हो गया कि "हे शकों ! गण लेकर भाग जाओ। ये तीव्र क्रोध वाले क्षत्रिय वीर आ पहुँचे हैं ॥३६ ॥

सूर्य की किरणों के नष्ट हो जाने पर निम्न विचार वाले सुन्दर से लगने वाले अन्धकार ने चारों ओर फैलना शुरू कर दिया मानो वह अपने भाई-शकों से मिलने जा रहा हो ॥३७ ॥

"श्री वीरमेन्द्र" पूर्व दिशा से "महिमासाहि" पश्चिम दिशा से, "श्री जाजदेव'' दक्षिण दिशा से "गर्भरुक' उत्तर दिशा से, "रतिपाल" नामक वीर आग्नेय कोण से, शकेश "तिचिर" "वायव्य" कोण से, रणमल्ल नामक योद्धा "ईशान" कोण से एवं श्री वैचर "नैऋत्य" कोण से युक्तिपूर्वक शकाधिप अल्लाबदीन के भाई "उल्लूखान के शिविर के ऊपर—उपर्युक्त प्रकार अन्यान्य दिशाओं से आक्रमण करने लग गये। इन्होंने प्रतिज्ञा कर ली थी एवं वे सब रण के उत्साह से युक्त शरीर वाले थे ॥३८-४० ॥

किन्हीं वीरों ने शीघ्र ही चारों ओर की परिखाओं को मिट्टी से पाट दिया। अन्यों में ऊँचे "दलिक" के किले को जला डाला, दूसरे अत्यन्त वेग से अन्दर प्रविष्ट हो गये तथा दूसरों ने तम्बुओं की रस्सियों को काट दिया ॥४१ ॥

इस प्रकार से शक योद्धाओं का एक साथ ही स्वर निकला कि—"धैर्यपूर्वक रहो वीरों! व्याकुल मत होओ! हमारे धनुषों के आगे ये क्षत्रिय वीर कहाँ ठहर सकते हैं? हम शीघ्र ही इन्हीं को घास की तरह काट डालते हैं।" ॥४२ ॥

क्षत्रिय योद्धाओं के द्वारा आक्रमण किये जाने पर शक योद्धाओं में से किसी ने जल्दी से कटारें ले ली, किन्हीं ने लकड़ियाँ, किन्हीं ने धनुष और किन्हीं योद्धाओं ने मुद्गर ले लिये ॥४३ ॥

जब यवनों ने समस्त दिशाओं से मृदंग नादों को सुना तो वे शीघ्र ही डर से कांपने लग गये और अपने जीवन की भी शंका करने लग गये और दीनतापूर्वक कहने लगे—"हे विधाता"! आज क्या होगा?" ॥४४ ॥

योद्धाओं के सिंहनाद को सुनकर जो गज समूहों ने डरकर चिंघाड़े की तो उन्हें सुनकर भयभीत होकर घोड़े भी प्राण लेकर इधर-उधर भागने लग गये ॥४५ ॥

अपने हाथों में चञ्चल एवं तीक्ष्ण तलवार की चमकती हुई रोशनी से मानो दीपक जलाने वाले वीर लोग अन्धकार को दूर करते हुए स्वच्छन्दरूप से रण लीला कर रहे

थे ॥४६ ॥

जिस जिस शक योद्धा ने क्रोध के वशीभूत होकर जिस जिस भी अंग को बाहर निकाला, उस उस अंग को ही काट देने वाले चौहान वीर किसके लिए कौतुक की वस्तु नहीं थे? (सब उन्हें आश्चर्य से देखते थे।) ॥४७ ॥

भयभीत हुए म्लेच्छ लोग शीघ्र ही प्रत्यञ्चा के आघात को सुनकर ज्यों ही दिशाओं में दृष्टि दौड़ाते थे त्यों ही "चौहान" वीरों के द्वारा चलाये हुए बाण उनके गर्भ-स्थलों को बेध देते थे ॥४८ ॥

चौहान योद्धाओं के कर कमलों से छोड़े गये बाण समूहों से बेधे हुए बड़े-बड़े श्रेष्ठ हाथी रण भूमि में ऐसा शोभा दे रहे थे मानो नये नये सुन्दर पंखों वालो पर्वत हों ॥४९ ॥

योद्धाओं के प्रचण्ड बाण-वर्षण से अत्यन्त व्याकुल हृदय वाले यवन लोग समर भूमि में युगान्त पवन की भाँति काँपने लग गये ॥५० ॥

कोई योद्धा तो शस्त्रों से, तो कोई बाणों ही बाणों से, कोई बर्छियों से, कोई मुद्गरों से, कोई लकड़ियों ही लकड़ियों से कोई दाँतों से, तो कोई भुजाओं ही भुजाओं से ही युद्ध लीला कर रहे थे ॥५१ ॥

तलवार से काटे हुए शत्रु के हाथियों के कुम्भस्थल से गिरे हुए मुक्ता समूह ऐसे शोभा देते थे मानो वीर योद्धाओं के साथ आलिंगन करने से उत्पन्न हुए वे जय-लक्ष्मियों के पसीने के जल बिन्दुओं के समूह हों ॥५२ ॥

हम्मीर राजा के योद्धागण हाथियों की भांति शकराज की सेना के अन्दर प्रविष्ट हो गये थे। उन्होंने शत्रुओं के मुख रूपी कमलों की कान्ति को म्लान कर दिया था और खच्चरों की पंक्तियों को भङ्ग करके सेना के अन्दर प्रवेश कर लिया था ॥५३ ॥

मुझे शंका होती है कि शक योद्धाओं के रक्त की नदियों से ही समुद्र लाल हो गया था, अन्यथा चन्द्रमा उस समुद्र में से स्नान करके निकलने के पश्चात् लालिमा कैसे धारण कर सकता था? ॥५४ ॥

संसार को रचने वाले विधाता की निर्माण-शाला की भांति ही युद्धभूमि शोभा दे रही

थी जिसमें कहीं सिर, कहीं चरण-कमल, कहीं हाथ, तो कहीं भुजाएँ बिखरी पड़ी थीं ॥५५ ॥

इस रण रूपी सरोवर में, जो कि चञ्चल तुरङ्गों की बड़ी बड़ी तरङ्गों से और वीर रस के जल से परिपूर्ण था, तलवार से काटे गये छत्र श्वेत कमलों की भांति शोभा दे रहे थे ॥५६ ॥

भयंकर वीरता वाले क्षत्रियों के द्वारा निर्वीर्य की हुई अपनी सेना को देखकर बाणों और दण्डों से प्रताड़ित उल्लूखान भाग्यवश जीवित बच गया और पलायन कर गया ॥५७ ॥

कोई-कोई म्लेच्छ गण तो म्लान हो गये, तो कोई मूर्च्छित हो गये, दूसरे डर गये तथा अन्य म्लेच्छ लोग भाग गये। कोई यवन लोग हाहाकार कर रहे थे तो कोई प्राण बचाने को गुप्त स्थानों में छिप गये थे ॥५८ ॥

विजय में मत्त हुए "वीरम" आदि शत्रुओं को संकट मे डाल देने वाले वीरों ने चारों और अपने सैनिकों को युद्ध क्षेत्र के अन्वेषण में शक सेना के लूटने में जल्दी से लगा दिया ॥५९ ॥

घुड़सवारों को परास्त करने वाले योद्धाओं ने घोड़ों को बाणों से कटी पताकाओं वाले रथ के समूहों को और जिनके महावत व वीर भाग गये हैं ऐसे हाथियों को तथा अतुल रत्न समूहों को योद्धाओं ने खूब लूटा ॥६० ॥

वहाँ "रतिपाल" नामक योद्धा ने यवन योद्धाओं की मृगाक्षियों को अत्यन्त क्रोध के कारण बाँध करके उनसे हरेक गाँव में छाछ बिकवाई क्योंकि वह राजा हम्मीर की ख्याति को चाहता था ॥६१ ॥

इसके अनन्तर विष्णु भगवान की भांति यवन राज की सेना रूपी सागर को मथ कर जयलक्ष्मी का आलिंगन करने वाले सुभटों ने राजा हम्मीर को विजय की वार्ता से गद् गद् कर दिया ॥६२ ॥

अब "रतिपाल" की हाथी को भी मात करने वाली वीरता को सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुए राजा हम्मीर ने "यह मेरा मदमत्त हाथी हैं" ऐसा कह कर सोने की जंजीरें रतिपाल के पावों में धारण कराई ॥६३ ॥

अन्य व्यक्तियों को भी सुन्दर वस्त्र आदि देकर सम्मानपूर्वक विदा कर देने पर भी यवन योद्धा वहीं रह गये। राजा द्वारा कारण पूछने पर वे इस प्रकार वहाँ रहने का कारण बताने लगे— ॥६४॥

"यदि हमारे जीवित रहते हुए वह गद्दार "भोजदेव" यहाँ "जगरा' नामक नगर पर शासन करता है तो वीरों की प्रतिज्ञा तो गायब ही हो गई है। हे राजन् मत डरिये ॥६५॥

जो हमने इतने दिनों तक उसको सहन किया उसमें आपकी उसकी बन्धुता ही कारण है। हे स्वामिन्! आपके देश में शत्रु सेना को ले आने वाले इस भोजदेव की कैसी बन्धुता है? ॥६६॥

हे राजन्! इसीलिए इन सबको युद्ध यात्रा करने के लिए ("जगरा" को) आदेश दिये जायँ" ऐसा उन यवन योद्धाओं के कहने पर खूब प्रसन्न हुए हम्मीर राज ने उनसे कहा—"हे भद्र पुरुषों! आप इस कार्य में शीघ्रता करो, शीघ्रता करो।" ॥६७॥

अब विजयलक्ष्मी के मोहन-मंत्र की तरह राजा के आदेश को प्राप्त करके वे सब यवन योद्धा "जगरा" नगरी को नष्ट करके और भोज के भाई "पिथम" को कुटुम्ब समेत बाँध करके वापस आ गये ॥६८॥

और यहाँ से—उस युद्ध भूमि से भागे हुए उस "उल्लू" उपनाम वाले "खान" ने किसी प्रकार दिल्ली पहुँच कर चौहान राज के द्वारा दिये गये सारे युद्ध वृतान्त को राजा अलाउद्दीन को सुनाया ॥६९॥

तब राजा के यों कहने पर कि "आप क्यों कायर की तरह भाग आये? उल्लूखान बोला—हे राजन्! यदि मैं भाग कर नहीं आता तो आपसे कैसे मिलता?" ॥७०॥

ऐसी सारी बात कह कर ज्योहीं शकराज का भाई उल्लूखान चुप हुआ ही था कि भोजदेव भी पश्चात्ताप से भरा हुआ वहाँ आकर आश्चर्य चकित हुए दरबारियों के सामने ही भूत ग्रस्त व्यक्ति की तरह भूमि पर लोट गया। उसने अपने वस्त्रों की जमीन पर फेंक दिया और जोर जोर से चिल्लाने लगा ॥७१-७२॥

"अरे, अरे, क्या हुआ?" ऐसे शकराज के द्वारा पूछने पर यह बोला—हे स्वामिन्! जो आज हो गया (घटित हुआ है) है उसे मरण पर्यन्त भी नहीं भूलूंगा ॥७३॥

"हम्मीर राज से प्रेरणा प्राप्त करके वह वीर शिरोममि "महिमासाहि" जगरा नगरी को नष्ट करके और कुटुम्ब समेत मेरे सहोदर को बाँध कर ले गया ॥७४ ॥

"लाभ के लिए प्रयत्न करने वाले व्यक्तियों का भी दुर्भाग्यवश समूल नाश हो जाता है—यह उक्ति आज से ही मेरे ऊपर उदाहरण स्वरूप घटित हो गई है ॥७५ ॥

"अतः मैं क्या करूँ, किसका आश्रय लूँ, कहाँ जाऊँ अथवा क्या बोलूं? अब तो हृदय वैसा आंदोलित हो रहा है जैसे कि हवा से उड़ाई हुई रुई हो जाती है।" ॥७६ ॥

जब अल्लाबदीन ने पूछा कि इन उपरि वस्त्रों पर क्यों लेट रहे हो—तो भोज ने उत्तर दिया—क्या आप नहीं जानते कि चौहान राजा ने सारी पृथ्वी जीत ली है?" ॥७७ ॥

तब भोज के वचन रण से भागे हुए भाई के विलाप के कारण दुःखी राजा अल्लावदीन के क्रुद्ध हृदय में वैसे ही पड़े जैसे कि आग में घी की आहुति पड़ती है ॥७८ ॥

इसके वचनों को सुनकर क्रोध से उसके अधर काँपने लगे, वह प्रतिक्षण अपने हाथों से अपने सिंहासन को दांये-बांये सरकाने लगा, अपने साफे को उसने उठाकर पृथ्वी पर फेंक दिया और वह म्लेच्छराज अल्लाबदीन इस प्रकार कहने लगा ॥७९ ॥

"हे भोजराज! तुम वीर आदमियों को लजाने वाले समस्त शोक को छोड़ दो। हे भाई। तुम अपने यश की क्रीडास्थली का विस्तार करने वाले धैर्य को धारण करो। मैं तुम्हारे दुःख के साथ साथ ही क्षण भर में ही हम्मीर का मूलोच्छदेन करके उसका मान मर्दन कर दूंगा ॥८० ॥

आज म्लेच्छराज को क्रुद्ध करने वाले हम्मीर के द्वारा निद्रा से निमीलित नेत्र युगल वाला सिंह जगा दिया गया है। उसके द्वारा केंचुली छोड़ने के पश्चात् भयंकर क्रोध वाले सर्प की मणि लाने की इच्छा की गई है और अग्नि से तपे हुए स्तम्भ पर समस्त अंगों का आलिंगन करने की इच्छा की गई है ॥८१ ॥

"सिंह के कण्ठ के ऊपर स्थित अयालों को कौन आज पैर से छूना चाहता हैं? कौन भाले की तीक्ष्ण नोक से आँख को खुजलाना चाहता है? सर्प के मुख गह्वर में कौन अपनी दन्तपंक्ति को डालना चाहता है अथवा कौन दुष्ट बुद्धि वाला व्यक्ति अल्लाबदीन राजा को कुपित करने की इच्छा करता है? ॥८२ ॥

यदि कोई देश चतुर, सज्जन व्यक्तियों से परिपूर्ण हो तो उससे क्या होता है? यदि दुर्ग भी करोड़ों योद्धागणों से रक्षित हो तो भी क्या लाभ है? संग्राम भूमि में यदि महाबलशाली अनेक वीर हो तो उससे क्या फायदा है? क्योंकि अल्लावदीन के क्रुद्ध हो जाने पर ये सब तुरन्त ही व्यर्थ हो जाते हैं ॥८३ ॥

"वीरम" यदि मदमत्त तथा चञ्चल वीर योद्धा तब तक गरजें तथा ऐसे तीर जिनके हाथों में शत्रुवीरों को परास्त करने की क्रीड़ा के कारण खुजली चल रही है वे तब तक गर्जन करें, जब तक कि "अल्लाबदीन" अपने धनुष की प्रत्यञ्चा की भयंकर ध्वनि से सारे संसार को बहरा बनाता हुआ वर्षा की छटा की भांति बाणों का वर्षण नहीं करता ॥८४ ॥

यदि हम्मीर पाताल में भी प्रवेश कर जायेगा तो मैं उसे भूमि खोदकर ले जाऊँगा। यदि वह स्वर्ग में चला जायेगा तो उसे मैं इन्द्र समेत आगे गिरा दूंगा। यदि उसने मेरी भुजाओं की वीरता संग्राम में आँखों से नहीं देखी तो क्या वह कहीं पर भी कानों से नहीं सुनेगा? (अर्थात् अवश्य सुनेगा) ॥८५ ॥

हे हम्मीर! तुम वीर हो किन्तु तुम्हारी वीरता तो अब मेरे नयनों के सामने आने पर ही प्रकट होगी। हाय! मद जल के बहने के कारण मलिन कपोल वाला हाथी तो तभी तक जंगल में घूमता रहता है जब तक कि जंभाई लेता हुआ मुँह खोलने वाला शेर सामने नहीं आ जाता ॥८६ ॥

जो कार्य कमलों के समूह पर वर्षा-पात करता है, मृगों के समूह पर शेर, पेड़ पर कुल्हाड़ी, अंधकार पर सूर्य, पर्वत पर वज्र और जंगल पर दावानल जो कार्य करता है अर्थात् उन्हें नष्ट कर देता है, वही कार्य मैं भी अब समर भूमि में पहुंच कर वीरों से युक्त चौहान कुल के साथ भी करूँगा अर्थात् चौहान वंश को नष्ट कर दूंगा ॥८७ ॥

तत्काल ही यवन राज अल्लावदीन ने अपने ही कर कमल से लिखे हुए पत्रों सहित भेजे हुए दूतों के द्वारा समस्त देशों के ऐसे ऐसे वीरों को बुलाया जोकि फड़कते हुए अभिमान से युक्त थे तथा प्रचण्ड भुजदण्डों की वीरता से सबको विस्मित करने वाले थे ॥८८ ॥



# एकादश सर्ग

अंग, तिलक, मगध, मसूर, कलिङ्ग, बङ्ग, भट, मेदपाट, पञ्चाल, बङ्गल, थमीम, भिल्ल, नेपाल, गुहाल, हिमाद्रिमध्य, आदि देशों के सारे ही शकराज अपनी-अपनी अभिमान युक्त प्रौढ़ सेनाओं सहित यवनेश्वर अल्लावदीन की नगरी में आ पहुँचे ॥१-२ ॥

विजयश्री के साथ पाणिग्रहण करने के लिये इच्छुक वीरों से, लूटेरों के समूहों के द्वारा लूटने के लिए और कौतुक देखने के लिए चलने वाले अन्य लोगों से दिशाएँ खाली हो गईं ॥३ ॥

"मेरे चले जाने पर (यवनेश्वर के) युद्ध का कौतुक देखने के लिए सेनाओं के भार से दबी पृथ्वी को कौन धारण करेगा" इस प्रकार सोचकर मानो शेषनाग ही केवल इस यवनाधिपति अल्लावदीन की सेना का कौतुक देखने नहीं गया ॥४ ॥

घोड़े एवं हाथियों से युक्त इन सेनाओं के राजाओं के आदेश मात्र से ही चलने पर दशों दिशाओं के हाथी भी यदि सैन्य गजों पर स्थापित हो गये थे तो सूर्य के रथ के घोड़े भी सेना के अश्वों पर आरूढ हो गये थे ॥५ ॥

पैदल योद्धा, हाथी, रथ और घोड़ों के समूह उस प्रकार से फैल गये थे कि पृथ्वी पर कोई भी स्थान रिक्त नहीं रह गया था जैसे कि तिलों में तेल का ही अस्तित्व रहता है और जिसका तुषों की उपस्थिति से ही अनुमान लगाया जा सकता है। अर्थात् पृथ्वी पर सेना के हाथी, घोड़े, रथ आदि के कारण तिल धरने को भी स्थान नहीं था ॥६ ॥

तब सुपुष्ट भुजाओं वाले उल्लूखाँ और नुसरत खाँ नामक भाइयों को महाबल शाली सेना में आगे करके शकराज हमीर को जीतने चल दिया ॥७ ॥

"शकेश्वर आज भी पीछे आ रहा है" इस प्रकार क्षत्रिय कुलों में भय उत्पन्न करता हुआ स्वयं यहाँ शरीर मात्र ही होकर रहा। शकों का राजनीतिक का ज्ञान बहुत श्रेष्ठ था ॥८ ॥

निसुरतखान को मित्र प्राप्त करके उल्लूखान क्रोध से जलता हुआ शत्रु वंशों का उसी प्रकार समूल नाश करना चाहता था जिस प्रकार अग्नि वायु की सहायता से बांसों को जला डालता है ॥९ ॥

जहां जहाँ भी यह सेना जाती थी वहाँ वहाँ ही शेष नाग भी पृथ्वी के विध्वंस होने के डर से इधर-उधर सरक जाता था और शकराज की आज्ञा से उसका धैर्य लुप्त हो रहा था ॥१० ॥

"हमारे पैर पड़ने पर इस पृथ्वी को धारण करने को शेषनाग भी समर्थ नहीं है"—यह सोचकर घोड़े भी पृथ्वी पर तो अपनी गति कम, किन्तु आकाश में अधिक उड़ते हुए चलते थे ॥११ ॥

"दौड़ते हुए अश्वों के समूहों के पैर पड़ने से उड़ायी हुई धूल के ढेरों से समुद्र न भर जाएं"—इस कारण से हाथियों ने अपने मदजल के प्रवाहों से चारों ओर से पृथ्वी को सींच दिया ॥१२ ॥

"यदि हम पहले साथ होते तो क्षत्रिय क्यों हार जाते" ऐसा कहने वाले लोग अब कहते थे कि आज भी कुछ नहीं बिगड़ा है ॥१३ ॥

कितने हाथी हैं, कितने घोड़े हैं, कितने रथ हैं और कितने योद्धागण हैं"इस प्रकार पूछने वाले लोगों के लिए तो आदमियों द्वारा केवल एक ही उत्तर था कि कोई संख्या इनकी नहीं बताई जा सकती ॥१४ ॥

सब अंगों पर कवच धारण करने के कारण केवल योद्धाओं की दो आँखों द्वारा ही उनकी भयंकरता प्रकट हो रही थी। वे दौड़ते हुए ऐसे शोभा देते थे मानो लोहे के गोले दौड़ रहे हों ॥१५ ॥

शक सेनाओं के द्वारा मार्ग में नदियों का समस्त जल पी लेने के कारण उनका गंभीर तल भी आसानी से नजर आने लग गया था। जडात्माओं का अन्त सरलता से ही प्राप्त हो जाता है ॥१६ ॥

जहाँ इस शकराज ने भोजन किया वहाँ यह सोया नहीं और जहाँ इसने शयन किया वहाँ भोजन नहीं किया। इस प्रकार अनवरत प्रयाण करते हुए यह शत्रु की सीमा के पास आ गया ॥१७॥

चारों ओर फैली हुई शक सेनाओं द्वारा वह देश क्लेश युक्त बना दिया गया और लोग बाग शीघ्र ही प्राण लेकर इधर उधर भागने लग गये ॥१८॥

तब पर्वतों की घाटियों को देखकर पूर्व-में अनुभव किये गये डर को याद कर करके भयाकुल उल्लू खान निसुरतखान नामक अपने भाई को बुलाकर मधुरता से बोला— ॥१९॥

हे भ्रातः! ये पर्वत प्रवेश करने में कठिन हैं और उसके योद्धा भयंकर वीर है, अतः पर्वत की घाटियों में प्रवेश करने वाली हमारी सेना के लिए आने वाला संकट अब कल्याणकारी नहीं है।" ॥२०॥

"अतः क्षत्रियों को संधि के बहाने से धोखा देकर हम पहाड़ की घाटियों में सुखपूर्वक रहें। किसी भी कार्य के यदि उपाय से ही सम्पन्न हो जाने पर नीतिज्ञ व्यक्ति विक्रम-प्रदर्शन को अच्छा नहीं मानते।" ॥२१॥

इसके द्वारा तब विधि पूर्वक समझाकर "श्री मोल्हण" को संधि करने के लिए आदेश दिया कि श्री हम्मीर राजा के समीप वह चतुर व्यक्ति जावे ॥२२॥

और स्वयं सेनाओं को संभाल कर छलपूर्वक पर्वतों के मध्य में प्रवेश कर गया, यह सोचकर की यह हमारे लिए सुख कर होगा और शत्रु योद्धाओं द्वारा यह स्थल उपेक्षित भी रहेगा ॥२३॥

और स्वयं को श्रीमण्डप नामक तम्बू में स्थापित करके नेत्र-सरोवर के चारों ओर अपनी सेना को निर्भयतापूर्वक अवस्थापित कर दिया ॥२४॥

वह "मोल्हण" नामक दूत भी किसी प्रकार से राजा की आज्ञा से अन्दर प्रवेश प्राप्त कर गया और "रणस्तम्भपुर' (रणथम्भौर) को देखकर उसके नेत्रकमल आश्चर्य से चकित हो गये ॥२५॥

जिसके कि (रणथम्भौर के) तट भाग में स्थित स्फटिक से बने कपिशीर्षकों की शोभा

देने वाली पंक्तियाँ ऐसी प्रतीत हो रही थीं मानो दिशाओं रूपी तरुणियों की स्वयं की मुख शोभा निहारने के लिए दर्पण लगा रहे हों ॥२६ ॥

दोनों प्रदेशों की मणिमय सीढ़ियों की किरणों के समूहों के कारण क्रीड़ा करने की बावड़ियों में जल भी बड़ा सुन्दर लग रहा था और उसके ऊपर पुल भी बने हुए थे ॥२७ ॥

जिस नगर में मृगनयनी तरुणियों के वदन रूपी चन्द्रमा की शोभा द्वारा तो चन्द्रमा भी जीत लिया गया था। क्या इस चन्द्रमा ने दुःखी होकर जल राशि में प्रतिबिम्ब के बहाने से छलांग लगा ली थी? ॥२८ ॥

जहाँ पर त्याग एवं भोग के लिए विवेकयुक्त नागरिकों के द्वारा कर कमलों में पकड़ी हुई लक्ष्मी चंचल होते हुए भी पलायन करने को स्थान नहीं पाती थी, यह आश्चर्य की बात है ॥२९ ॥

'वायु की तरंगों से हिलती हुई ऊँचे-ऊँचे भवनों की ध्वजाओं की पंक्तियों में ही अस्थिरता (चंचलता) मानो व्याप्त थी किन्तु वहाँ की लक्ष्मी में एवं ललनाओं में चपलता नहीं थी ॥३० ॥

पक्के मकानों पर लगे हुए मणि-समूहों में से निकलने वाली किरणों के द्वारा प्रातः काल होने पर महलों के शिरोभागों पर स्थित दीपकों के प्रकाश धुंधले कर दिये गये थे ॥३१ ॥

जहाँ पर प्रातः काल स्फटिक भित्तियों पर मृगी जैसी आँखों वाली औरतें जिन्होंने अपना देह सौन्दर्य देख रखा है—काँच में भी अपने मुख को अच्छी प्रकार से केवल मङ्गल के कारण ही नहीं देखती थी ॥३२ ॥

जहाँ पर हाथी दाँत पर बने चित्रों वाले झरोखों पर बैठी हुई खिले कमल जैसी आँखों वाली दिव्य आभूषण धारण करने वाली रमणियाँ ऐसी मालूम होती थीं मानो वे विमान पर आरूढ देवियाँ हों ॥३३ ॥

महलों में जहाँ पर उच्च स्थलों पर स्थित स्वर्ण कलशों की प्रचुर शोभावाली प्रभाएँ वर्षा काल में उन्नत बादलों वाले पम्पा सरोवर की समता को प्राप्त हुई थी ॥३४ ॥

निरन्तर कमलों को धारण करने वाले, पक्षियों की पंक्तियों से शोभित तथा मधुर जल

से भरे जिसके सरोवर यज्ञों की भांति शोभा देते थे ॥३५ ॥

जहाँ पर शासन करने वाले स्त्री-पुरुष के जोड़ों (युगलों) के द्वारा जो कि निर्निमेष अवलोकन कर रहे थे—उनके द्वारा तो यह सन्देह ही व्यक्त किया जाता था कि ये झरोखें हैं या विमान हैं ॥३६ ॥

जिसमें किन्नरियों के द्वारा तो बिना यत्न के ही सुगन्धित द्रव्य जलाने की प्रक्रिया पूरी कर ली जाती थी क्योंकि विलासी व्यक्तियों के भवनों के भीतर जलने वाले सुगन्धित धूप में से उठने वाला धुँआ सर्वत्र फैलता रहता था ॥३७ ॥

"मेरी समृद्धि से स्पर्द्धा करके अधिक कीर्त्ति वाला कोई भी नगर यहाँ इस विश्व में नहीं है"—यह सोचकर मानो जिसके पर्वत शिखर पर चढ़कर यह नगर अपने मुख्य द्वारों से नेत्रों के बहाने से पृथ्वी को निहारता था ॥३८ ॥

जहाँ के घर भी रात्रि में अपनी किवाड़ रूपी पलकों को बिना बन्द किये हुए रहते थे—सोते नहीं थे—यह सोचकर कि घर में निवास करने वाले इन पुष्पों ने हमारा अपमान किया है। (रात्रि में पुष्पम्लान हो जाते हैं—इस कारण) ॥३९ ॥

शोभातिरेक के कारण अपमानित होने पर स्वर्ण की तराजुओं के कुछ श्यामल हो जाने पर उनमें प्रतिबिम्बित स्त्रियों के मुख रात्रि में ऐसे शोभा देते थे मानो स्वर्णकमल खिल रहे हों ॥४० ॥

सूर्यकान्त मणियों से निर्मित दीवारों पर प्रतिबिम्बित स्त्रीमुखों को कमल समझ कर गिरने वाले भँवरों को सुकेशी स्त्रियाँ अपनी ओर बुला लेती थीं ताकि वे अपनी से वदन कमल का दंशन न कर लें ॥४१ ॥

जहाँ रात्रि में कमलों की शोभा को भी परास्त करने वाले नेत्रों से युक्त रमणी के सुरत कार्य के कारण लज्जा से दीपक बुझा देने पर अन्धकार के नष्ट हो जाने पर भी दीवारों की चमकती मणियों की प्रभा से उसके यत्न विफल हो जाते थे ॥४२ ॥

जहाँ पर अनवरत उत्सवों में बजने वाले मृदङ्गों की आवाजें सुनकर जो अभ्यास बादलों ने प्राप्त किया था उसे वे आज भी मानों गर्जनों में प्रकट करते थे ॥४३ ॥

आँख मिचौनी के खेल में जहाँ पर सहेली के द्वारा पकड़े जाने के भय से निश्चल अंगों से खड़ी हुई बालिका देखने पर भी नहीं पकड़ी जाती थी क्योंकि वह पुतली (गुड़िया) के शरीर से सटकर खड़ी हो गई थी ॥४४ ॥

नेत्रों को आकर्षित करने वाली शोभा से युक्त कौतुक से भरपूर इस नगर को देखता हुआ वह दूत (श्री मोल्हण) रणथम्भौर में राजा के महलों की लक्ष्मी को नेत्रों से देखने लगा जैसे की कमलों की शोभा को भ्रमर देखते हैं ॥४५ ॥

मदमत्त हाथियों के मदजल से सिक्त कुंभ स्थल पर मँडराते हुए मस्त भँवरों ने तो अपने गुंजन की आवाजों से बसन्त ऋतु को जहाँ पर निवास करता हुआ बना दिया था ॥४६ ॥

वीरों की लक्ष्मी जहाँ एक ओर क्रीड़ा शैलों की भाँति श्रेष्ठ हाथियों से शोभित थी तो दूसरी ओर खुरों से समस्त विश्व को रौंद देने वाले अश्वों से श्वेत वर्ण की गङ्गा की लहरों से सुशोभित थी ॥४७ ॥

सभा को आयोजित करके विराजमान "हम्मीर देव" को उस "मोल्हण" नामक दूत ने देखा जो कि खड्ग हाथ में लिए हुआ था और चन्दन तरु पर अवस्थित सर्प की तरह प्रतीत हो रहा था, जो कि स्वभाव से ही प्रशस्त या उदार स्वभाव वाला था, जो कि महान् सिंहासन पर विराजमान होने से उदयाचल के शिखर पर उदित सूर्य की भाँति मालूम होता था, जो कि सिंहासन के रत्न आदि पर पड़ने वाले प्रतिबिम्बों के बहाने से मानों राजाओं द्वारा मस्तक की भांति धारण किया गया था, जो कि अत्यन्त चपल तरंगों वाली अपने अंगों की शोभा से समस्त कनक वर्ग को लघुता प्रदान कर रहा था, जो नक्षत्रों में चन्द्रमा की तरह देव समूहों में भगवान शंकर की भांति अपनी अद्वितीय महिमा के कारण समस्त राजाओं के समूहों में शोभित था तथा जो नीचे बैठे हुए सभासदों के पड़ने वाले प्रतिबिम्बों के कारण मानों समस्त सभा को परास्त कर रहा था। ऐसे श्रीहम्मीर देव को देखकर उसने हृदय में सोचा— ॥४८-५१ ॥

क्या यह कामदेव है? नहीं, क्योंकि यह अंग विहीन (अनंग) नहीं है, क्या यह अश्विनी कुमार हैं? नहीं, क्योंकि यह तो एक ही है, क्या यह विष्णु हैं? नहीं, क्योंकि यह तो दो भुजा वाला है और यह क्या इन्द्र हैं? नहीं, क्योंकि यह तो दो

नेत्र वाला है (इन्द्र तो सहस्त्र नेत्रों वाला होता है।) ॥५२॥

अन्य कार्यों को छोड़कर श्रेष्ठ वीरों के द्वारा "क्या क्या कहता है (यह दूत)" इस प्रकार सोचकर देखा जाता हुआ शीश को कुछ झुकाकर राजा को प्रणाम करके यह दूत स्पष्ट रूप से कहने लगा— ॥५३॥

"जिस अल्लाबदीन के सामने जो कि अपने तेजभाव से ही शत्रुगणों को जीतकर निर्भय राज्य का सृजन कर लेता है, व्यर्थ ही वर्षासन को धारण करने वाले योद्धागण अत्यन्त लज्जित हुए थे ॥५४॥

"जिसके आगे (अल्लाबदीन के) अधिकार में आने में अधिक कठिन दुर्ग भी, तीक्ष्ण धार वाले शस्त्र, रण के लिए उत्सुक वीर एवं गगन चुम्बी पर्वत भी कभी भी अपनी वास्तविक वृत्ति को धारण नहीं करते ॥५५॥

"जिसने शत्रुसमूहों को कैद में डालकर, दुर्ग्राह्यतर दुर्गों को तुरन्त ही तोड़कर—(ऐसे किले—जिनमें श्री देवाद्रि-नामक किले प्रमुख हैं)-इन्द्र को भी आश्चर्य चकित कर दिया ॥५६॥

"शत्रुओं के अनेक अधिक दुर्ग किलों को क्रीड़ा मात्र से ही तोड़ता हुआ "त्रिपुर" को भग्न करने वाले शंकर भगवान् के प्रति भी वह घृणा धारण करता है ॥५७॥

हे राजन्! इसके (अल्लाबदीन के) द्वारा मन में जो जो भी इच्छा की जाती है, वह वह इच्छा वह पूरी कर लेता है। मैं शंका करता हूँ कि विधाता भी उसके शासन को नष्ट नहीं कर सकता ॥५८॥

"उस अल्लाबदीन के दो भाई—उल्लूखाँ-निसरतखाँ तुम्हारे देश पर आक्रमण करके उसकी आज्ञा से ही मेरे मुख से तुमसे यह कहते हैं— ॥५९॥

"हे हम्मीर! यदि राज्य को भोगने की तुम्हारी इच्छा है तो एक लाख स्वर्ण मुद्रा, चार मदमत्त हाथी, तीन सौ घोड़े और भेड़ें तथा अपनी पुत्री को हमें देकर हमारे आदेश को सर आंखों पर चढ़ा लो ॥६०॥

"यदि इसे भी छोड़ दिया जाय (ये शर्तें नहीं मानी जाय) तो हमारी आज्ञा का जो उल्लंघन करने वाले चार मुद्गल (म्लच्छ) पठान हैं, उन्हें देकर गोद में आयी हुई राज्य

लक्ष्मी के संग क्रीड़ा करो ॥६१ ॥

जिस प्रकार से तुम्हारे किले का घेरा उठाकर हम अन्य देशों को विजय करने चले जायें, वैसा ही करो अन्यथा तुम युद्ध के योग्य ही कार्य करोगे और अब तुम्हारा यह अनुभव ही विरोध के स्वर कहेगा" ॥६२ ॥

इन वचनों को सुनकर भयंकर भृकुटी धारण करने वाले और भयंकर रूप से क्रुद्ध हुए राजा हमीर ने ऐसे वचन बोले जैसे कि विष बेल के पुष्पों पर भौंरे गुंजन करते हों। (विषयुक्त वचन बोला) ॥६३ ॥

जिस प्रकार से आप किसी प्रकार से यहाँ आये हैं वैसे ही यदि आप वशिष्ठ युक्ति से नहीं होते (दूत नहीं होते) तो जिस जीभ के द्वारा आपने यह वचन उच्चारण किये उसे तुरन्त ही निकाल लेता ॥६४ ॥

हाथी के दोनों दाँत की भांति, सर्प की मणि की तरह एवं सिंह के अयाल समूह की भांति भी चाहमान के जीवित रहते उसकी गदा को कोई बलपूर्वक नहीं उठा सकता ॥६५ ॥

हाथी और घोड़ों के पैरों पर यदि खड्गों के प्रहार किये जायें तो स्वर्ण की प्राप्ति होती है और यदि तुम्हारे दोनों स्वामी (उल्लूखाँ, नुसरत खां) आ जाते हैं तो वे सूअर के मांस का स्वाद प्राप्त करेंगे ॥६६ ॥

रक्षा करने में यदि अक्षम भी मैं होऊं तो भी शरणागत शत्रुओं की रक्षा करने में मैं कमर कसे हुए हूँ तो (मुद्गलों)—पठानों को मांगने वाले तुम्हारे दोनों मालिक क्या मूर्ख शिरोमणि नहीं है? (अवश्य ही दोनों मूर्ख हैं।) ॥६७ ॥

मैं बलपूर्वक तो एक विशोपक का सौवां भाग भी प्राण जाने पर भी नहीं देता। जो भी तुम्हारे मालिकों को अच्छा लगे वही वे शीघ्र ही इच्छानुसार करें ॥६८ ॥

इस प्रकार से बारम्बार उसकी भर्त्सना करके उसकी जनेऊ से उसके गले को बाँधकर योद्धाओं के सामने ही उसे बाहर निकाल दिया और किले की रक्षा के लिए विभाजन कर दिया ॥६९ ॥

जबरदस्ती से इस धर्मयुद्ध को नष्ट करने के लिए किले के भीतर बने हुए ऊँचे ऊँचे

एकान्त में स्थित पाण्डाल रात-दिन संग्राम में निष्णात वीरों से शोभित होने लगे ॥७० ॥

सीसे के लेप से चमकती हुई लोहे की मजबूत तम्बुओं की बल्लियों के बहाने से मानो पाण्डाल भी भयंकर क्रोध से अपनी बाहुओं पर कवच धारण कर रहा था ॥७१ ॥

राल के कारण मलिन हुआ लोहे के कड़ाहे में गरम-गरम तेल भी खूब उबलने की आवाज के बहाने से मानो शत्रु के युद्धोत्सुक वीरों की जलाने को उत्सुकता धारण करता हुआ मालूम होता था ॥७२ ॥

भैरव यंत्रों ने भी मन को चमत्कृत कर दिया था मानों शकों के इन्द्रजाल लोगों को बेहोश करने के लिये आ गये थे ॥७३ ॥

अत्यन्त रोषयुक्त दूत ने भी जाकर के अपने मालिक से वह सब निवेदन कर दिया जो कि राजा ने उनसे कहा था। और उन्होंने भी बिना विलम्ब किये हुए ही युद्ध के लिए सेना को सज्जित कर लिया ॥७४ ॥

ब्रह्मा की भांति नगर के मध्य में जो जो राजा ने युद्ध के उपाय किये थे वे वे ही वज्र हाथ में रखने वाले इन्द्र की भांति म्लेच्छराज ने भी क्रोधित होकर बाह्य भाग में किये ॥७५ ॥

शकराज के बाजों के बार बार डण्डों के बजने पर जो ध्वनियाँ प्रकट हुई उन्हें तिरस्कृत करके पर्वत भी अपनी गूंजों से अपमानित करके स्वामिभक्ति का त्याग नहीं करता था ॥७६ ॥

महावत हाथियों पर, अश्वारोही घोड़ों पर एवं रथवान् रथों पर सवार हो गये तथा चारों ओर से पैदल सैनिकों के समूह युद्ध के लिए कवायद करने लग गये ॥७७ ॥

गगन चुम्बी शिखर वाले इस पर्वत को भी अपनी बहादुरी के कारण क्षुद्र मानते हुए उत्साहयुक्त युद्ध के घोड़े तब लड़ने के लिए आगे चल दिये ॥७८ ॥

योद्धाओं के कर कमलों से छूटे हुए बाणों से दिशाओं में अन्धकार छा गया और साथ ही धनुषों की आवाजों से भी सारा संसार बहरा हो गया ॥७९ ॥

आकाश को पूर्णतया आच्छादित करने वाले बाणों से मानो बादलों का-सा ताण्डव हो

गया था, फिर अग्नि बाणों ने भी ऊपर-आकाश में पहुँचकर असमय ही क्रीडा करनी शुरू कर दी थी ॥८० ॥

वेग से बाण चढ़ाने, धनुष खींचने वाले योद्धाओं के तथा बिना पलक झपकाये देखने वाले देवताओं के मध्य में कोई अन्तर नजर नहीं आता था ॥८१ ॥

वर्षा काल के प्रारंभ में जैसे बादल शोभन छटा से वर्षा करते हैं वैसे ही किले से वीर बाण वर्षण कर रहे थे तथा तलवार के द्वारा निपुणता से कमलनालों की तरह यवन लोग उन्हें तुरन्त काट देते थे ॥८२ ॥

वीरों के समूहों के हाथों से छूटे हुए बाणों के मुखों के फटने पर निकलने वाले अग्नि कण पलायन करने वाले योद्धाओं की कीर्तिलता को मानो जलाते हुए शोभा दे रहे थे ॥८३ ॥

श्रेष्ठ क्षत्रियों द्वारा चलाये हुए बाणों के पुङ्ख भागों से युद्ध में ऐसी वायु पैदा हो गयी थी जिसके नशे के कारण शत्रु का दर्प रूपी सर्प भी व्याकुल चित्त वाला हो गया था ॥८४ ॥

योद्धाओं के द्वारा कान तक खींचकर चलाये गये अधोमुख एवं ऊर्ध्वमुख बाणों के कारण उत्पात करने वाले अधोमुख एवं ऊर्ध्वमुख शक लोगों के मेघ भी बरसने लग गये ॥८५ ॥

यवनों के द्वारा चलाये हुए बाणों से चारों ओर से बिंधे हुए अंगवाला पर्वत का तट भाग ऐसा शोभित था मानों शत्रु दर्प रूपी सर्प को नष्ट करने के लिए उसने जाहकत्व (सांप की केंचुली) धारण कर लिया हो ॥८६ ॥

वीर योद्धाओं के द्वारा अपने अंगों पर घुमाकर शत्रु के योद्धाओं के प्रति फेंकी गई बर्छियाँ तीक्ष्णता से गिरती हुई ऐसी मालूम होती थीं मानो शनिदेव की स्पष्ट दृष्टियाँ गिर रही हों ॥८७ ॥

अच्छे गोलचियों (तोपचियों) के द्वारा ऊपर की ओर चलाये गये तोप के गोले नीचे गिरते हुए ऐसे शोभा देते थे मानो दोनों ओर के योद्धाओं की वीर लक्ष्मियों के वे मोटे पुष्ट पयोधर हों ॥८८ ॥

ये क्षत्रियों के शौर्य की लक्ष्मियाँ दूर उठे हुए टिङ्कुलिका हाथ में लिये हुए मानो उड़ते हुए तोप के गोलों के बहाने से पंचे टंको (पचेटों—पत्थर के चपटे गोलटुकड़ों) से खेल रही थी ॥८९ ॥

फेंकी हुई राल के कारण गंदे एवं गर्म-गर्म तेल के कारण जलते हुए केशों के बहाने से शकों की क्षत्रियों पर, उमड़ी हुई क्रोधाग्नि हृदय में नहीं समाती हुई मानो बाहर निकल आई थी, ऐसी मुझे शंका है ॥९० ॥

परकोटे की दीवार खोदने में लगे हुए कुश एवं टांकियों को हाथ में लिए शक योद्धाओं को भालों से बींधकर बड़ों की भांति क्षत्रिय वीर ऊपर फेंक देते थे ॥९१ ॥

बन्दरों की तरह उछलकर पहाड़ पर चढ़कर कोई वीर योद्धा शाल वृक्षों में प्रविष्ट होकर के क्रुद्ध शूकरों की भांति उसे खोद रहे थे ॥९२ ॥

शकों के बाण समूह किले पर स्थित वीरों के शीशों को वैसे काट रहे थे जैसे कि हवा द्वारा उड़ाये हुए गुञ्जाफल शाखा की फुनगी पर स्थित पुष्पों को गिरा देते हैं ॥९३ ॥

पतले-पतले बाण जो कि नलियों में होने के कारण दिखाई नहीं देते थे, "भट" नामक देश के निवासी भटों के द्वारा चलाये ज़ा रहे थे और प्रतिपक्ष के वीरों के अंग छेद होने के कारण शकों के परिणाम को बता रहे थे ॥९४ ॥

शाल पर्वत की शिला को खोदकर व उसमें प्रविष्ट होकर क्षत्रियों के आक्रमण से भयभीत यवन लोग ऐसे मालूम होते थे मानो प्रचण्ड सूर्य की किरणों से वे अंधे हो गये हों ॥९५ ॥

वीरों ने जब अपने प्रहार के कारण जर्जर अंग वाले शक योद्धाओं को पर्वत से निकलते हुए देखकर जो अट्टाहास किये वे ही हम्मीर वीर के यशरूपी हास थे ॥९६ ॥

पर्वतों के वृक्षों में छिपे हुए गरुडासन से बैठे हुए यवन राज के योद्धा गण हमीर के वीरों द्वारा चलाये गये बाणों से विद्ध होकर चित्रलिखित से लग रहे थे ॥९७ ॥

नसैनी (सीढ़ी) के सहारे चढ़कर प्राण बचाने वाले तथा अन्य दाँतों से आरोहण करने वाले व्यक्ति दुर्ग में स्थित योद्धाओं द्वारा गदा के प्रहार से प्रचुर मात्रा में नीचे

गिर रहे थे ॥९८ ॥

इस प्रकार अनेक उपायों से आगे बढ़ने का साहस प्रदर्शित करने वाले यवनराज के शकवीरों की कालरात्रि की तरह तीन मास बीत गये ॥९९ ।

दूसरे दिन युद्ध प्रारम्भ होने पर शकों के गोले से एक तोप का गोला टकरा कर फट गया जिसके निकले हुए टुकड़े से सिर पर आगात पाकर निसुरतखान विनष्ट हो गया ॥१०० ॥

अब अचानक ही इसे मृत देखकर आँखों में आँसू भर कर यह अविदित मध्यम शकराज (उल्लूखाँ) बहुत रोया ॥१०१ ॥

इसके पश्चात् शोक रोककर इस शक मध्यम उल्लूखाँ ने स्वर्ण जटित सुन्दर मञ्जूषा के अन्दर नजराना (भेंट) रखकर किसी प्रकार से धैर्य धारण करके अपने समस्त युद्ध वर्णन के साथ एक ज्ञापन पत्र दिल्ली को बादशाह अल्लाबदीन के पास भेज दिया। साथ में निसुरतखान का शव भी उसमें रखकर भेजा ॥१०२ ॥

इसे देखकर शोकाभिभूत होकर शत्रु द्वारा किये गये समस्त अपमान (पराजय) सुनकर, क्रोध से काँपता हुआ युक्तिपूर्वक निसुरतखान का समस्त अन्तिम कृत्य करके वह यवनों का एक मात्र अधिपति अल्लाबदीन शीघ्र ही रणथम्भौर की ओर चल दिया। वीर लोग शत्रु द्वारा किये गये किसी अपमान को क्या कभी सहन नहीं करते हैं? कदापि नहीं ॥१०३ ॥



# द्वादश सर्ग

अल्लाबदीन बादशाह को आया हुआ सुनकर उदार बुद्धि धन वाले और वन भूमि के लिए मेघस्वरूप राजा हम्मीर ने दुर्ग के ऊपर हर पद पर छाजले (सूप) बाँध दिये ॥१ ॥

उस अद्‌भुत बात को देखकर मुस्कराकर एवं विस्मय से युक्त नेत्रवाले शकाधिपति ने प्राचीर पर स्थित व्यक्तियों से हाथ के इशारे से पूछा— ॥२ ॥

इसकी बात को सुनकर के अत्यधिक हर्ष को धारण करते हुए हम्मीर राज ने थोड़ा हँसकर मुख कमल को उठाकर के उस शक राज से यह वाणी की— ॥३ ॥

"हे म्लेच्छराज ! आपके द्वारा शुभ कार्य किया गया है, जो आप यहाँ आये हैं। खूब वस्तुओं के संचय के कारण घर के पूर्ण होने पर स्तूपों का सञ्चय भार के लिए क्यों होता है ? (अर्थात् हमारे पास पर्याप्त भोजनादि सामग्री है, घेरा डालने से कोई लाभ नहीं— ॥४ ॥

राजा के इस वचन को सुनकर शकराज बोला—"हे हम्मीर राज ! मैं तुम्हारे ऊपर सन्तुष्ट हूँ। हे वीर वर ! इच्छित वस्तु मांग लो ॥५ ॥

अब क्षत्रियोत्तम हम्मीरराज ने कहा—"यदि ऐसा ही है तो तुम दो दिन तक हमसे युद्ध करो। हम बलशालियों के लिए युद्ध के अतिरिक्त और क्या चाहिये जो व्यर्थ बकवाद करें ॥६ ॥

उसके वचन सुनते ही शकराज बार-बार क्षत्रियों के व्रत की प्रशंसा करने लगा। प्रातः काल वही (युद्ध) होगा ऐसा कहकर अपने तम्बू में चला गया ॥७ ॥

"प्रातः काल कब होगा" ऐसा तुरन्त ही रण की बात सोचने वाले वीर पुरुषों की प्रिय

वस्तु करने के लिए मानों सूर्य ने भी पूर्व दिशा के पर्वत की गोद में सुन्दर शरीर धारण कर लिया ॥८॥

तब लक्ष्मी के भार से सुन्दरता के गुण को दोनों ने तेजी से धारण कर लिया—कमलों ने तालाब के अन्दर और योद्धाओं के मुख चन्द्रों ने सेना के अन्दर ॥९॥

जैसे रात्रि आने पर फैलने वाले अन्धकार समूह को नष्ट करने की इच्छा से आकाश में सूर्य का प्रकाश सबका मान मर्दन करने वाले व्यक्ति की भांति प्रकट हो गया था वैसी ही पापी व्यक्तियों की मूर्ति वाले शत्रुओं के समूह को नष्ट करने की आकांक्षा करता हुआ वीरों का प्रकाश भी सेना में प्रादुर्भूत हो गया था ॥१०॥

तब राजा (हम्मीर) ने उचित रीति से बलि क्रिया करके युद्धरूपी मनोरंजन के लिए जल्दी से अपने सैनिकों को रण में उतार दिया ॥११॥

तब वीर योद्धा—छत्तीस आयुधों को धारण करके जिनमें नवीन उत्साह था, जिनमें प्रचुर साहस से युद्ध करने करने का चाव था और युद्ध में आने के कारण जिनकी अंगों की कान्ति बढ़ गई थी—(ऐसे वीर योद्धा रण के लिए बाहर निकले) ॥१२॥

शृङ्गार रस में तो संग्राम से उत्पन्न होने वाला वीर रस अवश्य ही विशेष मधुरता प्राप्त कर लेता हैं क्योंकि प्रियतमा के आलिंगन को त्याग कर वीर लोग रण के लिए प्रस्थान कर गये थे ॥१३॥

संग्राम के मिलने के आनन्द के कारण ही वीरों के अंग बहुत अधिक विशाल हो गये थे, क्योंकि वे तो बड़े बड़े कवचों में भी उनके अंग समा नहीं रहे थे ॥१४॥

कोई-कोई वीर तो डर के कारण मानो हिलती हुई मृगाक्षी की केश राशि को देखकर ध्यान मग्न होकर संग्राम में चलते हुए खड्गों की कल्पना करता हुआ तलवार उठाकर चल दिया ॥१५॥

अंगों में लगने वाले बाण अधिक सुखकर होते हैं अथवा ललनाओं की तिरछी चितवनें अधिक प्रिय लगती हैं—इस प्रकार का विवेचन करने वाला कोई वीर धरती कँपा देने वाली रणभूमि को अलंकृत करता था ॥१६॥

कोई रमणी मुस्कराकर हितपूर्णवाणी में बोली—"मैं अग्नि मार्ग से तुम्हारे हृदय की एकाकिनी

सहचरी होती हुई भी पहले ही स्वर्ग पहुँच रही हूँ। क्या तुम भी इस युद्ध मार्ग में मेरे हृदय के एकाकी सहचर हो? ॥१७॥

ऐसे ही अन्य सुन्दरी भी हँसकर अपने किसी वीर पति से बोली—हे कामुक! रण भूमि में शत्रु के हाथियों के कुम्भस्थलों को मेरे स्तन समझ कर तुम काय रस की संगति के अभिलाषी मत हो जाना।" ॥१८॥

प्रियतम की ओर तिरछे नयन करके कोई कहती थी "हे प्रियतम! यदि मैं तुम्हारी प्रिय हूँ तो अपने द्वारा उखाड़े हुए हाथी दाँत से निर्मित चूड़ियों से मेरे हाथों को सजाना ॥१९॥

अत्यधिक स्नेह के कारण जब अपने हाथ से माता ने अपने पुत्र के सिर पर तिलक किया तो कोई वीर शिरोमणि वीरता के कारण उसे कवच से भी अधिक मानता हुआ (रण के लिए) चल पड़ा ॥२०॥

हे पिताजी! हाथ में तिरछा खड्ग लेकर शत्रु वीरों के हाथियों को मारने के लिए मैं भी जाऊँगा ऐसी बात कहने वाले पुत्र के प्रति बार बार हँसते हुए कोई वीर युद्ध के लिए चल पड़ा ॥२१॥

किसी पुत्र से प्रसन्नवदना मां ने कहा—"हे पुत्र! आज युद्ध में पहुँच कर अपनी भुजाओं के पराक्रम को उसी प्रकार से बढ़ा बढ़ा कर बताना कि जिससे मैं वीर माताओं में श्रेष्ठ कहलाऊं।" ॥२२॥

अन्य योद्धा भी तब मूर्तिमान् होकर भयानक रस की तरह युद्ध में मानो चल पड़ा जिसने कि सुपुष्ट वीर रस से संगम के कारण पैदा हुए रोमाञ्च मात्र से ही कवच समूह तोड़ डाले थे, जो कि फड़कता हुआ और लाल-लाल भयानक आँखों वाला था ॥२३॥

शत्रुओं के वीर व्यक्तियों का मान नष्ट करने वाली ही चतुरंगिणी सेना नहीं हो बल्कि वह नियमानुकूल युद्ध करने वाली भी हो—ऐसा सोचना हुआ युद्ध के बाजे की ध्वनि सुनकर अन्य युद्ध जीतने के लिए जल्दबाज योद्धा प्रयाण कर गया ॥२४॥

ऊपर गृध्र को (गिद्ध पक्षी को) भ्रमण करते हुए देखकर अन्य कवच पहनते हुए योद्धा ने कहा कि—"(हे गिद्ध!) यहाँ प्रतीक्षा करो। दुश्मन के सिर पर अथवा अपने ही शरीर पर तुम टूट पड़ना। मैं तुम्हारे ऊपर सफलता युक्त श्रद्धा करता हूँ ॥२५॥

युद्ध में जीवित रहने वाले को यश प्राप्ति होती है और युद्ध में मरने वाले का यश तो और भी अधिक विस्तृत हो जाता है और वह देवताओं का प्रिय होकर स्वर्ग में पहुँच जाता है। ऐसा विचारने वाले वीर समूह को रास्ते मे कहीं पर भी अपशकुन नहीं मिलते थे ॥२६ ॥

इलायची, लौंग से युक्त शीतल जल से भरे हुए घटों को शीश पर रखकर प्रेम पूर्वक अपने प्राणप्रिय पतियों का अनुसरण करने को समस्त वीर योद्धाओं को पत्नियाँ तैयार हो गी ॥२७ ॥

बादशाह अल्लाबदीन भी प्रचण्ड योद्धाओं को नष्ट करने की इच्वा से आकुल हृदय होकर सेना को सजाकर अनुज, उल्लूखाँ आदि भटों के साथ उचित स्थान पर चुपचाप युद्ध में आ पहुँचा ॥२८ ॥

वीर योद्धा और उनके बाद नाद—दोनों ही एक दूसरे के देखने मात्र से ही भयंकर क्रोध के कारण बढ़ी हुई महिमा वाले हो गये जैसे कि प्रतिरव होते हुए ही गूँज सुनाई देती है और चण प्रत्यय लगने से शब्द में कुशलता का भाव लग जाता है ॥२९ ॥

आकाश को छूने वाले सुन्दर चँवर और दिशाओं में सर्वत्र फैलने वाले हाथियों की चिंघाड़ होने पर—ये दोनों ही परस्पर सेना में अधिक से अधिक शोभा की होड़ लेते थे ॥३० ॥

परस्पर युद्ध के कारण योद्धाओं के हृदय में उत्साह भरने वाले और अपनी आवाज से दिशाओं को परिपूर्ण करने वाले तूर्य-वाद्य दोनों सेनाओं के मध्य बजने लगे ॥३१ ॥

अब अपनी भुजाओं की खुजली को शत्रुओं के हाथियों के कुम्भस्थलों के घर्षण द्वारा मिटाने के लिए रण के जोश के कारण कवचों को भी तोड़ देने वाले योद्धा गण दोनों सेनाओं में से आगे चल दिये ॥३२ ॥

तब योद्धाओं का द्वन्द्ध युद्ध होने लगा। पैदल-पैदल से, महारथी महारथी से, हाथी पर सवार योद्धा हाथी पर बैठे योद्धा से युद्ध करने लग गया ॥३३ ॥

भयंकर विक्रम दिखाने के कारण वीर यूथों के सिर के बाल शिरस्त्राणों को ऊँचा करते हुए मानो साँस ले रहे थे वैसे ही जैसे कि पृथ्वी के अन्य भागों को भयंकर

प्रलय के समय ज्वालामुखी पर्वत ऊँचा करके साँस लेते हैं ॥३४॥

हठपूर्वक रण भूमि में लगातार छोड़े हुए बाण समूहों से विजयश्री के साथ पाणि-ग्रहण करने के लिए योद्धाओं ने मानो मण्डप सा बना दिया था ॥३५॥

धनुष रूपी सूर्यमण्डल से चमकती हुई और निकलती हुई बाणरूपी किरणों ने दुश्मन के वीर रूपी अन्धकार को युद्ध में केवल कथा मात्र ही शेष रहने दिया था। (शत्रु वीरों को मार डाला था) ॥३६॥

"युद्ध में बाण छोड़ने वाले व्यक्तियों से होने वाला समागम मुझे पवित्र करने वाला होगा।" यह समझकर प्रसन्नता के कारण मानों आकाश रोमाञ्चित हो रहा था क्योंकि लक्ष्य से चूके हुए जो नीचे गिर रहे थे वे ही मानो उसके रोम थे ॥३७॥

वीरों के द्वारा प्रचुर मात्रा में चलाये हुए और आकाश में सघन रूप से फैले हुए बाणों के. बीच में निकलने के डर से मानो सूर्य भी अपनी किरणें फेंकने में असमर्थ हो गया था ॥३८॥

वीरव्रत के आलिंगन के क्षण में कोई रुकावट न हो यह सोचकर कोई-कोई योद्धा तो सघन बाण समूह के चलने पर बड़ी बड़ी ढालों को भी मानों नहीं ले पाये थे ॥३९॥

वेग के कारण वायु को भी परास्त करने वाले कणों के चलने पर मानों वैरियों की साँस भी निकलने लग गई। उनके (वीरों के) अंगों को भेद कर साँसों को बिना देखे ही मानो बाण भी उनके पीछे-पीछे ही चल रहे थे। (बाणों से वीर बिंध कर मर गये ॥४०॥

अन्य योद्धा ने शौर्य लक्ष्मी की भुजाओं और स्तनद्वय के स्पर्श सुख का अनुभव कर लिया था क्योंकि दोनों बगलों में हाथियों के दन्तद्वय थे और हाथी के कुम्भ पर उससे अपने कर कमल रखे हुए थे। (हाथी पर योद्धा मारा जा चुका था) ॥४१॥

शत्रु के द्वारा बाण से घोड़े की पीठ पर अत्यधिक बाण की नोंक घुस जाने के कारण पिरोया हुआ अन्य योद्धा भी मरण प्राप्त होने पर भी घोड़े से नीचे नहीं गिरा मानो वह युद्ध में जीवित ही था ॥४२॥

अन्य योद्धा के हाथी पर चढ़ने के लिए एक टांग लम्बी करने पर और दूसरी टांग हाथी के दाँत पर रख देने पर क्रोध से घूमता हुआ हाथी ऐसा मालूम होता था मानो कि उसने युद्ध क्षेत्र में दो-दो सूँडे धारण कर रखी हों ॥४३ ॥

दूसरा योद्धा भी सिर के दो टुकड़े होने पर और उसे हाथ में लेकर के दुश्मन को मारने की बात सोचते हुए अन्य योद्धा के बाण लग जाने के कारण भी हर्षयुक्त हो युद्ध के लिए दौड़ता था ॥४४ ॥

दुश्मन के द्वारा काटा गया किन्तु पुनः अपने ही पेट चिर जाने पर निकाली आँतों द्वारा बाँध कर रखा गया सिर लेकर अन्य योद्धा फिर युद्ध कर रहा था ॥४५ ॥

किसी योद्धा ने शत्रुशरीर के हाथ को काटकर मुस्कुराकर काम चरित करने वाली, बिना म्यान की, प्रेमयुक्त, शुभ्र कान्ति धारण करने वाली तलवार को उसकी प्रियतमा की भांति छीन लिया था ॥४६ ॥

अन्य योद्धा के एक पैर को अपने विशाल पाँव से पकड़ कर और दूसरे पैर को अपनी सूँड से जोर से खींच कर इस हाथी ने दोनों लोकों का साधन कर लिया उसने ऐसा सोचते हुए युद्ध में उसके दो टुकड़े कर दिये ॥४७ ॥

इन हाथी के कुम्भ स्थलों के द्वारा मेरी प्रियतमा के कुच युगल की शोभा हरण कर ली गई है" ऐसा सोचकर अन्य कुछ योद्धा ने हाथी के दोनों कुम्भस्थलों को विदीर्ण कर दिया और महावत के प्रहार को भी सहन कर लिया ॥४८ ॥

कोई दो योद्धा आपस में तलवारों के तेज प्रहार के कारण हृदयों के छिन्न भिन्न होने के कारण रणभूमि में मृत होने पर मानों आपस में आलिंगन करते हुए शोभा देते थे ॥४९ ॥

अच्छे बाँस से बने हुए आकार वाला और बाणों से युक्त उत्तम डोरी वाला धनुष देखकर के किसको वैसी कंपकपी नहीं आती थी जैसे कि किसी अच्छे वंश में उत्पन्न अनेक भूषणों से सज्जित और गुणशाली वेश्या को देखकर सब रोमाञ्चित हो जाते हैं ॥५० ॥

किसी योद्धा की तलवार हाथी के कुम्भस्थल के रक्त की मदिरा को छक कर पीकर मानो मदमस्त हो गई थी और वह बार-बार दुश्मनों के वक्षः स्थलों पर प्रहार

कर रही थी ॥५१ ॥

शत्रु के द्वारा आगे के दोनों पैर कट जाने पर हाथी पृथ्वी पर गिर गया था और वह उठने के लिए मानो अपने दोनों दाँतों को ही मानों पैरों की भांति काम में ले रहा था ॥५२ ॥

शत्रु द्वारा छोड़े हुए बाणों से कटी सूंड वाला हाथी सूंड कटते समय दुःखी नहीं हुआ था किन्तु अब सामने फड़कते हुए शत्रुवीर को देखकर प्रहार करने में असमर्थ होता हुआ बहुत व्यथा को प्राप्त हो रहा था ॥५३ ॥

जब कोई शत्रु का प्रचण्ड योद्धा हाथी के अग्रभाग पर प्रहार करके बार-बार उसके पृष्ठ भाग की ओर चला जाता था तो क्रोध से दुश्मन का वह हाथी मानो उसकी गंध सूंघता हुआ वायु से विनोद करता था ॥५४ ॥

अन्य योद्धा बाणों से सारे अंगों को बेध कर हाथी को मारकर पुनः हथिनी की ओर आक्रमण करता हुआ ऐसा मालूम होता था मानो पराशर पुत्र—व्यास जी हंसों के जाने के लिए द्वार निर्माण के लिए क्रौञ्च पर्वत भेदकर भेद करके मार्ग बना रहे हों ॥५५ ॥

शत्रुओं पर भयंकर बाणों की वर्षा करने के लिए किसी भी प्रत्यञ्चा के माध्यम से वर्तुलाकार धनुष चढ़ाने पर मध्य में आया हुआ मुखकमल वैसे ही अत्यधिक शोभा देता था जैसे कि गोलाकार चन्द्रमा के बीच में उसका बिम्ब ॥५६ ॥

किसी योद्धा के शरीर को दो भागों में बँटे हुए देखकर और उसका केवल दाहिना आधा भाग देखकर के दिशाओं ने विचारा कि इन्द्र के स्वामी शकंर भगवान् बिना उमा के ही प्राप्त कर लिये हैं और वे इधर उधर दौड़ भाग करने लग गई थी ॥५७ ॥

तब संग्राम करने वाले राक्षसों का यज्ञ में महान् परस्पर का हठ मालूम हो गया था क्योंकि एक ओर के राक्षस रक्त की नदी बहाते थे तो दूसरी और तुरन्त ही उसे पी जाते थे ॥५८ ॥

संग्राम के असंख्य विवरों में छिप जाने के कारण तथा उनके अतिथि सत्कार के साधनों के द्वारा मानो बहुत उत्सुक होती हुई दोनों सेनाएं सूर्य के दूसरे लोक में चले

जाने पर तब युद्ध से विरत हो गई ॥५९ ॥

द्वितीय दिन का युद्ध—

योद्धा लोग किसी प्रकार से स्वप्न में युद्ध प्रसंगों को देख देख कर रात बिता कर प्रातः फिर अपने राजा की आज्ञा से संग्राम भूमि में मन को लगाने लग गये ॥६० ॥

अब दोनों सेनाओं के तैयार हो जाने पर ये योद्धाओं के स्वर्णमय कवचों के कारण युद्ध भूमि भी पूर्व दिशा की भांति सुनहरी शोभा को प्रचुर रूप से धारण कर रही थी ॥६१ ॥

शत्रु की खड्ग के प्रहार के कारण रण भूमि में मूर्च्छित हुआ कोई योद्धा उठकर फिर लड़ने लग गया था मानो उसे लेने आई हुई किसी अप्सरा के हाथ का उसने अमृतस्पर्श कर लिया था और वह जीवित हो गया था ॥६२ ॥

उछल करके वीर कलश के द्वारा क्रोध करके छोड़े गये और महावत के सिर फोड़कर निकलने वाले भाले से अन्य हाथी भेद दिया गया और वह ऐसा मालूम होता था मानो युद्धभूमि में अपने बण्डे में खड़ा हो ॥६३ ॥

शत्रु के हाथी के साथ युद्ध के समय उसके दोनों और लग जाने के कारण समान लम्बाई के दांतों के कारण उज्ज्वल मालूम हो रहा था एक अन्य हाथी। रणभूमि में घूमता हुआ वह ऐरावत की शोभा धारण करता था ॥६४ ॥

शत्रु के बाण समूह लगने से अनेक घाव होने के कारण पागल हुए हाथी के कुम्भ स्थल से रक्त धाराएँ निकल रही थी और उसकी मद धाराएँ भी निकल कर मानों परस्पर स्पर्धा कर रही थीं ॥६५ ॥

किसी योद्धा की भयंकर तलवार से कटे हुए पेट के नीचे गिरती आँतें ऐसी मालूम होती थी मानो उस मृत योद्धा को स्वर्ग ले जाने के लिए तुरन्त ही अप्सराओं द्वारा पाशों का समूह फेंका गया हो ॥६६ ॥

रण के लिए क्रुद्ध होकर हाथी के दौड़ने पर एक दूसरे के ऊपर अश्वगण गिर पड़ते थे। यह देखकर देवगण हँस पड़े और मानों वही हंसी उस के सिर पर पुष्पों की भयंकर वर्षा की भांति लग रही थी ॥६७ ॥

किसी योद्धा की भुजा को काटकर भाले के घावों से निकली रक्त की शोभा देखने से ऐसा मालूम होता था मानो वीरश्री के द्वारा वीरवरों के ऊपर नये कुंकुम की राशि छिटक दी गई हो ॥६८ ॥

"श्रीवृक्षकी" नामक श्रेष्ठ घोड़े ने भी युद्ध क्षेत्र में अपनी सफल उन्नति को प्रकट कर दिया था क्योंकि वह भी अपने सवार से भी ऊँचे अश्वारोहियों को सरलतापूर्वक मार डालने में प्रवीणता दिखा रहा था ॥६९ ॥

उछल करके हाथी के कुम्भ स्थल पर सवार अपने ओजस्विता के कारण अद्‌भुत यश की श्वेत छवि के कारण शोभायमान अन्य घोड़ा भी ऐसा लगता था मानो ऊंचे पर्वत पर उसकी चोटी पर लगा हुआ वर्षाकाल का बादल हो ॥७० ॥

समर रूप तालाब में क्रीड़ा करता हुआ शत्रुओं का हाथी युद्धभूमि मे पड़े हुए वीरों के मर्दन करने के कारण और पैरों में आँतों के लग जाने के बहाने से ऐसा शोभा देता था मानो वह सेवार नामक जल की घास में उलझ गया हो ॥७१ ॥

एक हाथी ने तो सूंड पर उठाकर एक घुड़सवार को युद्ध भूमि में गेंद के समान फेंक दिया था तो दूसरे ने सूंड से घोड़े की कमर पकड़कर उसे धोबी के वस्त्रों की भांति जमीन पर फेंक दिया था ॥७२ ॥

और किसी की तलवार को युद्धभूमि में शत्रुओं के लिए हंसों की भांति विनाशकारी हो गई थी और बादल की भांति आचरण कर रही थी। उसने झरनों की धाराओं की भांति रक्तधार बहाकर कौतुक उपस्थित कर दिया था और अपने तेज के समूहों से मानो सैकड़ों जलाशय भर दिये थे ॥७३ ॥

किसी योद्धा का प्रत्यञ्चा को छोड़कर चलने वाला बाण यथेच्छ अपने लक्ष्य पर दौड़ जाता था और दो करोड़ शत्रुवीरों के सामने भी इस समय इसका धनुष नहीं झुकता था ॥७४ ॥

योद्धाओं की ज्योतिर्मय मूर्त्तियों से रण के चारों ओर से व्याप्त हो जाने पर देवताओं के द्वारा भी आकाश में सूर्य मण्डल क्षण भर के लिए भी नहीं देखा जाता था ॥७५ ॥

किसी वीर का तना हुआ धनुष रण भूमि में क्रोध युक्त आँखों की लाल-लाल द्युति

आवलि से युक्त होता हुआ ऐसा शोभा दे रहा था मानो वह अग्नि कुण्ड हो और उसमें शत्रुरूपी पशुओं का हवन करते हुए वह जयश्री की प्राप्ति का प्रयत्न कर रहा हो ॥७६ ॥

क्रोध के कारण दौड़ाये हुए रथ के पहियों के टूटने पर टूटे हुए अस्थि पंजर की भांति शब्दों के साथ ये पहिये मेरे जीवित रहते हुए ही क्यों घूम रहे हैं—ऐसा विचार कर अन्य योद्धा गिर कर मर गया ॥७७ ॥

रणभूमि में शत्रुवीरों को पलायनाभिमुख करते हुए और उन्हें कदम-कदम पर दौड़ते रथों से गिराते हुए वीरों ने अपनी प्रशंसा प्राप्त की और मरने वाले वीरों ने भी किले का कोट तो बचा ही लिया है—ऐसा मान कर कीर्ति का अनुसरण किया ॥७८ ॥

तब स्वर्ग में भी आपस में अप्सराओं के मध्य भयंकर युद्ध हो गया था क्योंकि वे भी संग्राम में युद्ध करके उन्मत्त हाथियों द्वारा फेंके हुए वीरों को वरण करना चाहती थीं—इस व्यापार में उन के चित्त बड़े उत्सुक प्रतीत होते थे ॥७९ ॥

उधर वीर वरों की ललनाएँ तुरन्त अपने मृत पति का हृदय से आलिंगन करके चिता में प्रवेश कर जाती थीं—यह सोचकर कि स्वर्ग में अप्सराएँ हमसे पहले ही इनको वरण न कर लें ॥८० ॥

योद्धाओं की युद्धस्थली कहीं पर तो छत्रों के कारण श्वेत कमल युक्त, कहीं पर (कटे) हाथों (गिरे होने) के कारण पत्तों से युक्त, तो कहीं कटे बालों के (बिखरे होने के) कारण शैवालयुक्त-सी शोभा देती थी ॥८१ ॥

युद्ध स्थल पर बड़े जोर से हिनहिनाने की ध्वनियों से मानो घोड़े दुःख से विलाप करते थे क्योंकि शस्त्रों के प्रहार से मूर्च्छित हो जाने के कारण अश्वारोही पृथ्वी पर गिर गये थे ॥८२ ॥

शत्रुओं के हाथियों के कुम्भ स्थल से गिरे हुए मोतियों के समूह से आकीर्ण रणभूमि ऐसी शोभा देती थी मानों वीरों की लक्ष्मी का आलिंगन कर सोये हुए बहादुर लोगों की वह पुष्पों से सजी हुई शय्या हो ॥८३ ॥

कदम-कदम पर वीरों के द्वारा रणभूमि में मारे हुए और गिरे हुए हाथी ऐसे शोभा देते थे मानो सेतु निर्माण के लिए हनुमानजी के द्वारा लाये हुए पर्वत भार के कारण

आधे रास्ते में ही छोड़ दिये गये हों ॥८४॥

एक हजार योद्धा यहाँ पर मर गये हैं—ऐसा सोचकर दोनों हाथों की अंगुलियों से एक योद्धा ने नृत्य क्रिया शुरू कर दी जो कि बिना शिर वाले व्यक्ति जिसका कि सिर शत्रुवीरों के द्वारा काट दिया गया था—के द्वारा की गई थी ॥८५॥

इस प्रकार महाभारत के समान रण युद्ध के दो दिन तक चलने पर सूर्य मानो अवधि को बताने के लिये अस्ताचल के शिखर पर चला गया ॥८६॥

वीरों ने योद्धाओं के समूहों के लिए कल्याणकारी युद्ध में अपनी वीरता से शत्रुपक्ष और अपने पक्ष को व्याप्त कर दिया था। अपने स्वामी के मन को भी उन्होंने अपनी स्वामी भक्ति से पूर्ण प्रतिज्ञाओं से, शत्रु-गजों के कुम्भस्थलों को अपने प्रहारों से, युद्ध के आंगन को अपने अंगों से और समस्त त्रैलोक्य को अपनी उज्ज्वल कीर्त्ति से व्याप्त कर दिया ॥८७॥

इस समर में यवनों के महान् ओजयुक्त ८५,००० वीर यमलोक पहुँच गये ॥८८॥

जब म्लेच्छ वीरों के स्वामी उल्लूखाँ—अलाबदीन भी अधिक समय हो जाने के कारण विरत हो गये और उन्होंने किसी प्रकार इन वीरों को युद्ध से हटाकर अपने अपने शिविर को जल्दी से प्रयाण किया ॥८९॥



# त्रयोदश सर्ग

दूसरे दिन प्रचुर शृङ्गार से युक्त चतुर हृदय राजा हम्मीर ने "शृङ्गार चातुरी" नामक सभा को अलंकृत किया ॥१ ॥

जहाँ पर कि स्फटिक की शिलाओं को देखकर जल की भांति से कौन अचानक ही चकित होकर वस्त्रों को ऊँचा नहीं कर लेता, न कि भय प्राप्त करके ॥२ ॥

जहाँ पर कि सुन्दर पत्थरों में निर्मित केले के वृक्षों को देखकर साक्षात् ही मनुष्य (निर्माता) का स्मरण करते हुए, फल की इच्छा करते हुए व्यक्ति हाथ को ऊँचा उठा लेता था ॥३ ॥

जहाँ पर कि खम्भों पर विचित्र पुतलियाँ शोभा देती थी जो कि राजा को देख कर मानों देवियों की भांति चकित हो रही थीं ॥४ ॥

जहाँ पर कि (दीवारों पर) उकेरे हुए कमलों पर मधु का स्वाद लेने के इच्छुक भौंरे आ पड़ते थे लेकिन अपना प्रयत्न व्यर्थ होने के कारण निराश हो जाते थे ॥५ ॥

जहाँ पर कि स्फटिक निर्मित पुतलियों के मुख कमल पर उड़ते भौंरों के कारण चकोर पक्षी चन्द्रमा के अवलोकन की श्रद्धा को पूरी करते थे ॥६ ॥

जिसने कि रत्न जड़ित फर्श पर पैरों की अरुणता के प्रतिबिम्बित होने के कारण मानो राजा के चलने के लिए लाल लाल रेशम का वस्त्र बिछा दिया गया था ॥७ ॥

अत्यधिक कर्पूर से सुगन्धित जलाशय वाले चन्दन चूर्ण से चित्रित और कस्तूरी से सुगन्धित चौंक वाला आंगन जहाँ शोभा दे रहा था ॥८ ॥

जहाँ पर राजा के वक्षःस्थल पर स्थित नील मणियों के हार को स्फटिक निर्मित फर्श

पर प्रतिबिम्बित देख करके लोग साँप की भांति के कारण काँप जाते थे ॥९ ॥

नीचे के भू भाग पर पड़ने वाले प्रतिबिम्बों के बहाने से जो सभा सर्पराजों की सभा को पराजित करती थी ॥१० ॥

वहाँ पर सुन्दर लक्षण युक्त "वीरम" राजा के दक्षिण भाग में स्थित होकर शोभा देता था और रतिपाल हास्यरस की सृष्टि करता हुआ गोष्ठी को रसमय बना रहा था ॥११ ॥

वैसे ही तीनों गुणों से युक्त परमात्मा की भांति तीनों लघु भ्राताओं सहित "महिमासाहि" भी स्पष्ट नजर आ रहा था ॥१२ ॥

मृदङ्ग वादक, मृदङ्ग, वीणा वादक, वीणा और बांसुरी वादक ताल सहित बांसुरी बजा रहे थे ॥१३ ॥

फैलती हुई सुगन्ध एवं वाद्यों की झनकारों के अनुसार ही अपने स्वर का उन्नयन करते हुए गायक लोग हम्मीर राज की कीर्ति का बखान कर रहे थे ॥१४ ॥

तभी 'धारादेवी' नामक नर्तकी ने नृत्य करना प्रारम्भ कर दिया। वह चौली एवं साड़ी से आवृत अपने स्तनों एवं नितम्बों को, जो कि मानो अपनी वृद्धि के लिए एक दूसरे से होड़ कर रहे थे, अच्छी तरह संभाल रही थी। वह मानो अपनी देह वल्लरी के विलास से मानो कामिजनों को मदहोश कर रही थी। तिरछी चित्तवनों से देख देखकर मानो वह कामदेव को पुनः जीवित कर रही थी और दरबारियों के मन में मानो प्रवेश करके उन्हें आनन्द प्रदान कर रही थी ॥१५,१६,१७ ॥

उसके विलास पूर्ण नृत्य से दरबारियों के पाणि पल्लव हिलते हुए ऐसे ही शोभा देते थे मानो धतूरे की बेल के मूर्छना देने वाले पत्ते हिल रहे हों ॥१८ ॥

तीनों गोलों को उछालने के बहाने मानो वह त्रिभुवन को (तीनों लोकों को) अपने हाथ में स्थित करती हुई बोली ॥१९ ॥

उस अंगुली के सिरे पर एक चक्र घूम रहा था और वह उस चक्र के बहाने से मानो रूप, लावण्य, और सौन्दर्य के समूह को धारण कर रही थी ॥२० ॥

कान के पास घूमने वाले चक्र के बहाने उससे चन्द्रमा मानो कह रहा था कि मेरी उपमा तो तुम्हारे मुख के लिए देना केवल विद्वान् लोगों का भ्रम ही है ॥२१॥

कपूर के कणों के बहाने से उस (धारादेवी) के पैरों में लगे हुए युवकों के मनों को मानो चकरी से घुमाती हुई वह शोभा दे रही थी ॥२२॥

मयूरासन से नाचती हुई वह विलुप्त हो गई। मयूर का कठिनतापूर्वक पालन करना विधाता के लिए भी अपवाद ही है ॥२३॥

उसके स्तनों के ऊपर अंग की शोभा हेतु मुक्ताहार वैसे ही शोभा देता था जैसे कि चकवे की चोंच में स्थित कमलों की लड़ी हो ॥२४।

भाव भङ्गियों के साथ उसके शरीर के धनुष की भांति पीछे झुक जाने पर उसकी एडी को छूने वाली चोटी प्रत्यञ्चा की भांति लगती थी ॥२५॥

दरबारियों की दृष्टि उसके सिर से लेकर पैरों तक बार-बार उस तरह उतर चढ़ रही थी जैसे कि बन्दरिया किसी लता (मृदुल पेड़) पर आरोहावरोह कर रही हो ॥२६॥

'वह भयंकर नृत्य कर रही है' ऐसी बात ताल टूटने के क्षण मध्य ही नीचे शिविर में स्थित शकराज ने उसके पृष्ठ भाग को देख लिया ॥२७॥

इसमें मन में कष्ट पाकर के शकराज अल्लावदीन अपने सभाध्यक्ष से बोला—क्या कोई ऐसा धनुर्धारी है जो इस नर्तकी को बाण से विद्ध करदें? ॥२८॥

तब छोटा भाई बोला—हे राजन्! जो पहले हमने कैद में डाला हुआ है वही उड्डान सिंह ही इस वेधने के कार्य में समर्थ है। उसे छोड़ कर कोई नहीं ॥२९॥

तब शकराज ने उस उड्डान सिंह को हथकड़ी खुलवाकर शीघ्र ही बुलवाया और दोनों प्रकार से स्नेह देकर एवं धनादि—उत्कोच का लोभ देकर उसे धनुष आदि से सज्जित कर दिया ॥३०॥

तब उस पापी ने धनुष आदि से सज्जित होकर असाधारण धनुष को लेकर तुरन्त ही वैसे ही उस नर्तकी को बाण से मार डाला जैसे व्याध हिरनी को मार देता है ॥३१॥

उस बाण के लगने से अत्यधिक मूर्च्छा को प्राप्त हुई वह घाटी में वैसे ही गिर गई जैसे कि आकाश से अलग होकर बिजली गिर जाती हैं ॥३२॥

तब राजा लोग क्षणभर के लिए घबरा से गये और इन धनुर्धारी के कौशल की प्रशंसा करते हुए बार बार सिर हिलाने लगे ॥३३॥

उस घाव करने वाली घटना को हृदय में रखकर दूसरे दिन महिमासाहि ने शकराज अल्लावदीन पर निशाना साधकर राजा हम्मीर से यह कहा— ॥३४॥

यदि राजा उसे आदेश दे तो मैं वैसे ही शत्रु को बाण से वेध दूं जैसे कि कोई अर्जुन जैसा धनुर्धर चित्र के लक्ष्य को बेध देता है ॥३५॥

राजा ने कहा कि इसके मारे जाने पर मैं युद्ध में किसके युद्ध का आनंद लूंगा, अतः हे महिमासाहि ! तुम उसे छोड़कर धनुर्धारी उड्डानसिंह को मार दो ॥३६॥

शकराज को बेध देने का आदेश नहीं मिलने पर दुःखित चित्त हुए महिमासाहि ने तब उसे (उड्डान सिंह को) मार कर धिक्कारते हुए धनुष को छोड़ दिया ॥३७॥

उसके मारे जाने से आश्चर्य चकित होकर उस शकाधीश्वर से तुरन्त ही तालाब के सम्मुख भाग से शिविर हटा कर के पिछले भाग में लगवांया ॥३८॥

वहाँ से आकर अनेक प्रकार के उपहार दे देकर खिन्न मन होकर शकराज ने पर्वत के निकट सुरंग बनवाई ॥३९॥

पत्थर, मिट्टी, दलिक (ईंटे) घास के पूलों से उल्लूखाँ ने खाई को पाट दिया ॥४०॥

कितने ही महिनों में दोनों उपायों के (सुरंग निर्माण और खाई पाटना) पूरे होने पर शकराज के द्वारा आदेश दिये जाने पर शक सैनिक युद्ध करने को चले ॥४१।

चौहान राजपूतों ने यह जानकर खाई को तोप के गोलों से जला दिया और सुरंग में लाख और तेल की राशियाँ फेंकी ॥४२॥

उस तेल को सुरंग भर जाने पर शत्रु के योद्धा वैसे ही उछलने लगे जैसे कि जलते पानी से पूर्ण तालाब में मछलियाँ उछलती हैं ॥४३॥

तथा ऊपर स्थित शत्रु-योद्धाओं द्वारा आक्रमण प्राप्त करके कोई योद्धा तो चीत्कार कर रहे थे—वैसे ही जैसे कि कुँए में स्थित कुत्ते लकड़ी तथा पत्थर फेंकने वाले बच्चों के द्वारा सताये जाने पर चिल्लाते हैं ॥४४ ॥

उस तप्त तैल से सब अंगों में जले हुए योद्धा लोग (शत्रु के) गर्म लोहे के गोलों की भांति हो गये थे जो कि क्षण भर के लिए लाल हो जाते हैं और फिर क्रमशः काले हो जाते हैं ॥४५ ॥

जले हुए अंगों से निकली हुई कीलों के समूहों के बहाने से मानों शक योद्धाओं के अंगों में से जलने के डर से उनके तेज भी नष्ट हो गये ॥४६ ॥

शकाधीश अल्लाबदीन और उसके वीरों ने जिन शक सैनिकों ने सुरंग खोदी थी उन्हीं सैनिकों के ही शरीरों से उस सुरंग को भर दिया ॥४७ ॥

इस प्रकार से जिन जिन यत्नों को किले को लेने की इच्छा के लिए शकराज ने किया उन्हीं उन्हीं को लगातार राजा हम्मीर ने असफल कर दिया ॥४८ ॥

तब किले को न तो छोड़ने को समर्थ और न लेने को शक्तिमान् होता हुआ शकराज वैसे ही दुःखी हो गया जैसे की सांप छछूँदर (गिरका) न निगल सकता है न छोड़ ही सकता है ॥४९ ॥

रात-दिन वह योगी की भांति समस्त सुखों से मुँह फेर कर एक दृष्टि दुर्ग पर देता था तो दूसरी पृथ्वी पर ॥५० ॥

दुर्ग पर अधिकार न करने की दुःखरूपी अग्नि से मानों उसका हृदय जल गया था और मानो वह मेघ की भांति पृथ्वी पर बरस पड़ने को आकाश मण्डल में ऊँचा चढ़ गया था ॥५१ ॥

मोर गर्दन उठाकर केका ध्वनि करने लग गये थे मानो वे बहुत विलम्ब से आये हुए बादलों को मिलाने की पुकार रहे हों ॥५२ ॥

ऊपर उठे हुए मेघ को देखकर मयूरों ने केका (मयूर ध्वनि) के बहाने, आह्लादपूर्वक अर्धोक्तियों की भाव-भङ्गिमा में पूछा कि अब कब गमन हुआ ?(कब गये) ॥५३ ॥

मोरों द्वारा केका ध्वनि से मानो गीत गाने पर और बादलों की गड़गड़ाहट के मानो बजने पर नर्तकी की तरह आकाश में बिजली नाचने लग गई थी ॥५४॥

पृथ्वी पर सघन रूप से नीली घास का अम्बार उग आया था मानो मेघ रूपी प्रियतम के आगमन पर चोली पहन ली हो ॥५५॥

समुद्र से मानो होड़ करते हुए यहाँ सरोवर शोभित हो रहे थे, जैसे कि पानी के भार से टूट टूट कर बादल ही नीचे गिर रहे हो ॥५६॥

विरहिणियों के नेत्र और आकाश में स्थित बादलों के समूह आपस में स्पर्धा करते हुए अधिकाधिक बरस रहे थे ॥५७॥

कैसी अद्भुत बात थी कि सघन रूप से बादल खूब पानी बरसा रहे थे और विरही स्त्रियों का लावण्य गल रहा था ॥५८॥

शंकर भगवान् से पराजित होने के कारण अब कामदेव ने बसन्त का और धनुष का त्याग कर दिया था और मानो वर्षा का मित्र बनकर अब बिजली के बहाने से उसने तलवार सी खींच ली थी ॥५९॥

तब बादल के द्वारा सींची हुई पृथ्वी पर अत्यधिक शोभा देती थी मानों वह मृगी जैसी नेत्रवाली स्त्री की शय्या की तरह शोभा दे रही थी जो सुन्दर प्रियतम द्वारा उपभुक्त हो ॥६०॥

गर्मी की ऋतु के पश्चात् आने वाले बादल के प्रचण्ड गर्जन ऐसे उत्पन्न हो गये थे जैसे तूर्य वाद्यों की ध्वनियाँ आ रही हों ॥६१॥

पृथ्वी के कौन से अंग सिंचित हो गये हैं, अथवा अब सींचने योग्य हैं—यही मानो इन्द्र विद्युत् के प्रकाश के माध्यम से देख रहा था ॥६२॥

वर्षा की हवा भी लता के विलास की कला की आचार्य बनकर बह रही थी अर्थात् लताएँ वायु से इधर उधर डोल रही थी। मालती व कुटज पुष्पों की सुंगध लेकर और जल कणों को छूती हुई वायु चल रही थी ॥६३॥

क्षेत्रप और सुराप्र को खूब स्नान करा कर भी कहीं कहीं पर क्रोध सहित बरसते बादल

ने, आश्चर्य है, बंजर कर दिया था ॥६४।

जैसे जैसे यह बादल गरजता था वैसे वैसे ही शक लोगों की रमणियाँ भी, जो कि क्षत्रियों के द्वारा विधवा बना दी गई थी, रोती थी व विलाप करती थीं ॥६५ ॥

नीचे कीचड़ से युक्त धरती और ऊपर गिरती वर्षा की धाराएँ देख कर यवनों ने यवन राज की सेवा से मुँह मोड़ लिया ॥६६ ॥

घोड़े के रङ्ग फीके पड़ गये, हाथी कृशकाय हो गये, रथ जल में डूबने लगे और आदमियों के फुंसियाँ होने लग गई (मच्छरों के कारण) ॥६७ ॥

इस प्रकार वर्षाकाल को साक्षात् काल के समान आया देखकर किसी प्रकार से शक-राज ने सन्धि कराना चाहा ॥६८ ॥

तब शकराज ने दूतों से 'रतिपाल' नामक हमीर के योद्धा को बुलवाया और राजा ने भी "क्या कहता है शकराज" यह सोच कर उसे जाने की आज्ञा दे दी ॥६९ ॥

रतिपाल के चले जाने पर, संधि की वार्ता चलने पर "रणमल्ल" नामक क्षत्रिय वीर यह सोचकर क्रुद्ध हो गया कि "हमारी वीरता अब व्यर्थ हैं।" ॥७० ॥

अब रतिपाल के आने पर मायावी शकराज ने स्वयं उठकर के उसे अपने आसन पर बिठाया और कूटनीतिपूर्वक मान, दान और अनेक प्रकार से उसे प्रसन्न किया (सम्मान व धन का लालच देकर) क्योंकि कूटनीतिज्ञ कहीं पर भी अपनी कूटनीति में चूक नहीं करते ॥७१,७२ ॥

अल्लाबदीन ने सभासदों को हटाकर केवल अपने भाई उल्लूखाँ के साथ रतिपाल के आगे आँचल फैला कर उसे यों कहाँ ॥७३ ॥

"मैं अल्लाबदीन" नामक शकों का सम्राट् हूँ और अनेक बार मैंने कठिनाई से अधिकार किये जाने योग्य दुर्गों की जीता है। अब मैं ही इस दुर्ग को अपने अधिकार में नहीं करके चला जाऊं तो मेरा यश जलती अग्नि में स्थित लता की भांति नष्ट हो जायेगा ॥७४,७५ ॥

इसे अपने अधिकार में करने को तो इन्द्र भी समर्थ नहीं है, किन्तु भाग्य से तुम आ

गये हो तो अतः हमारी इच्छा पूर्ण हो जायेगी। अतः तुम वैसा ही यत्न करो जिससे मैं संग्राम में विजयी रहूं। यह राज्य तो तुम्हारा ही (रतिपाल का) होवे, मैं तो केवल विजय का इच्छुक ही हूँ ॥७६-७७ ॥

जिसके आचरण में दुराचार ही है, माया ही जिसकी सहचरी है, जिसके हर कदम में झूठ का बोलवाला है और जिसका सेवा टहल करने वाला क्रोध होता है, वह कलियुग ही इसी बीच लोभ को आगे करके रतिपाल के मन रूपी दुर्धर्ष किले में प्रवेश कर गया ॥७८-७९ ॥

बलपूर्वक रतिपाल के मन रूपी किले को अधिकार में करके "कलियुग" रणथम्भौर के किले को अधिकार में करने के इच्छुक शकराज के लिए शकुनी स्वरूप हो गया ॥८० ॥

इसके पश्चात् उसे अन्तःपुर में ले जाकर उसे भोजन करवाया और विश्वास पैदा करने के लिए अपनी बहिन के साथ मदिरा भी पिलाई ॥८१ ॥

तब वह दुष्ट बुद्धि वाला "रतिपाल" शकराजा द्वारा कहे वचनों के अनुसार प्रतिज्ञा करके गया और उसके विरोधी बातें राजा से निवेदन की। ( और कहा) ॥८२ ॥

"हे श्रीमन्! अहंकार में रावण की भाँति शकराज ने कहा कि क्या हमीर मूर्ख है जो मुझे अपनी पुत्री नहीं देता? ॥८३ ।

या फिर मत दे पुत्री, किन्तु मैं अल्लावदीन नहीं यदि पुत्री नहीं देने वाले उस राजा हम्मीर की सारी रानियों को मैंने नहीं ले लिया ॥८४ ॥

क्या हुआ, यदि मेरे बहुत से वीर मृत्यु को प्राप्त हो गये? क्या दो तीन पैर टूट जाने से कनखजूरा लँगड़ा हो जाता है? ॥८५ ॥

"क्या हुआ, यदि व्यय कर-कर के खजाने को रिक्त कर दिया? क्या बादलों के द्वारा पानी ले जाने के कारण समुद्र सूख जाता है? ॥८६ ॥

"अरे! तू (दूत) चला जा। जो विधाता करेगा वह निश्चित रूप से होगा। तिरस्कार करने वाले अलावद्दीन का मैं भी तिरस्कार करके आ गया ॥८७ ॥

"मुझे शंका होती है कि 'रणमल्ल' किसी कारण से रुष्ट हो गया है। उसे निश्चित

रूप से यह बात ज्ञात हो गई है, अतः वह घमण्डी हो गया है ॥८८ ॥

"इसलिए पाँच-छः आदमियों के साथ सांयकाल उसके घर जाकर शीघ्र उसे प्रसन्न करो—यह शकराज कितना सा प्राणी है।" ॥८९ ॥

राजा ने इस प्रकार कह कर "रणमल्ल" को प्रसन्न करने के लिए 'वीरम' के निकट से निकल कर 'रतिपाल' बाहर निकल गया ॥९० ॥

तब इस रतिपाल के मुख से मदिरा की गन्ध निकली वैसे ही जैसे कि अन्य स्त्री के आलिङ्गन से उसमें व्याप्त सुंगधित वायु निकलती है। ॥९१ ॥

तब "वीरम" ने राजा से एकान्त में कहा कि चतुरतापूर्वक यदि देखा जाय तो यह मालूम पड़ता है कि इसने शत्रु राजा से मेल तो नहीं कर लिया? ॥९२ ॥

हे राजन् ! बाहर निकलते समय इसके (रतिपाल के) मुख से मदिरा की गंध निकली। इससे मुझे लगता है कि यह पापी निश्चित रूप से शत्रु से मिल गया है ॥९३ ॥

'मदिरा पान करने वाले व्यक्ति के अन्दर से कुल, शील, बुद्धि, लज्जा, स्वामिभक्ति सत्य और पवित्रता—ये कहीं भी प्रकट नहीं होते ॥९४ ॥

जिस व्यक्ति के लिए मद्य ही विशेष पेय है उसमें ये तीन गुण होते हैं—वह अकरणीय कार्य भी कर डालता है, न जाने योग्य स्थान पर भी जा सकता है और अभक्ष्य वस्तुएँ भी खा सकता है ॥९५ ॥

जैसे कि एक ऋषि ने मदिरा पान करके वेश्या के साथ रमण किया था, गोमांस खाया था और अपने ऋषि के नियम का भङ्ग किया था ॥९६ ॥

'हे स्वामिन्! यदि इसे (रतिपाल को) भेड़ की भांति तलवार के घाट उतार दिया जाय तो शीघ्र ही शकराज अल्लाबदीन असफल हो कर के चला जायेगा ॥९७ ॥

उस (वीरम) की यह वाणी सुनकर आने वाली योजना पर क्षण भर विचार कर राजा ने अमृतमय वाणी से कहा— ॥९८ ॥

"किसी भी समय सूर्य भी पश्चिम दिशा में उग सकता है किन्तु यह विभाजित किया हुआ दुर्ग अब नहीं रहेगा, ऐसा मेरा विचार है ॥९९ ॥

"यदि रतिपाल के मार देने पर और किले के चले जाने पर लोगों की इस प्रकार की जल्पनाओं (व्यर्थ की निन्दा युक्त बातों) को कौन रोकने में समर्थ होगा—कोई नहीं ॥१०० ॥

"(लोग कहेंगे) अवश्य ही परिवार सहित जीवित हमारा स्वामी हम्मीर दुष्ट बुद्धि वाला ही था जो उसने बिना बिचारे ही रतिपाल को मार दिया ॥१०१ ॥

"मेरे जीवित रहते क्या इस दुर्ग में शक लोग विलास कर सकते हैं? नहीं। क्या सिंह के जीवित रहते उसकी गुफा में कोई क्रीडा कर सकता है। कोई नहीं ॥१०२ ॥

जैसे हमारे जीत जाने पर हनुमान जी जैसा समय होता है वैसा ही हमारे मारे जाने पर पृथ्वी पर रतिपाल का सा काल होगा ॥१०३ ॥

"अतः इस व्यापार से हमें विराम लेना चाहिये। जो होना चाहिये उसे होने दो क्योंकि रावण आदि अत्युग्र लोगों के द्वारा भी भवितव्यता नहीं रोकी जा सकी है।" ॥१०४ ॥

ऐसा कहकर राजा के चुप हो जाने पर नगर के भीतर यह बात फैल गई कि शकराज राजा हम्मीर से उसकी पुत्री मांग रहा है ॥१०५ ॥

और इधर रानियों द्वारा समझा बुझाकर प्रेरित की हुई "देवल्लदेवी" नामक हम्मीर की पुत्री ने जाकर राजा से कहा— ॥१०६ ॥

"हाय! हाय। पिताजी। आप मेरे लिए इस राज्य को क्यों खो रहे हैं? क्या कोई भी व्यक्ति केवल कील मात्र के लिए महल को नष्ट कर देता है? ॥१०७ ॥

"पूर्व में भी अपने अनेक औरस पुत्रों ने भी क्या किया किन्तु मैं तो नित्य ही निकृष्ट लक्ष्मी की भांति आप के द्वारा दूसरों के निमित्त ही पाली जा रही हूँ ॥१०८ ॥

"यदि मेरे शकराज को दे देने से साम्राज्य को चिरस्थायी किया जा सकता है तो जैसे काँच का टुकड़ा दे देने पर चिन्तामणि को बचाया जा सकता है तो वैसे ही साम्राज्य की रक्षा क्यों नहीं की जाती? ॥१०९ ॥

"दूसरों के प्राणों के हितार्थ जीवित रहने वाली पुत्री श्रेष्ठ मानी जाती है। जीवित रहने वालों को ही पुनरावृत्ति युक्ति संगत हो ती है—मरे हुए लोगों की नहीं ॥११० ॥

"यह नीति है कि बुद्धिमान् व्यक्ति को अपने हित की बात सोचकर ही कार्य करना चाहिये। तो हे पिताजी ! मेरे दे दिये जाने पर आपका क्या-क्या कल्याण नहीं होगा ? ॥१११ ॥

"वैसा-अल्लाबदीन जैसा—जंवाई होगा और सुखपूर्वक अपने भू भाग की रक्षा हो जायेगी। अधिक कहने से क्या, हम तो सबसे ऊपर ही रहेंगे ॥११२ ॥

"आपने कुल को बचाने के लिए एक व्यक्ति का त्याग कर देना चाहिए यह नीति है"—ऐसा किसी विद्वान् ने कहा है। तो आपकी विशाल राज्य भूमि को बचाने के लिए मुझे दे देने से आपको क्या हानि है? ॥११३ ॥

"अतः मूल बात पर ध्यान दीजिए और समय के अनुसार काम कीजिए। मेरे वाक्य को मना मत कीजिये। और मुझे शकराज को दे दीजिये।" ॥११४ ॥

कलङ्क रूपी वस्त्र के निर्माण की उपकरण भूत उस पुत्री की चबरता को सुनकर राजा आहुति प्राप्त अग्नि की भांति जल उठा और बोला—"ह पुत्रि ! तुम्हारी बुद्धि का यह विलास उचित नहीं है। पाप के कीचड़ को नहीं छूने वाली कुमारियों में सोचने समझने की बुद्धि नहीं होती ॥११५-११६ ॥

"इस प्रकार सिखा कर जिस पापिनी स्त्री के द्वारा तुम यहाँ भेजी गई हो, उसकी मैं जिह्वा काट लूं, यदि मैं स्त्री के वध से नहीं डरता होऊँ ॥११७ ॥

यदि तुम्हारे देने से ही प्रचुर राज्य के सुख को प्राप्त कर लूं तो क्या पुत्र के मांस को खाकर के ही जीने की आशा नहीं करना चाहिये? ॥११८ ॥

"कुल के हितार्थ एक व्यक्ति का बलिदान कर देना चाहिये" इस नीति को जो तुमने कहा तो उसके गूढार्थ को समझने की तुममें बालपन के कारण सामर्थ्य नहीं है ॥११९ ॥

"कुल के कल्याण हेतु जो भी हीनतर व्यक्ति हो तो उसको त्याग देना चाहिए। जिस प्रकार सर्प द्वारा काटा गया अँगूठा काटने योग्य होता है। वैसे ही क्या जीभ भी काटने योग्य होती है? ॥१२० ॥

समुद्र तक फैली हुई पृथ्वी होने पर भी तुम ही हमारे कुल की सर्वोत्तम सारभूत वस्तु

हो, अन्यथा उस पृथ्वी को छोड़कर शकराज भी तुम्हें ही क्यों मांगता है? ॥१२१॥

"हे पुत्रि! जो तुमने कहा कि मेरे दे देने से तुम्हारा क्या क्या कल्याण नहीं होगा, तो यह भी तुम्हारी बाललीला की ही अभिव्यक्ति है ॥१२२॥

"सर्व प्रकारेण निकृष्ट, पापी और गोमांस भक्षक शक के लिए तुम्हे दे देने पर, हाय। हाय! कहाँ पर कल्याण ही प्राप्ति हो सकती है ॥१२३॥

"(ऐसा करने पर) अपयश के बाजे बजेंगे (इस लोक में) परलोक में भी दुर्गति होगी और अपनी कुलमर्यादा का नाश होगा। ऐसे में आदमी के जीने पर धिक्कार है ॥१२४॥

"दुर्लभ मनुष्य जन्म पाकर बुद्धिमान् व्यक्ति को दो वस्तुओं का ही अर्जन करना चाहिये—कुल की मर्यादा का पालन करते हुए कीर्त्ति का और वैसे ही धैर्य का ॥१२५॥

"हाय! जो पूर्वजों की मर्यादा को नष्ट करके सुख भोगते हैं, क्या उन्होंने-पापिकों ने आज्ञा का उल्लंघन करके अपने पूर्वजों को मार नहीं दिया है? ॥१२६॥

"अब तक के चौहान वंश की स्थिति पर्यन्त जिन पूर्वजों ने पहले कभी अकरणीय कार्य नहीं किया, अब उस अकृत्य को करके मैं उन पूर्वजों से क्या कहूँगा? ॥१२७॥

"पिता के मर जाने पर जो भी व्यक्ति पैतृक धरा को नहीं उठाता है उसके द्वारा अपने वंश के पूर्वज उपदेश देने योग्य नहीं रहते ॥१२८॥

इस प्रकार अपनी विपरीत उक्तियों की तरंगों से देवल्ल देवी की वाणी बन्द करके राजा ने तुरन्त ही उसे अपने निवास स्थान पर भेज दिया ॥१२९॥

इधर वह रतिपाल भी शीघ्र ही रणमल्ल के घर जाकर आकुलता का भाव धारण करता हुआ उससे यों बोला— ॥१३०॥

"हे भाई! तुम क्यों सुखपूर्वक बैठे हों? भाग जाने की शीघ्रता करो क्योंकि हमारे राजा हम कर्तव्यनिष्ठ सेवकों के शत्रु हो गये हैं और हमें बाँधने को आ रहे हैं ॥१३१॥

"अमृत किरणों वाले चन्द्रमा में जैसे विष नहीं होता वैसे ही हमारे राजा हम्मीर में

यह दुर्भाव कैसे हो सकता है?" ऐसे आक्षेप के वचन कहने पर रतिपाल फिर बोला— ॥१३२॥

"वह राजा यदि सांयकाल ५-६ व्यक्तियों को साथ लेकर तुम्हारे घर आ जाय तो मेरे वचन को तुम सत्य जानना" और यह कहकर वह (रतिपाल) अपने घर चला गया ॥१३३॥

रतिपाल के कथनानुसार उसने (रणमल्ल से) जब राजा हम्मीर को आते देखा तो उसे विश्वास हो गया और वह डर के मारे किले से उतर कर शत्रु से जा मिला ॥१३४॥

रतिपाल ने दुर्ग से उतर कर वैसे ही शकराज के डेरे में शरण ले ली जैसे उच्च स्तरीय स्वर्ग से उतर कर नरक में कोई आश्रय ग्रहण कर लेता है ॥१३५॥

उन दोनों के इस कार्य को देखकर "कलियुग को धिक्कार है" ऐसा सोचते हुए राजा ने जाहड़ नामक अपने अन्न भण्डार के अधिकारी से पूछा"भण्डार में कितना अन्न है?" ॥१३६॥

उसने सोचा कि यदि मैं कहूँगा कि "नहीं है" तो निश्चित रूप से सन्धि हो जायगी अतः भावी स्वार्थ के लिए उसने भी सोच कर कहा कि "कुछ भी नहीं है।" ॥१३७॥

कल्याण करते हुए भी मूर्ख व्यक्ति बुराई के लिए ही चेष्टा करता है। यहाँ क्या तुम जाहड़ को इसका स्पष्ट उदाहरण नहीं देखते हो? (अर्थात् वह मूर्खता का उदाहरण है।) ॥१३८॥

इस वाणी से चिन्ता से व्याप्त हृदय वाला हम्मीर राजा अपने महल में आकर निद्राविहीन होकर रात्रि के अन्तिम प्रहर में इस प्रकार मन में सोचता रहा— ॥१३९॥

अतुल सम्मान और अनेक प्रकार के उपहार दोनों द्वारा सन्तुष्ट किये हुए जो दोनों योद्धा मेरे द्वारा सदैव सम्मानित किये गये थे, यदि उन दोनों ने ही हाय! अपने स्वामी से द्रोह किया तो अन्य स्वभाव से नीच अन्य मनुष्यों की तो क्या गिनती हो सकती है? ॥१४०-१४१॥

यदि ये देशद्रोही ही लोग (मुद्गलाः) दुश्मन से मिलकर के सजातीय होने के कारण बाँधकर मुझे खा भी जाय (मामुदः) तो बड़ी भारी विडम्बना की बात होगी ॥१४२॥

इसलिये ये अपने नगर से किसी प्रकार भी विदा कर देने योग्य ही हैं क्योंकि दूसरा व्यक्ति तो अत्यधिक प्रेमकर्त्ता भी हो तो भी परायेपन को नहीं छोड़ता ॥१४३ ॥

इसी बीच में किसी चतुर चारण ने द्वार पर खड़े खड़े ही प्रातः काल के आगमन की सूचना देने वाले दो श्लोक पढ़े— ॥१४४ ॥

"(हे राजन् !) प्रातः कालीन लालिमा ऐसी प्रतीत हो रही है मानो की विरह के निःश्वासों के कारण अंधकार रूपी अंगारा जल उठा हो। चन्द्रमा ने समस्त रात्रि का काल समाप्त कर लिया है और उसे सूर्य के समीप स्थित आकाश रूपी मञ्जुषा के अन्दर मानो बन्द कर दिया गया है। उसने अब प्रात काल की उड़ाई हुई गुलाल का परित्याग कर दिया है और निर्मल शरीर होकर वह अस्त हो गया है।अब काल रूपी दिन के आभूषण हेतु मानो सूर्य को नवीन स्वर्ण के समान बनाना चाह रहा है ॥१४५ ॥

"देखो ! (विकसित) नलिनी भी प्रेमी सूर्य के द्वारा हृदय पर हाथ का स्पर्श करके जगा दी गई है किन्तु फिर भी वह निद्रालु हो गई है अर्थात् नलिन मुँद गये हैं, प्रभात होने से, और कमल के अन्तस्तल में से उड़ती हुई भौंरों के गुंजन के कारण वह नलिनी बाला की भाँति काँप रही है" ॥१४६ ॥

राजा उस पद्य द्वय के अर्थ का सुन्दरता से प्रसन्न हुआ और उसने उसे पारितोषिक देकर प्रातः काल की क्रिया की ॥१४७ ॥

इसके पश्चात् प्रातः काल ही राजा ने सभा में आसीन होकर अपने और उसके सहोदरों (सगे भाइयों) के सामने महिमासाहि से कहा— ॥१४८ ॥

"हम अपनी जन्म भूमि के लिए प्राणों का भी त्याग कर देते हैं। यह क्षत्रियों का धर्म युग युगान्तर के पश्चात् भी नष्ट नहीं हो सकता ॥१४९ ॥

"वही क्षत्रिय है जो मरने के पश्चात् भी हुंकार करने में समर्थ होता है। इसका स्पष्ट उदाहरण राजा दुर्योधन है ॥१५० ॥

"तुम विदेशी हो अतः तुम्हें विपत्ति वाले स्थान में रहना उचित नहीं है। जहाँ कहीं भी जाने की तुम्हारी इच्छा हो तो बोलो, मैं तुम्हें वहीं ले जाऊँ।" ॥१५१ ॥

उस राजा के वचन से मानो भाले से छिदे हुए हृदय से मूर्च्छा से मानो महिमासाहि गिर गया और उसे बड़ा क्रोध आया ॥१५२॥

"ऐसा ही होवे" ऐसा कहकर महिमासाहि अपने घर जाकर अपने समस्त कुटुम्ब को तलवार के घाट उतार कर राजा के समीप आकर यों बोला ॥१५३॥

आपके भाई की दुलहिन इला विलासिनी ने जो कि आपके राज्य से जाने को उत्सुक है—उसने उसके प्रति मुझसे गद् गद् होकर कहा है— ॥१५४॥

"हे प्रिय! जिसके घर में हम इतने वर्षों तक रहे हैं किन्तु अब तक हमने कभी शत्रु के हाथों कोई पराजय का स्मरण नहीं किया ॥१५५॥

जिसकी कृपा से लगातार लाखों सुख प्राप्त करके हमारे द्वारा यह नहीं जाना गया कि सूर्य उदित हुआ या अस्त हो गया ॥१५६॥

'अतः हे नाथ। उसी हमारे राजा हमीर से बिना मिले हुए यदि हम जाते हैं तो पश्चात्ताप से भरा हुआ मन कैसे शान्त होगा? ॥१५७॥

"अतः हे राजन्! कृपा करके शीघ्र ही मेरे घर पहुँच कर अपने दर्शन रूपी अमृत से पश्चात्ताप से भरी मेरी पत्नी को आप शीतल कर दीजिये ॥१५८॥

इस प्रकार उस महिमासाहि के द्वारा प्रार्थित राजा हम्मीर उसकी बांहों का सहारा लेकर अपने भाई के साथ आदर सहित चल दिया ॥१५९॥

उसके घर पहुँच कर ज्योंही राजा ने अन्दर प्रवेश किया त्योंही उसके सारे आँगन को उसने कुरुक्षेत्र की भाँति देखा ॥१६०॥

रक्त के तालाब में शिशुओं के और स्त्रियों के भी तैरते हुए शीशों को देख कर राजा मूर्छित होकर पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥१६१॥

"वीरम" आदि बन्धुओं के रोने से गिरे आँसुओं के सिंचन से होश में आया हुआ राजा हम्मीर महिमासाहि के गले लगकर इस प्रकार से विलाप करने लगा ॥१६२॥

"हाय! काबुल प्रदेश के कुलों के आधार महिमासाहि! हाय यशः समूह के आगार! हाय क्षत्रिय व्रत के पालन करने वाले! हाय संसार भर के मनुष्यों के लिए

वात्सल्य रस प्रवाहित करने वाले। मैं तुम्हारा प्राण देने वाला राजा होकर भी कैसे तुमसे उऋण हूँगा ॥१६३-१६४॥

"मुझसे अधिक कोई भी व्यक्ति नीच नहीं है और तुमसे अधिक अन्य कोई भी उत्तम नहीं है। मुझ मन्द बुद्धि ने ऐसा कभी नहीं सोचा था कि तुम्हारा मेरे ऊपर इतना प्रेम है ॥१६५॥

"यदि विधाता की प्रतिकूलता से ही मेरी यह बुद्धि दुष्ट हो गई है तो तुम आश्चर्य क्यों करते हो? जो भावी होगा वही होगा, दूसरा नहीं ॥१६६॥

"मनुष्य अपना कल्याण करने के लिए अनेक प्रकार से बुद्धि से सोच विचार करता है किन्तु वह बुद्धि तो पतिव्रता स्त्री की भांति होती है जो पति को कहीं भी नहीं छोड़ती। बुद्धि भी होनी (भवितव्यता) को नहीं छोड़ती ॥१६७॥

मनुष्य के द्वारा अपने मनोरथ अन्य ढंग से ही सोचे जाते हैं किन्तु भाग्य के द्वारा तो अन्य बात होने वाली है और भाग्य के अनुसार ही कार्यों की दूसरी गति होती है ॥१६८॥

वहाँ से लौटकर भण्डार में स्थित अतुल अन्न राशि को देखकर राजा हम्मीर ने भण्डार के प्रभारी "जाहड़" से पूछा कि यह क्या है?" (पहले तो कहा था कि कुछ भी नहीं है—कथन में विरोध क्यों? ॥१६९॥

इसके पश्चात् उसके द्वारा अपनी बुद्धि के अनुसार कहने पर राजा बोला—"जिस तुम्हारी बुद्धि ने कुल का नाश ज्ञात कर लिया है, उस बुद्धि पर वज्रपात हो जाय" ॥१७०॥

तब नीतिज्ञ राजा ने पुरवासियों को मुक्ति का द्वार दिखा कर अपनी रानियों को अग्नि में प्रवेश करने की आज्ञा दे दी ॥१७१॥

और स्वयं विष्णु भगवान की पूजा करके दानादिक कर्म करके सब दुःखों से निर्विकार होकर पदम सरोवर के किनारे क्षणभर के लिए बैठ गया ॥१७२॥

इसके अनन्तर आरङ्गदेवी—पट्टमहिषी समेत दिव्य आभूषण वाली संयत चित्त वाली महिलाएँ वहाँ स्नान करके और राजा को प्रणाम कर के वहाँ खड़ी हो गई ॥१७३॥

किसी स्त्री के दोनों कानों में स्वर्ण कुण्डल ऐसे शोभित थे मानो वे रति के पति कामदेव और कृष्ण भगवान के संसार विजेता दो चक्र हों ॥१७४॥

अन्य स्त्री के ललाट पर पुष्प कलिका के आकार का तिलक (कस्तूरी का) ऐसा शोभायमान था मानो कामदेव के द्वारा स्वर्ग की विजय प्राप्त करने के लिए धनुष पर यहाँ बाण चढ़ा लिया हो ॥१७५॥

अन्य स्त्री के नासाभाग के आगे लटकता हुआ मोती भी ऐसी शोभा रहा था मानो तिल के पुष्प के अग्र भाग पर चमकती हुई पानी की बूँद रखी हुई हो ॥१७६॥

किसी स्त्री के वक्ष स्थल पर उज्ज्वल हार (मोतियों का हार) ऐसा शोभित था मानो उसके दोनों होठों के मध्य में से हँसी की धाराएँ निकल रही हों ॥१७७॥

अन्य किसी स्त्री का कामस्पन्दनाङ्ग की (योनि की) भाँति धूल उड़ने के डर से ढका हुआ श्रोणी मण्डल भी (पेडू का भाग) नील वस्त्र से आवृत होने के कारण अत्यधिक शोभा पा रहा था ॥१७८॥

कोई स्त्री दोनों हाथों की अंगुठियों की वर्तुलाकार प्रकाश रश्मियों के कारण ऐसी लग रही थी मानो वह इन्द्र धनुषों से आवृत हो रही हो ॥१७९॥

चकोर के यान के नाश के भय से मानों छीनकर नूपुरों के बहाने से पाँव का बन्धन भी किसी अन्य स्त्री का अत्यधिक अच्छा लग रहा था ॥१८०॥

तब सन्तुष्ट हुए हम्मीर राज ने अपने श्रेष्ठ केशपाश को काटकर उसे शृङ्गार की सर्वोत्तम वस्तु की भांति उनमें वितरित कर दिया ॥१८१॥

और तब अपनी पुत्री देवल्ल देवी को दोनों हाथों से प्रगाढ़ आलिंगन में लेकर खूब रुदन्न करते हुए राजा ने बड़े कष्ट से उसे अलग किया और कहा कि यदि किसी के पुत्री हो तो वह आपके जैसी हो, जिसके द्वारा गौरी (पार्वती) की भाँति अपने पिता को यश के शिखर पर पहुँचा दिया गया था ॥१८२-१८३॥

अप्सराओं के रूप का लोभी (हमारा पति) यदि वह हमें स्वीकार नहीं करेगा तो हम उसे प्रतीति के लिए इसे (केशपाश के बाल को) दिखा देंगे ॥१८४॥

ऐसा सोचकर उस बेणी को हृदय पर रखकर मृगलोचनियाँ उस चिता में प्रवेश कर गईं, जिसमें जलती हुई आग की कराल ज्वालाएँ निकल रही थीं ॥१८५॥

यदि स्वर्ग की अप्सराओं के रूप के वश में होकर कभी यह—(हमारा पति) उसकी प्रियाओं को स्वीकार नहीं करेगा, तो हम उस समय इस वेणी को दिखाकर उसके लिए विश्वास पैदा कर देंगी। ऐसा सोचकर अपने हृदय पर उस वेणी को रखकर उस चिता में प्रवेश कर गई जो कि ज्वलनशील थी और अगरु, श्रीखण्ड, चन्दन आदि से सुगन्धित थी ॥१८६॥

तब राजा हम्मीर के द्वारा भेजा गया जाजदेव उन स्त्रियों को अन्तिम जलाञ्जलि देकर आ गया जिसने तुरन्त ही आठ स्त्रियों के मस्तक काटकर बलि दी थी ॥१८७॥

राजा के ऐसा कहने पर कि "यह क्या है" तो उसने कहा कि राजन्! जैसे रावण ने शंभु की अर्चना की थी वैसे ही मैं भी आप की पूजा इस प्रकार कर रहा हूँ ॥१८८॥

"तो एक शिर मेरा भी है—इस प्रकार म्लेच्छ के हाथ में ये नौ शिर है" यों कहकर उसने अपना सिर भी दिखाया ॥१८९॥

"वीरम" के द्वारा तो जनापवाद के डर से राज्य लेना स्वीकार नहीं किया गया—यह सोचकर कि राज्य की इच्छा करने वाले वीरम ने अपने भाई को मार कर अपनी स्थिति पक्की कर ली ॥१९०॥

तब राज्य को जाजदेव के लिए देकर प्रसन्नतापूर्वक वितरित करके राजा यह सोचता हुआ निद्राग्रस्त हो गया "कि अब समस्त राज्य का धन कहाँ रखूँ? ॥१९१॥

तब स्वप्न में पद्मसर के पास पहुँच कर— राजा से कहा—(हे राजन्!) मेरे अन्दर धन डाल देने पर मुगल लोग प्राण देकर भी उसे प्राप्त नहीं कर सकेंगे ॥१९२॥

"फिर सारे ही रतिपाल आदि नीच योद्धा म्लेच्छों से जा मिले किन्तु ये हमारे योद्धागण मैं तथा यहँ दुर्ग—ये सब तुमसे द्रोह नहीं करते हैं।" ॥१९३॥

इसके पश्चात् राजा के जागने पर उसके आदेश से "जाहड़"—कोठार के अध्यक्ष ने समस्त धन धान्यादि को सरोवर में डालकर राजा से कहा कि "अब मैं क्या

करूँ ?" ॥१९४॥

"मुझे आदेश दो" ऐसा कहने पर श्री हम्मीर के आदेश से वीरमदेव ने कद्दू की तरह उसका (जाहड़ का) सिर काट कर पृथ्वी पर डाल दिया ॥१९५॥

इसके उपरान्त श्रावण मास के शुक्ल पक्ष की षष्ठी तिथि रविवार को रात्रि में स्वर्ग में विहार करती हुई अपनी कीर्त्ति का मानो अवलोकन करने को उत्सुक हुआ सा राजा हम्मीर मानो मूर्त रूप वाले अहंकार की तरह के अध्यक्षों और वीर रसों की भाँति नौ वीरों से युक्त होकर रणभूमि में कूद पड़ा ॥१९६-९७॥

"हम्मीर आ गया" ऐसा वचन सुनकर वीरता प्रदर्शित करने वाला शकराज भी सेना सहित उसके शत्रु रूप में सामने आ गया ॥१९८॥

तब राजा हम्मीर के अग्रभाग में वीर श्रेष्ठ, तथा युद्ध कला में कुशल चम्पा का राजा "वीरमदेव" वैसे ही शोभा देता था, जैसे कि कौरव राज दुर्योधन के आगे अंगदेश का राजा कर्ण ॥१९९॥

प्रचुर मात्रा में बाण बरसाते हुए और धनुष की ध्वनि करते हुए उस वीर श्रेष्ठ "वीरम" ने क्षण भर में ही शत्रु समूह को व्याकुल कर दिया ॥२००॥

सिंह की भाँति की हुई गर्जनाओं से शत्रु समूह को मृगयूथ की भांति भयभीत करते हुए यहाँ दुश्मनों के यज्ञ में सिंह भी भांति ही "सिंह" नामक योद्धा शोभायमान था ॥२०१॥

"गंगाधर टाक" ने भी बन्दूकों से शत्रुवीरों को अंग रहित करते हुए—(मारते हुए) अपने नाम को सार्थक कर दिया था ॥२०२॥

"राजद" नामक योद्धा ने भी यवनों के चमकते हुए मुख कमलों को म्लान करते हुए अपने नाम को सत्य सिद्ध कर दिया था ॥२०३॥

चारों बलशाली मुद्गल भी—महिमासाहि आदि चारों पठान योद्धा भी मानो शत्रु की चतुरंगिणी सेना को जीने की उद्यत से शोभा दे रहे थे ॥२०४॥

सैकड़ों शत्रुओं को यमराज का मेहमान बनाते हुए "क्षेत्रसिंह" नामक परमार राजा ने

भी अपना परमार राजकुल सार्थक कर दिया था ॥२०५॥

वीरों के द्वारा की हुई सिंह गर्जनाओं को सुनकर शक योद्धा चकित हो रहे थे जो कि दुश्मनों के प्राण हरण करने के लिए दण्ड वाली दूतियों का सा व्यवहार कर रही थी ॥२०६॥

"वह कैसी स्वर्ग की लक्ष्मी है जिसे राजा ब्याहना चाहता है" इसी को मानो देखने के लिए राजा हम्मीर से पूर्व ही वीरमदेव स्वर्ग में पहुँच गया था ॥२०७॥

हम्मीर के अन्य वीर भी स्वप्राणत्याग के लिए उत्सुक थे और वे मालिक से पहले ही स्वर्ग पहुँच गये थे, ऐसी वीरों की स्थिति थी ॥२०८॥

शत्रुओं के बाणों से "महिमासाहि" को मूर्छित जानकर स्वयं हम्मीर राजा अब युद्ध के लिए चल दिया ॥२०९॥

मुझे शंका होती है कि बाण वर्षा करने वाले इस राजा की यमराज से शत्रुता होनी चाहिये अन्यथा वह कैसे इस का अन्त करने वाला है ॥२१०॥

युद्ध में अकेले हम्मीर ने लाखों योद्धाओं का संहार कर दिया और तलवार से काटे हुए शत्रु मुण्डों से उसने सारे आकाश को मानों कमलों का सरोवर बना दिया था ॥२११॥

हम्मीर के अग्नि बाणों के समूह से घिरे हुए शक योद्धा अपने आपको सूर्य के मण्डल में प्रविष्ट हुए से मानने लगे थे ॥२१२॥

इस अकेले हम्मीर ने ही प्रचुर मात्रा में शत्रुओं को पराजित कर दिया क्या हिरनों के यूथ को जीतने वाला सिंह किसी अन्य मित्र की अपेक्षा रखता है? नहीं ॥२१३॥

हाथी पर सवार योद्धा या घुड़सवार, पैदल अथवा रथी जो भी इसके द्वारा मारा गया वह मानो चित्र लिखा सा हो गया ॥२१४॥

बाणवर्षा द्वारा वर्षा के बादल की भांति शत्रुओं पर आक्रमण करता हुआ राजा वैसे ही शत्रुओं को नष्ट कर रहा था जैसे बादल कमल समूह को नष्ट कर देता है ॥२१५॥

बाण वर्षा से मदमत्त हाथी को अत्यधिक व्याकुल करते हुए राजा ने उसके आरोहण

करने वाले योद्धा को भी और उसको भी व्याकुल कर दिया और उसका मद भी उतार दिया ॥२१६ ॥

"रतिपाल" की भांति ये (वीर) भी (गद्दार) हो गये हैं—इस प्रकार के अपवाद से मानों डर करके बाण भी शत्रु के अंग छेद कर दूर चले जाते थे ॥२१७ ॥

अर्जुन को भी मात करने वाले शत्रु धनुर्धारियों के धनुष की तथा हाथ में स्थित प्रत्यंचा को हम्मीर राजा ने काट दिया था ॥२१८ ॥

उसके धनुष की प्रत्यञ्चा की टणत्कार के सुनने मात्र से ही प्राण छोड़ देने वाले शत्रुगण उसके बाणों के लगने की वेदना भी अनुभव नहीं कर पाते थे ॥२१९ ॥

राजा के द्वारा बीच-बीच में से काटे हुए पृथ्वी पर पड़े हुए वैरियों के सिरों से रण क्षेत्र ऐसा मालूम हो रहा था मानो वह तिल क्षेत्र को काट देने वाली स्वयं मृत्यु ही हो ॥२२० ॥

बाणों के समूह को बरसाने वाले इस राजा के सामने से भागने वाली शकराज की सेना क्षणभर को ऐसी मालूम, होती थी जैसे वह धनहीन विलासी से दूर पलायन करने वाली वेश्या हो ॥२२१ ॥

किन्हीं योद्धाओं को तो राजा ने बाणों से छाती तक भर दिया था और किन्हीं को तलवार से मध्य में से घास की तरह काट दिया था ॥२२२ ॥

इस वीर ने युद्ध में शत्रुओं का इस प्रकार वध किया था जिससे कि यमराज का घर भी पूर्ण रूपेण इनसे भर गया था ॥२२३ ॥

उसने ध्वजाओं के दण्डों को काट-काट कर घुड़ सवार सहित अश्वों को मार मार कर और शत्रुओं की देहों के दो दो टुकड़े करके बहुत समय तक युद्ध किया ॥२२४ ॥

भयंकर वर्षा की भांति शत्रु के क्षेत्र पर बाण वर्षा करके हम्मीर राजा ने, आश्चर्य की बात है कि, मानो दृश्यमान श्रावण का सा दृश्य उपस्थित कर दिया था ॥२२५ ॥

भयंकर रण कर्म करने वाला, वीर कुलों का मुकुट मणि, म्लेच्छों के बाणों के प्रहार से सभी अंगों में लगे बाणों से समस्त पृथ्वी पर सब ओर से सम्मानित राजा

हम्मीर स्वयं ही अपने कण्ठ को काट कर स्वर्ग की ओर प्रयाण कर गया—यह सोचकर कि वहीं मुझे यवन लोग जीते हुए ही न पकड़ लें और देवताओं का अतिथि बन गया ॥२२६ ॥



# चतुर्दश सर्ग

हम्मीर राजा के गुणों की स्तुति—इस प्रकार के गुणों वाले, शत्रुओं को भयभीत करने की दीक्षा देने में गुरु के समान, पृथ्वी के इन्द्र तथा विभुस्वरूप हम्मीर राज की संसार के लोगों के पालन की प्रवृत्ति एवं उसकी उन्नति को सुनकर तथा उसकी मृत्यु को कर्ण परम्परा से जानकर भी उस समय किन्हीं किन्हीं अल्पज्ञजनों ने ही मुश्किल से उसके कार्यों को कविता कलेवर में बाँधा है ॥१ ॥

हे हम्मीर महीपति ! हे राजाओं के भाल के तिलक। आज तुम्हारे स्वर्ग चले जाने पर धर्म ने अपनी प्रसन्नता त्याग दी, करुणा वन की शरण में चली गई, उदारता नष्ट हो गई, वीरों की प्रतिज्ञाएँ बालकों का खेल बन गई, राजनीति भयभीत हो गई और लक्ष्मी विधवा हो गई ॥२ ॥

हे निर्मल बुद्धि वाले हम्मीर राज ! अब ब्राह्मणों को कौन स्वर्ण के ढेर के ढेर दान मे देकर पूजित करेगा ? कौन छः दर्शनों की पद सहित उपासना करेगा ? क्रोध के कारण शक समूहों के द्वारा मारी जाती हुई गायों के समूह की कौन रक्षा करेगी और हमारी क्या हालत होगी ? ॥३ ॥

कल्पवृक्ष, कामधेनु, ऐरावत की मणि—ये सब वस्तुएँ इस कराल कलियुग के समय में पृथ्वी पर कहीं भी पल्लवित नहीं होती हैं—ऐसा बुद्धिमान लोग कहते हैं। किन्तु हे राजा हम्मीर। आप की केवल कीर्त्ति ही शेष रह जाने पर—आपके दिवङ्गत होने पर—हम इन सब वस्तुओं को इस समय परम पवित्र मानते हैं ॥४ ॥

हाय, हाय ! पाताल में सर्पों के स्वामी, स्वर्ग में देवताओं के समूह, प्रत्येक वन में पुष्पों के समूह, प्रत्येक सरोवर में राजहंसों के दल, हर एक भवन में मृगाक्षी महिलाएँ और प्रत्येक नगर में प्रेमपूरित नागरिक जन केवल हम्मीर राज के लिए ही शोक प्रकट कर रहे हैं ॥५ ॥

हम्मीर राज के अप्सराओं के स्तनरूपी विशाल पर्वतों पर नेत्र संचालन करने पर (दिवङ्गत हो जाने पर) धैर्य ने तुरन्त ही स्वेच्छा पूर्वक मेरु पर्वत का आश्रय ले लिया, बुद्धि ने बृहस्पति का, गम्भीरता ने सागर का, सौम्यता ने चन्द्रमा का, प्रताप के समूह ने सूर्य का, वीरता ने विष्णु भगवान् का, उदारता ने चिन्तामणि का और सौभाग्य ने कामदेव का सहारा ले लिया है ॥६ ॥

हम क्या करें, क्या बोलें, किस स्वामी से अनुरोध करें, अपने असीम दुःख का वर्णन किससे करें अथवा किससे बोले? बिना कारण ही निर्दय बने हुए विधाता ने वैसे गुणों के आगार हम्मीर राजा का अपहरण करके, हाय! तुरन्त ही हमारे सर्वस्व को हर लिया है ॥७ ॥

हे हम्मीर राज! तुम्हारे स्वर्ग में इन्द्राणी के पास चले जाने पर—जहाँ पर कि उसके स्तन रूपी कलशों पर पत्र रचना करने में तुम चतुराई दिखाने के लिए लालायित हो—(अर्थात् तुम्हारे मर जाने पर) लक्ष्मी शीघ्र ही मुर दैत्य के शत्रु विष्णु भगवान के वक्षस्थल में चली जायेगी और वीरता भी हरि के वीर निकेतन में पहुँच जायेगी तथा सारी कलाएँ भी नष्ट हो जायेगी ॥८ ॥

पृथ्वी पर कितने भूपाल नहीं हैं—बहुत से नहीं है कि अपनी महारानियों की प्रसन्नतार्थ अनेक अश्व समूहों पर आरोहण कर कर के अपनी श्रेष्ठता प्रमाणित करते हैं किन्तु कलियुग में तो हम्मीर राज ही एक ऐसा राजा था जिसने म्लेच्छों के बड़े बड़े मुकुटों को पृथ्वीतल पर फैला कर उसे तुरन्त ही चित्र विचित्र वर्ण कर दिया था ॥९ ॥

हे वीर !तुम अकेले के ही स्वर्ग चले जाने पर बेचारे शक लोग अपनी प्रबल बलशाली सेनाओं से लोगों को अपने यश का अध्यापन करते हुए बढ़ते रहें, मध्यम पाण्डव-भीम की भांति-बलशाली राजनीति के मार्ग का अवगाहन करें, परम प्रसन्नता को प्राप्त करें, युद्ध में क्षत्रिय राजाओं के समूहों के लिए विघ्न पैदा करते रहे और अपनी श्रेष्ठता प्रमाणित करते रहें ॥१० ॥

जब शक्तिशाली विजेता जल में जाते हुए विकलाङ्ग कौए को—धूर्तयवन राज को खाना चाहा तो मलय राज ने डिण्डिम घोष करके उसे सावधान कर दिया था। हे हम्मीर नृपते! इस प्रकार से कितने आदमी स्वप्रदर्शन नहीं करते हैं—खूब करते

हैं किन्तु जो तुमने किया वह वीरत्व कार्य कलियुग में किसने किया, कौन करता है अथवा कौन करेगा? ॥११॥

हे हम्मीर! जहाँ पद्म सरोवर में सन्ध्या वन्दन आदि कर्म करने से दुष्ट बुद्धि वाले ब्राह्मण लोग मदमत्त हंसों की भांति प्रसन्न मन से निरन्तर स्नान करते थे, वहाँ अब तुम्हारे बिना दुर्गन्ध युक्त वस्त्र वाले यवन लोग निःशंक होकर सरोवर में प्रवेश करते हैं और भैंसों की भांति कूदते हैं॥१२॥

हे विधाता आपके द्वारा इस प्रकार के मनुष्यों के मुकुटमणि हम्मीर राजा की अवहेलना करके मार कर जो असाध्य कार्य कर दिया गया है, उसे आप देखिये। अहो! नीचों की भी यदि ऐसी ही स्थिति होती है तो तुम्हारे उदाहरण के बिना भी वे तो अन्य लोगों की प्रिय वस्तुओं के नष्ट करने की कला के लिए लगातार खूब प्रयत्न करते हैं॥१३॥

अब तो मनुष्य के दोनों नेत्रों को अपने कार्य से विरत हो जाना चाहिए और दोनों कानों को भी अत्यन्त बहरे हो जाना उचित है। हे नेत्र—कर्ण युगल! अब तुम दोनों का जो भी कार्य कलाप हो रहा है उसे देखकर—इसके अतिरिक्त तुम दोनों का कोई काम नहीं है कि उन्हें देखकर या सुनकर तुम लज्जा का अनुभव करते रहो। तुम्हारे द्वारा तो हम्मीर राज के गुणों का समूह अतीत में देखा गया था और उनका बखान सुना गया था॥१४॥

संसार तो मूर्खतावश यह खूब कहता रहे कि श्रीचौहान वंश का राजा हम्मीर विश्व में साधारण राजा की भांति स्वर्ग में चला गया किन्तु तत्वज्ञ के रूप यदि हम देखें तो हम कहेंगे कि वह पृथ्वी पर अपने विक्रम कार्यों के कदम कदम पर चिह्नित होने के कारम जीवित रूप में ही देखा जाता है॥१५॥

हे सूर्यवंश के अधम व्यक्ति रतिपाल! तुम्हें धिक्कार है तुम विलय को प्राप्त हो जाओ। हे रणमल्ल! हे पापी! तुम तुरन्त ही अपने मुख पर खूब कालिख पोत लो। केवल एक ही स्वाभाविक स्वामी से प्रीति करने वाला व्यक्ति "जाजराज" ही संसार में आनन्द प्राप्त करे जिसने राजा हम्मीर के दिवंगत होने पर दो दिन तक दुर्ग की रक्षा की॥१६॥

राधा पुत्र कर्ण ने अपना कवच दान में दे दिया था, राजा शिवि ने अपना मांस और

राजा बलि ने सारी पृथ्वी का दान कर दिया था। जीमूतवाहन ने अपना आधा शरीर (गरुड़ भक्षण के लिए) दे दिया था किन्तु ये सब राजा हम्मीर के तुल्य नहीं हैं उसने तो शरण में ये हुए महिमासाहि के लिए फौरन ही अपने पुत्र स्त्री तथा सेवक समूहों समेत अपने आपको मिटा दिया कि केवल उसकी कहानी ही अवशिष्ट रह गई है ॥१७॥

दो नकार (नहीं-नहीं) प्रस्तुत अर्थ को बतलाते हैं—यह जानकर राजा हम्मीर के द्वारा दो बार कही गई "जाओ जाओ" (याहि याहि) ऐसी वचन रचना को जा जा (चला जा चला जा) इसी अर्थ से युक्त चौहान वंशीय स्वामिभक्त "जाजा" नामक क्षत्रिय ऐसा कहने पर भी राज्य में ही रहा और अपने स्वामी के राज्य को उसने दो दिन तक लुप्त नहीं होने दिया ॥१८॥

कम्बोज देश (काबुल) के कुल रूपी समुद्र को प्रवर्धित (ज्वार के कारण) करने के लिए चन्द्रमा के समान और निश्च्छल वीरता के धनी और स्वाभिमान के निकेतन अफगान सरदार महिमासाहि का वर्णन भी कैसे किया जा सकता है? उसने केवल हम्मीरवीर को छोड़कर प्राणान्त हो जाने पर भी दुश्मन के सामने कभी अपना सिर नहीं झुकाया ॥१९॥

'स्वजाति वाले को कोई स्वजातीय ही न मारे' यह कुल रीति पालते हुए अल्लाबदीन के सामने महिमासाहि पकड़ा गया। म्लेच्छ राज के सामने वह जीवित महिमासाहि अपना पैर उसे दिखाते हुए प्रविष्ट हुआ।" तुम जीवित रहते मेरे से क्या व्यवहार करोगे" यह पूछने पर महिमासाहि ने कहा—जो तुमने हम्मीर राज के साथ व्यवहार किया, वही करूंगा"। ऐसा करने वाले महिमा साहि की समानता इस संसार में कौन वीर कर सकता है? कोई नहीं ॥२०॥

हे रतिपाल! युद्धभूमि में हम्मीर राज के सिर को पैर से ठोकर लगाकर दिखाने वाले, अल्लावदीन के द्वारा यह पूछने पर कि "उस राजा ने क्या क्या कृपा तुम्हारे ऊपर की "उसकी कृपाओं का वर्णन करने वाले तुम्हारी खाल को उतरवाने का आदेश जो शक राज ने दिया, वह ठीक ही था, अन्यथा तुम सरीखे कितने व्यक्ति स्वामी से द्रोह नहीं करते? अनेक व्यक्ति करते ॥२१॥

## काव्यकर्त्ता की प्रशस्ति

पृथ्वी को अति हर्ष प्रदान करने वाले, विकसित हुई नई चमेली के पुष्पों के गुच्छों की भांति पवित्र मूर्त्ति वाले, विभिन्न प्रकार के विद्वानों की पंक्ति रूपी भौंरों के द्वारा जिनकी कीर्त्ति गाई जा रही हो, ऐसे, और विद्वान लोगों के शिरोभूषण "कृष्णगच्छ" की जय हो ॥२२ ॥

उसी विस्मयावह चरित वाले श्री सूरियों के वंश में क्रमशः विद्वान् शिरोमणि गुरुवर श्री जयसिंह सूरि उत्पन्न हुए, जिन्होंने छः भाषाओं में काव्य रचने वाले कवीन्द्र समस्त मान्यविज्ञों के अग्रणी "सारंग" नामक विद्वान् को वाद विवाद में परास्त कर दिया था ॥२३ ॥

"श्रीन्यायसार" नामक टीका, व्याकरण, और काव्य रचना करके जिन्होंने "कुमार" राजा संभवतः कुमारपाल नामक राजा) से तीनों विद्याओं के ज्ञाता चक्रवर्ती की उपाधि प्राप्त करके प्रसिद्धि पाई ॥२४ ॥

उसी राजा के प्रधान पण्डित (तदीय गणनायकः) जिनको क्रमशः समस्त राजा लोग प्रणाम करते थे, ऐसे शुभ्र चन्द्रमा सी कान्ति वाले और वाद विवाद विद्या में पारङ्गत प्रभु ( श्री जयसिंह सूरि) की जय हो, जिनके चरण कमलों में बड़े बड़े राजाओं के शीश भ्रमरों की भांति मंडराते रहते थे ॥२५ ॥

उन्हीं के सिंहासन रूपी कमल के लिए चञ्चल और तीव्र किरणों वाले चन्द्रमा के समान, सारे शास्त्रों में पारंगत सूरि कुल के लिए चन्द्रमा स्वरूप और कवि समूहों के समुद्र को उल्लसित करने को चन्द्रमा की भांति श्री नयचन्द्रसूरि की विजय हो। अपनी महिमा का बखान करने को स्वप्न में आकर प्रेरणा देने वाले उसी हम्मीर नृपति के द्वारा कहे जाने पर यह सुन्दर हम्मीर (राज) महाकाव्य नामक वीर रसपूर्ण काव्य राजाओं के मोद के लिए ही रचा गया ॥२६ ॥

कवि गुरु श्री जयसिंह सूरि के इस पौत्र ने भी नवीन-नवीन अर्थ घटना—पदों में रीति, रस भाव आदि के विन्यास का प्रयत्न करके काव्य को उत्पन्न किया ॥२७ ॥

यह जो मेरा काव्य की उक्तियों का परिश्रम है—वह तो श्रीहर्ष और अमर नामक श्रेष्ठ कवियों की वाणीरूपी कल्पलता को नवीन नवीन अमृतधाराओं से सेचन करने

का प्रयास है और मेरे भाग्यरूपी मारुत के डोलने से जो कुछ बूँदे अपहत कर ली गई हैं—उन्हीं के घर्षण से निर्मित किया हुआ यह हरा हरा मनोहारी दूब का मैदान है ॥२८॥

कोई कोई विद्वान् कहते हैं कि जो जो भी कार्य कलाओं में प्रमुख कवीन्द्र हैं, वे अपने अनुभव से ही सरस काव्य की रचना करते हैं किन्तु यह मिथ्या बात है। यह तो हमारे ऊपर बारम्बार उपासना की जाने वाली वाणी की देवी सरस्वती की ही कृपा है कि चपल नयन वाली ललनाओं की पवित्र तरुणता ही प्रचुर लालित्य धारण करती है और हमें प्रेरणा देती रहती है ॥२९॥

काव्य में कवियों का अनुभव अधिक महत्व नहीं रखता। प्रायः इस बात का यदि प्रमाण नहीं है तो चन्द्रमा की सौरभ के समान कुन्द के पुष्प की भांति उज्ज्वल चांदनी के स्रोत जैसी कीर्ति का किस कवि ने अनुभव किया था या फिर इसके विपरीत दुर्गुण वाली अपकीर्ति का भी किसने अनुभव किया?—बिना सरस्वती की कृपा के किसी ने भी नहीं ॥३०॥

वाणी की देवी सरस्वती को कुमारी कहा गया है और वहीं से निश्चित रूप से ब्रह्मज्ञ विद्वान् भी सरस वाणी विलास की प्रेरणा प्राप्त करते हैं। पुण्यकर्मा, कुक्कोक, जितेन्द्रिय कवि हर्ष व वात्स्यायन और ब्रह्मज्ञानियों में सर्वश्रेष्ठ तथा महान् तपस्वी वेणी कृपाण अमरसिंह भी सरस्वती से ही प्रेरणा प्राप्त करते थे ॥३१॥

अज्ञानी व्यक्तियों के द्वारा ही शृङ्गार का प्रचुर अनुभव ही काव्य कारण कहा गया किन्तु यदि उज्ज्वल प्रभा वाली सरस्वती कवि के हृदय में नहीं हो तो वह शृगार नगरों में ही सोता रहता। अतः हे विद्वान् कवियों! बांझ औरत के पुत्र पालन की भांति व्यर्थ ही कल्पपर्यन्त कल्पना करते हुए आप लोग खूब बुद्धि का ही गुणगान करते रहो ॥३२॥

जो विद्वान शृंगार की कथा को ही काव्य की रीति मानते हैं, तो उनका अनुभव वाणी—विलास और रस के विकास के समकक्ष नहीं है और जिनका अनुभव है, वे फिर अन्य विद्वान् होते हैं (वे सरस्वती की कृपा को ही काव्य मूल जानते है)। हाथियों के कुन्द के समान श्वेत दाँत जिनका कि वर्णन कवियों द्वारा किया जाता है, वे भोजनादि के चर्वण के साधन नहीं होते। भोजन चबाने के दाँत तो कठिनाई से ही दिखाई देते हैं ॥३३॥

"काव्य प्रकाश" आदि ग्रंथों में रस बहुल वाक्यों को जो विद्वान् उत्तम काव्य मानते हैं, वह (उत्तम काव्य) भाव, विभाव आदि के द्वारा भी कभी ही अभिव्यक्त होता है, अन्यथा नहीं। उसी विद्वान् के द्वारा यह भी स्पष्ट कहा गया कि काव्य तो सरस आदमियों के मन को प्रसन्न करने वाला होता है, किन्तु यदि कोई नीरस व्यक्ति भी काव्य पढ़कर आनन्द प्राप्त कर लेता है तो इसमें कौन दोष नहीं है (यह परिभाषा दोष युक्त है।) ॥३४॥

जब विद्वान् रस को ही काव्य कहते हैं और जिसको पीने पर मन प्रसन्न हो जाता है तो कानों में आभूषण पहन के, सुपर्ण पर्ण के लिए अभ्यर्ण आदि शब्दों के शब्द समुद्र का प्रदर्शन करने से क्या लाभ है? ॥३५॥

रस कोई सा भी हो, किन्तु शृङ्गार रस को जो स्पर्श नहीं करे, वह शब्दावली रस उत्पन्न नहीं कर सकती क्योंकि पाक रस की कुशलता होने पर भी लवण विहीन भोजन सुस्वादु नहीं हो सकता ॥३६॥

कविता, वनिता (स्त्री) और गीति—ये सब प्रारंभ में प्रायः रसप्रद नहीं होते किन्तु सबके सम्मुख इनका भाव समझ लेने पर ही ये सब रस की वर्षा करने लगते हैं ॥३७॥

अपशब्दों द्वारा यदि किया हुआ यदि कहीं मुझ मन्द बुद्धि का दोष हो तो यहाँ उस पर आपको नहीं सोचना चाहिये क्योंकि कालिदास आदि कवियों द्वारा जो मार्ग नहीं छोड़ा गया उस मार्ग को मैं कैसे छोड़ सकता हूँ? ॥३८॥

प्रायः अपशब्द से काव्य की हानि नहीं होती यदि अर्थ में समर्थता हो और रस प्रवाहित करने की क्षमता हो तो, और यदि यह प्रवाह की प्रतिज्ञा ही है तो विद्वान् को वाद विवाद भी नहीं करना चाहिये—काव्य करने से हटना भी नहीं चाहिये ॥३९॥

विद्वान् व्यक्तियों की वाणी तो सरस्वती के प्रसाद से ही प्रसारित होती है। उसी प्रसाद से (कृपा से) प्रायः चित्त के भाव भी शब्द व अपशब्द के रूप में निकलते हैं तथा शब्द शास्त्र की कवियों के मत की पुष्टि करने वाली सिद्धि भी सरस्वती की कृपा से ही संभव है। ऐसा ही मानकर हे सहृदय विद्वानों! अपशब्द मत बोलो, किन्तु यदि प्रौढ कविता में यदि दो तीन अपशब्द हो भी, तो भी वाणी का ब्रह्मकोष क्यों वृद्धि को प्राप्त करता जाता है? ॥४०॥

यथा महाकवियों के काव्यों में जब अशुभ या शुभ भाव होते ही हैं और वे यदि यहाँ पर प्रदर्शित किये गये हैं तो क्या यह "हम्मीर महाकाव्य" क्या महाकाव्य नहीं है? (अवश्य ही है।) ॥४१ ॥

इस महाकाव्य में यदि कोई अपशब्द असावधानी के कारण आ गया हो तो विद्वज्जनों को कृपा करके क्षमा कर देना चाहये। अथवा जैसी मित्रों को अच्छी शब्दावली से प्रसन्नता होती है वैसी क्या शत्रुओं को बुरी शब्दावली से नहीं होती? बुरी शब्दावली से शत्रु प्रसन्न ही होते हैं ॥४२ ॥

"पूर्व कवियों के काव्य के समान अब कोई भी क़ाव्य नहीं रचेगा ऐसी बात'' वीरम-तोमर" राजा के समाज के व्यक्तियों द्वारा सभा में कहने पर 'नयचन्द्र' कवि ने यह काव्य रचा। उनके भ्रूभङ्ग के संकेत से प्रेरणा प्राप्त करके शृङ्गार और वीर रस युक्त यह अद्भुत हम्मीर राजा का नवीन काव्य उसने निर्मित किया ॥४३ ॥

वे हंस रूपी सज्जन कहाँ है जिनकी प्रीति गुणरूपी दुग्ध में है और दोषरूपी जल में जिनकी रुचि नहीं है? वे दर्पण भी कहाँ है जिनमें गुण अथवा दुर्गुण दोनों ही समान रूप से प्रतिबिम्बित होते हों। वे छानने के उपकरण भी कहीं दूर ही रहें जो कि दोषरूपी हड्डियों को तो ऊपर ही ऊपर रख लेते हैं और उज्ज्वल गुणरूपी गेहूँ के आटे की राशि को नीचे फेंक देते हैं ॥४४ ॥

युद्ध में वीर रस प्रदर्शित करने वाले राजा लोग प्रसन्नता पूर्वक राज्य करें और उनके विक्रम का वर्णन करने में कवि भी खूब प्रयत्न करें। सुधा से परिपूर्ण वाणी भी अनवरत रसों से आप्लावित रहे और रस का स्वाद लेने के इच्छुक व्यक्ति इन सुधा पूर्ण वाणियों का चटखारे ले लेकर रस पान करते रहें ॥४५ ॥

'श्री नयचन्द्र सूरि—महाकवि के मुख कमल से निकले हुए काव्य रूपी अमृत का पान करने कौन "श्री अमरचन्द्र" नामक पूर्व कवि को अपने सामने साक्षात् नहीं देखता? अर्थात् अवश्य देख लेता है। यदि प्रारंभ में ही उसकी बाधिका अमरता नहीं हुई—यदि वह देवत्व को प्राप्त नहीं हुआ (मर नहीं गया) तो यह हर्ष की लहरों का अनिवार्य समूह खूब इधर-उधर प्रचुर मात्रा में उछलता ही रहेगा ॥४६ ॥



# श्री जयसिंह सूरि के शिष्य नयहंस के द्वारा लिखित महाकवि नयचन्द्र सूरि की प्रशस्ति

जब हमारा मन बिना एकान्त में विचार किये हुए कार्य से कारण का ज्ञान जान नहीं सकता तो वह कैसे किसी अन्य चमत्कारयुक्त कार्यों के कारण ज्ञान में समर्थ हो सकता है? नहीं हो सकता है। यदि ऐसा नहीं है तो श्री नयचन्द्र सूरि महाकवि की वाणी का अमृत बनाने वाले श्री हर्ष कवि और श्री अमरचन्द्र कवि को विद्वान् लोग क्यों स्मरण करते? ॥१॥

जिस काव्य त्रय—रघुवंश—कुमारसंभव—मेघदूत—को कलात्मक रूप से कालिदास महाकवि ने निर्मित किया, वह काव्यत्रयी तो विश्वामित्र की रची गई सृष्टि के यदि योग्य नहीं है तो कोई बात नहीं। किन्तु जिस काव्यकला को नयेन्दु-अमरचन्द्र और श्री हर्ष नामक महाकवियों ने रचा—विभिन्न रसों से पूर्ण किया—वह तो ब्रह्मा की इस सृष्टि में इसी के संवाद से जीवित है॥२॥

नयचन्द्र कवि का यह काव्य संसार में एक अद्भुत रसायन है। इसका आस्वाद सज्जन ही ले सकते हैं और श्री हर्ष आदि कवियों की कीर्त्ति भी जीवित रहती है॥३॥

श्री अमरचन्द्र—कवि जैसा यहाँ लालित्य है और श्रीहर्ष कवि जैसी इस काव्य में वक्रोतियाँ हैं। इस प्रकार नयचन्द्र कवि के काव्य में ये दोनों अलौकिक गुण वर्तमान हैं। ।४॥

काव्य की कीर्ति को चाहने वाले कवि लोगों की रचनाओं की वृद्धि लोगों को प्रसन्न नहीं करती है अथवा कवियों की रचना वृद्धि की बात भी कोई तुलनात्मक रूप से स्पष्ट नहीं हो सकती। विद्वान् लोग क्योंकि इन लोगों की प्रसिद्धि का कारण शुद्ध या अशुद्ध रूप से मानते हैं अतः उनके मन के द्वारा ही यह बात निर्धारित की गई है। शुद्ध अशुद्ध का कहीं भी अवकाश नहीं है॥५॥

यश चाहने वाले कविजनों का पाप व पुण्य कुछ भी नहीं होता। पुण्य और पाप का जो भी निदान है वह उनके मन के द्वारा ही निर्धारित किया जाता है ॥६॥

***सम्वत् १५४२ में नयहंस के द्वारा यह हम्मीर महाकाव्य प्रतिलिपि के रूप में लिखा गया।***

